नियत इष्टिदेवता ( आवापदेवता, प्रधानदेवता ) के लिए आहुति प्रदान करेगा। परन्तु इस प्रधानाहुतिरूप प्रधान देवतायाग से पहिले इस समिद्ध अग्नि में **पूर्वाघार, उत्तराघार,** नाम की दो मुख्य आहुतियाँ और दी जाती हैं। इन में पूर्वाघाराहुति से मन की स्वरूप निष्पत्ति होती है, एवं उत्तराघाराहुति से वाक् की स्वरूप निष्पत्ति होती है। मनो-वाक् के स्वरूप निष्पादन की प्रकृत यज्ञ-कर्म्म में आवश्यकता क्यों हुई ?, अगला प्रकरण इसी प्रश्न की वैज्ञानिक उपपत्ति बतलाने के लिए प्रवृत्त होरहा है।

चतुर्विंशत्यक्षरा गायत्रीसम्पत् से युक्त-चतुर्विंशत् ( २४ ) स्तोमावच्छिन्न पृथिवी लोक, चतुश्चत्वारिंशदक्षरा त्रिष्टुप् सम्पत् से युक्त चतुश्चत्वारिंशत् ( ४४ ) स्तोमावच्छिन्न अन्तरिक्षलोक, एवं अष्टाचत्वारिंशदक्षरा जगतीसम्पत् से युक्त-अष्टाचत्वारिंशत ( ४८ ) स्तोमावच्छिन्न द्यु लोक, इन तीनों लोकों की समष्टिरूपा, भूकेन्द्र से आरम्भ कर पारावतपृष्ठान्ता, ४८ वें अहर्गण पर्य्यन्त व्याप्ता, शाकरसामानुगता, त्रैलोक्यरूपा, अमृतलक्षण-वाक्शुक्रानुगता, द्युलोकात्मिका, वाङ्मयी महापृथिवी पार्थिव जगत का तीसरा विवर्त्त है। त्रयस्त्रिंशत् ( ३३ ) अहर्गणात्मक द्युलोक, द्वाविंश ( २२ ) अहर्गणात्मक अन्तरिक्षलोक, एवं एकादश ( ११ ) अहर्गणात्मक पृथिवी लोक, इन तीनों लोकों की समष्टिरूपा, भूकेन्द्र से आरम्भ कर आप्यपृष्ठान्ता, ३३ वें अहर्गण पर्य्यन्त व्याप्ता, वैरूपसामानुगता, त्रैलोक्यरूपा, अमृतलक्षण-आपः-शुक्रानुगता, अन्तरिक्षलोकात्मिका, आपोमयी पृथिवी पार्थिव जगत् का दूसरा विवर्त्त है। एकविंश ( २१ ) अहर्गणात्मक द्युलोक, पञ्चदश ( १५ ) अहर्गणात्मक अन्तरिक्षलोक, एवं त्रिवृत् ( ९ ) अहर्गणात्मक पृथिवीलोक, इन तीनों लोकों की समष्टिरूपा, भूकेन्द्र से आरम्भ कर आग्नेयपृष्ठान्ता, २१ वें अहर्गण पर्य्यन्त व्याप्ता, रथन्तरसामानुगता, त्रैलोक्यरूपा, अमृतलक्षण-अग्निःशुक्रानुगता, पृथिवीलोकात्मिका, अग्निमयी ( अग्निसोममयी ) पृथिवी पार्थिवजगत् का पहिला विवर्त्त है। अष्टाचत्वारिंशत ( ४८ ) स्तोमावच्छिन्ना वाङ्मयी पृथिवी **'विश्वम्भरा'** कहलाई है, त्रयस्त्रिंशत ( ३३ ) स्तोमावच्छिन्ना आपोमयी पृथिवी **'सागराम्बरा'** कहलाई है, एवं एकविंश ( २१ ) स्तोमावाच्छिन्ना अग्निमयी पृथिवी **'अदिति'** कहलाई है। त्रैलोक्यात्मिका अदिति पृथिवी **'पृथिवीलोक'** है, त्रैलोक्यात्मिका सागराम्बरा-पृथिवी **'अन्तरिक्षलोक'** है, एवं त्रैलोक्यात्मिका विश्वम्भरा पृथिवी **'द्यु लोक'**

है। इस त्रैलोक्य-त्रिलोकीरूपा नवलोकात्मिका महिमापृथिवी का वितान भूपिण्ड के केन्द्र से हुआ है। भूकेन्द्रावच्छिन्न भूपिण्ड 'भूः' है, त्रैलोक्यत्रिलोकी रूप महिमामण्डल 'पृथिवी' है। इस महिमा पृथिवी के पृथिवी–लोकस्थानीय, एकविंशस्तोमावच्छिन्न, अदिति नामक, त्रिवृत्-पञ्चदश-एकविंशभेद से त्रैलोक्यात्मक पार्थिव विवर्त्त का ही प्रकृतयज्ञ कर्म्म से सम्बन्ध है, जैसा कि अनुपद में हीं स्पष्ट होने वाला है।

## पार्थिवविवर्त्तपरिलेखः—

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| ३ | (९) | ३–जागतस्तोमः (४८)–द्यौः (३) | –३वाङ्मयीपृथिवी (शाक्वरंसाम) | विश्वम्भरापृथिवी-'द्यौः' |
| | (८) | २–त्रैष्टुभस्तोमः (४४)–अन्तरिक्षम् (३) | | |
| | (७) | १–गायत्रस्तोमः (२४)–पृथिवी (३) | | |
| २ | (६) | ३–त्रयत्रिंशतस्तोमः (३३) द्यौः (२) | –२आपोमयीपृथिवी ( वैरूपंसाम ) | –सागराम्बरापृथिवी 'अन्तरिक्षम्' |
| | (५) | २–द्वाविंशस्तोमः (२२) अन्तरिक्षम् (२) | | |
| | (४) | १–एकादशस्तोमः (११) पृथिवी (२) | | |
| १ | (३) | ३–एकविंशस्तोमः (२१) द्यौः (१) | –१अग्निमयीपृथिवी (रथन्तरंसाम) | अदितिःपृथिवी 'पृथिवी' |
| | (२) | २–पञ्चदशस्तोमः (१५) अन्तरिक्षम् (१) | | |
| | (१) | १–त्रिवृत्स्तोमः (९) पृथिवी (१) | | |

उक्त तीनों पार्थिव विवर्त्तों में से रथन्तरसामानुगत, अदितिलक्षण प्रथम पार्थिव विवर्त्त की ओर ही पाठकों का ध्यान आकर्षित किया जाता है। भूकेन्द्र से आरम्भ कर २१ वें अहर्गण पर्य्यन्त व्याप्त अग्निःशुक्र के आधार पर क्रमशः त्रिवृत् ( ९ ), पञ्चदश ( १५ ), एकविंश ( २१ ), ये तीन अयुग्मस्तोम प्रतिष्ठित हैं। इन तीनों अयुग्मस्तोमों में क्रमशः अग्नि, वायु, इन्द्र, ये तीन प्राणदेवता प्रतिष्ठित हैं। तीनों के विभूतिभाव आगे जाकर ८,११,१२, क्रम से ३१ संख्या में परिणत हो जाते हैं, २ सान्ध्य प्राणों के संकलन से अदिति के गर्भ में ३३ प्राण-देवदेवताओं की सत्ता सिद्ध हो जाती है। ये ही यज्ञिय देवदेवता कहलाए हैं। आहवनीयाग्निसमिन्धन कर्म्म से इन्हीं यज्ञिय प्राणदेवताओं का संग्रह हुआ है।

ये ३३ सों यज्ञिय देवता स्वयं प्राणात्मक हैं। मन, तथा वाक्, ये दोनों

तत्त्व इन प्राणात्मक देवों की मूलप्रतिष्ठा है। जिस प्रकार एक पात्र में जल भरा रहता है, एवमेव मनोमय वाग्रूपपात्र में प्राणरूप देवता प्रतिष्ठित हैं। मनो-वाग्रूपपात्र वयोनाध है, छन्द है। प्राणरूप देवता वय है। वय-वयोनाध की समष्टि 'वयुनम्' है। यही—मनः-प्राण-वाङ्मयी देवसम्पत् है, जिसका प्रकृत इष्टि-कर्म्मद्वारा यज्ञकर्त्ता यजमान अपने मनः-प्राण-वाङ्मय आत्मा के साथ योग कराना चाहता है।

भूकेन्द्र में प्रजापति प्रतिष्ठित है, यही हृद्य अन्तर्य्यामी अनिरुक्त प्रजापति कहलाया है। यही भूपिण्ड, पृथिवी भेद भिन्न पार्थिव जगत् की मूल प्रतिष्ठा है। इस हृद्य प्रजापति की प्राण-वाग्गर्भित मनोमय अनिरुक्त प्रजापति, मनो-वाग्-गर्भित प्राणमय उद्गीथ प्रजापति, एवं मनःप्राणगर्भित वाङ्मय सर्वप्रजापति, इस रूप से तीन अवस्था होजाती हैं। भूकेन्द्र में आत्मप्रजापति की प्राण, तथा वाक्, ये दोनों कलाएं उन्मुग्ध रहतीं हैं, मनःकला उद्बुद्ध रहती है। अतएव "हृत्प्रतिष्ठं यदजिरं जविष्ठं तन्मे मनः शिवसंकल्पमस्तु" ( यजुःसं० ३४।६ ) इत्यादि रूप से मन को भी हृत्प्रतिष्ठ मान लिया जाता है।

हृत्पृष्ठ से आरम्भ कर १७ वें अहर्गण पर्य्यन्त आग्नेय प्राण का प्राधान्य रहता है। इस में भी १७ वां अहर्गण मुख्य माना गया है। कारण यही है कि, ३३ अहर्गणात्मक सागराम्बरा-लक्षण पार्थिव विवर्त्त के १६-१६ भेद से दो विवर्त्त होजाते हैं। हृत्पृष्ठ से आरम्भ कर १६ पर्य्यन्त अग्नि तत्त्व का, तथा १८ से आरम्भ कर ३३ पर्य्यन्त ( १८ से २७ पर्य्यन्त भास्वर सोम का, तथा २८ से ३३ पर्य्यन्त दिक्सोम का, इस प्रकार द्विविध ) सोम का साम्राज्य रहता है। इन अग्नि-सोममण्डलों का केन्द्र १७वां अहर्गण पड़ता है। १७ से नीचे-नीचे अग्नि है, १७ से ऊपर ऊपर सोम है। १७ वें स्थान में दोनों का समन्वय होता है, अतएव सप्तदशस्थान 'आहवनीय' कहलाया है। स्वर्ग-परिभाषा में यही आहवनीयस्थान 'त्रिणाचिकेत स्वर्ग' कहलाया है। सोमाहुति सम्बन्ध से प्रज्वलित अग्नि २१ वें अहर्गण पर्य्यन्त व्याप्त होजाता है। अतएव भूकेन्द्र से २१ पर्य्यन्त अग्नीषोमात्मक यज्ञ की व्याप्ति मानली गई है। वक्तव्य यही है कि, हृत्पृष्ठ से १७ पर्य्यन्त आत्मप्रजापति की प्राणकला का प्राधान्य है, जिस की विकास भूमि स्वयं १७ वां अहर्गण है। मन, तथा वाक्, दोनों यहां उन्मुग्ध हैं, प्राण उद्बुद्ध है। यही दूसरा प्राणप्रधान उद्गीथप्रजापति-विवर्त्त है।

हृत्पृष्ठ से आरम्भ कर २१ पर्य्यन्त व्याप्त रथन्तरसामसीमावच्छिन्न मण्डल में वागग्नि का प्राधान्य है। यहां मन, तथा प्राण, दोनों उन्मुग्ध हैं, एवं आत्मप्रजापति की वाक्कला उद्बुद्ध है। यही मनःप्राणवाग्गर्भित वाङ्मय सर्वप्रजापति है। यही यज्ञमण्डल की अन्तिम सीमा है। इसी के गर्भ में अग्नीषोमात्मक यज्ञ, तथा यज्ञिय ३३ देवता प्रतिष्ठित हैं। रथन्तरसीमा यज्ञ की परिधि है, उपसंहारस्थान है, उदृचस्थान है। भूकेन्द्र यज्ञ का उपक्रम स्थान है। भूकेन्द्रावच्छिन्न प्राणवाग्गर्भित मनोमय अनिरुक्त प्रजापति, तथा रथन्तरलक्षणा-परिध्यवच्छिन्न मनःप्राणगर्भित वाङ्मयसर्वप्रजाति, दोनों के मध्य में आग्नेय-सौम्य-प्राणोभयमूर्त्ति, मनोवाग्गर्भित, यज्ञात्मक उद्गीथ प्रजापति प्रतिष्ठित है। इसी स्थिति का यों भी अभिनय किया जा सकता है कि, यज्ञमण्डल का इस ओर का आधार मन है, उस ओर का आधार वाक् है, मध्य में प्राणमय यज्ञ, किंवा प्राणात्मक यज्ञिय देवता प्रतिष्ठित हैं। प्राकृतिक यज्ञ से सम्बन्ध रखने वाली पार्थिव द्रव्याहुति मनोवाक् के द्वारा ही प्राणात्मक यज्ञिय देववर्ग की तृप्ति का कारण बनती है। इस प्रकार नित्य प्राकृतिक यज्ञ में भूकेन्द्र, यज्ञमण्डलकेन्द्र, यज्ञपरिधि, भेद से मन, प्राण, वाक्, तीनों हृद्य प्राजापत्य आत्मकलाओं का उपभोग हो रहा है, जैसा कि परिलेख से गतार्थ है—

३—एकविंशस्तोमावच्छिन्नरथन्तरंसाम—( २१ ) मनःप्राणगर्भितो वाङ्मयः "सर्वप्रजापतिः'
२—सप्तदशस्तोमावच्छिन्नमण्डलहृदयम् —( १७ ) मनोवाग्गर्भितः प्राणमयः "उद्गीथप्रजापतिः'
१—भूकेन्द्रः —( * ) प्राणवाग्गर्भितो मनोमयः 'अनिरुक्तप्रजापतिः'

३—सर्वप्रजापतिर्वाङ्मयः —वाक्
२—उद्गीथप्रजापतिः प्राणमयः—प्राणः } —मनःप्राणवाङ्मया यज्ञिया देवाः
१—अनिरुक्तप्रजापतिर्मनोमयः —मनः

हृदयावच्छिन्न मनः—अनिरुक्तम्
मध्यावच्छिन्नः प्राणः —निरुक्तानिरुक्तः } —पार्थिवयज्ञः प्राकृतिको नित्यः
परिध्यवच्छिन्ना वाक्—निरुक्ता

मनःप्राणवाङ्मय, उक्त लक्षण, प्राकृतिक, नित्य, देवयज्ञ के आधार पर ही ब्राह्मणग्रन्थोक्त पुरुषप्रयत्नसाध्य मानुष वैध यज्ञ का वितान हुआ है। प्राकृतिकयज्ञ

में मन, तथा वाक् के आधार पर ही प्राणात्मक यज्ञिय देवताओं में पार्थिव रसाहुति भुक्त होती है। अतएव- 'यद्वै देवा अकुर्वंस्तत्करवाणि' निगमानुसार इस वैध-मानुषयज्ञ में भी ( यज्ञात्मक-आहवनीयाग्नि में भी ) मनः-प्राण-वाक्, तीनों कलाओं का समन्वय आवश्यकरूप से अपेक्षित हो जाता है। बिना तीनों के आहवनीय समिद्धाग्नि प्राजापत्यसम्पत् से वञ्चित है। बिना तीनों के आहवनीय समिद्धाग्नि प्राजापत्यसम्पत् से वञ्चित है। एवं बिना प्राजापत्यसम्पत् के यज्ञसम्पत्सिद्धि असम्भव है।

मनःप्राणवाङ्मय प्राकृतिक यज्ञ की विधा पर वितत इस यज्ञ में देवयजन से पहिले मनःप्राणवाक् सम्पत्ति अपेक्षित है, यही निष्कर्ष है। इसी सम्बन्ध में एक रहस्य विश्लेषण और। अधिदैवत का अधिभूत द्वारा अध्यात्म में संस्काराधान करना, दूसरे शब्दों में आधिभूत लक्षण वैधयज्ञ द्वारा यजमान के आध्यात्मिक यज्ञात्मा का प्राकृतिक उक्त लक्षण आधिदैविक यज्ञात्मा से सम्बन्ध करा देना ही यज्ञनिष्कर्ष है। अधिदैवत यज्ञ पूर्वकथनानुसार स्वस्वरूप से मनःप्राणवाङ्मय है, एवमेव अध्यात्मयज्ञ भी स्वस्वरूप से मनःप्राणवाङ्मय है। शेष रह जाता है वितायमान, आहवनीयाग्निलक्षण अधिभूतयज्ञ। इसे जबतक मनःप्राणवाङ्मय नहीं बना दिया जाता, तबतक इस का माध्यम निष्फल है। अधिभूतयज्ञ उसी अवस्था में मनःप्राणवाङ्मय अध्यात्मयज्ञ ( यजमानात्मा ) का मनःप्राणवाङ्मय अधिदैवत यज्ञ से सम्बन्ध करा सकता है, दूसरे शब्दों में अधिभूतयज्ञलक्षण आहवनीय अग्नि में प्रदत्त आहुति का तभी अधिदैवत यज्ञात्मक दिव्य देवताओं के साथ सम्बन्ध हो सकता है, जब कि इस आहवनीयाग्निरूप अधिभूतयज्ञ को भी किसी वैज्ञानिकप्रक्रिया-विशेष से मनःप्राणवाङ्मय बना दिया जाय। इस के मनःप्राणवाङ्मय बनाने से आहुतिद्रव्यद्वारा आध्यात्मिक यज्ञ के मनः-प्राणःवाक्-पर्व इस अधिभूतयज्ञ में अन्तर्य्याम सम्बन्ध से प्रविष्ट हो जायंगे। आहुति का अधिदैत से सम्बन्ध होना अनिवार्य होगा। इस प्रकार अधिभूतयज्ञ द्वारा परम्परया यजमानात्मा का दिव्यातिशय से अन्तर्य्याम सम्बन्ध हो जायगा।

अब इस सम्बन्ध में दो कर्त्तव्य हमारे सामने उपस्थित होते हैं। आधिभौतिक लक्षण इस आहवनीयाग्नि में मनः-प्राणवाक् का सम्बन्ध करा देना एक-कर्त्तव्य है। एवं इस मनःप्राणवाङ्मय आधिभौतिक यज्ञ के साथ आध्यात्मिक यज्ञ ( यजमानात्मा ) के मनः-प्राण-वाक्-पर्वा का सम्बन्ध करा देना एक कर्त्तव्य

है। पहिले कर्त्तव्य की पूर्त्ति होता, तथा आध्वर्यु पर निर्भर है, तथा इस दूसरे कर्त्तव्य की पूर्त्ति 'अध्वर्यु, होता, उद्गाता, ब्रह्मा' इन चारों ऋत्विजों पर निर्भर है। भूकेन्द्र से २१ पर्य्यन्त वितत वाक्तत्त्व क्रमशः त्रिवृदवच्छिन्न (६) अग्निमय पार्थिव ऋग्वेद, पञ्चदशावच्छिन्न (१५) वायुमय यजुर्वेद, एकविंशावच्छिन्न (२१) आदित्यमय सामवेद, इन तीन अग्निवेदों के सम्बन्ध से पद्यात्मिका वाक्, गद्यात्मिका वाक्, गेयात्मिका वाक् भेद से तीन स्वरूपों में परिणत हो रहा है। पद्यात्मिका वाक् ऋक् है, गद्यात्मिका वाक् यजुः है, एवं गेयात्मिका वाक् साम है। पद्यात्मिका ऋग्वाक् का सम्पादन 'होता' नामक ऋत्विक् करता है, यही इस का **'शस्त्रकर्म्म'** नामक 'हौत्रकर्म्म' कहलाया है। गद्यात्मिका यजुर्वाक् का सम्पादन अध्वर्यु नामक ऋत्विक् करता है, यही इस का **'ग्रहकर्म्म'** नामक 'आध्वर्यव' कर्म्म कहलाया है। गेयात्मिका सामवाक् का सम्पादन उद्गाता नामक ऋत्विक् करता है, यही इस का **'स्तोत्रकर्म्म'** नामक 'औद्गात्रकर्म्म' कहलाया है। इस प्रकार शस्त्रकर्म्माधिष्ठाता ऋग्वेदी होता के शस्त्रकर्म्म से, ग्रहकर्म्माधिष्ठाता यजुर्वेदी अध्वर्यु के ग्रहकर्म्म से, तथा स्तोत्रकर्म्माधिष्ठाता सामवेदी उद्गाता के स्तोत्रकर्म्म से यजमानात्मा के त्रिविध वाक्पर्व का इस आधिभौतिक यज्ञ के वाक्पर्व के साथ सम्बन्ध होजाता है। त्रैविद्य 'ब्रह्मा' नामक ऋत्विक् अपने ब्राह्मव्यापार से यजमानात्मा के मनःपर्व का सम्पदन करता है। शेष रहता है 'प्राण' पर्व। अध्वर्युकृत याज्या कर्म्म से (आहुति कर्म्म से) इस प्राणपर्व का आधान होजाता है। इस प्रकार अध्वर्युकृत प्राणव्यापार, होता-अध्वर्यु-उद्गाताकृत वाग् व्यापार, ब्रह्माकृत मनोव्यापार, तीनों व्यापारों से आधिभौतिक यज्ञ के साथ यजमानात्मा के तीनों आत्मपर्वों का सम्बन्ध होजाता है। प्रथम कर्त्तव्य की पूर्त्ति होजाती है।

| | | | |
|---|---|---|---|
| १— ब्रह्मा —मनस्तत्त्वसम्पादकः—ब्राह्मकर्म्मणा | (मनः) ३ | | तदित्थं—यजमानात्मपर्व्वणां मनःप्राणवाचां आधिभौतिक-यज्ञाग्नौ सम्बन्धः। |
| २— अध्वर्युः —प्राणतत्त्वसम्पादकः—याज्याकर्म्मणा | (प्राणः) २ | | |
| ३— उद्गाता —सामवाक्सम्पादकः—स्तोत्रकर्म्मणा (वाक्) | | | |
| ४— अध्वर्युः —यजुर्वाक्सम्पादकः—ग्रहकर्म्मणा (वाक्) | -(वाक्) १ | | |
| ५— होता —ऋग्वाक्सम्पादकः—शस्त्रकर्म्मणा (वाक्) | | | |

आधिभौतिक यज्ञाग्नि में मनः-प्राण-वाक् सम्पत्ति का समावेश आवश्यक है। पूर्वोत्तराघार कर्म्म से पहिले होता नामक ऋत्विक् द्वारा सामिधेन्यनुवचन कर्म्म होता है, जैसा कि प्रकरणारम्भ में स्पष्ट किया जाचुका है। लौकिक भूताग्नि में मन्त्रशक्ति युक्त इध्माभ्याधान द्वारा दिव्य प्राणतत्त्व का आधान करना ही इस सामिधेन्यनुवचन कर्म्म का एकमात्र फल है। इस प्रकार होतृकर्त्तृक सा० कर्म्म से यह अधिभूत यज्ञ प्राणसम्पत्ति से युक्त होजाता है। इस प्राण-सम्पत्ति का मनोवाक् से सम्बन्ध सूचित करने के लिए ही प्रकृत आघारब्राह्मण के आरम्भ में प्रथम प्रथम—"तं वा एतमग्निं समैन्धिषत। समिद्धे देवेभ्यो जुहवाम' (शत० १।४।४।१) यह कहा गया है। इस सिंहावलोकन से श्रुति सङ्केत कर रही है कि, आधिभौतिक यज्ञाग्नि में पूर्व के सा० कर्म्म से प्राण-पर्व का तो आधान होगया। अब पूर्वोत्तराघारकर्म्मद्वयी से इस प्राणात्मक आहवनीयाग्नियज्ञ में मनो-वाक् पर्वों का आधान बतलाया जाता है। होतृकृत प्राणाधानलक्षण सामिधेन्यनुवचन-कर्म्मानन्तर अध्वर्यु नामक ऋत्विक् स्रुवपात्र से पूर्वाघारकर्म्म का, तथा स्रुक्पात्रद्वयी से उत्तराघार कर्म्म का सम्पादन करता है। पूर्वाघार मनःपर्व का संग्राहक है, उत्तराघार वाक्पर्व का संग्राहक है। इस प्रकार समिन्धन-कर्म्म से प्राणयुक्त, पूर्वाघार कर्म्म से मनोयुक्त, उत्तराघार से वाग्युक्त, सम्भूय तीनों कर्म्मों से मनः-प्राण-वाङ्मय बनता हुआ आहवनीयाग्निलक्षण आधिभौतिक यज्ञ आध्यात्मिकयज्ञलक्षण यजमानात्मा के मनः-प्राण-वाक्पर्वों से (आहुति द्वारा) युक्त होता हुआ आधिभौतिक यज्ञाग्निपर्वों से सम्बद्ध आधिदैविक यज्ञ के मनः-प्राण-वाक्पर्वों से सम्बन्ध प्राप्त कर लेता है।

केन्द्रावच्छिन्न मनःपर्व (प्राणवाग्गर्भित मनोमय अनिरुक्त प्रजापति) हृदयावच्छेदेन पूर्वभावी है, एवं रथन्तरसामावच्छिन्न वाक्पर्व (मनःप्राणगर्भित वाङ्मय निरुक्त प्रजापति) परिध्यवच्छेदेन उत्तरभावी है। मनःसम्पत्ति से सम्बन्ध रखने वाला आघार पूर्वभावी है, वाक्सम्पत्ति से सम्बन्ध रखने वाला आघार-उत्तरभावी है। इस पूर्व, तथा उत्तरभाव से ही यज्ञाग्नि में पूर्वभावी मनःपर्व का, तथा उत्तरभावी वाक्पर्व का आधान हो रहा है। मनोऽनुगत आघार पूर्वाघार क्यों कहलाया ?, वागनुगत आघार उत्तराघार क्यों कहलाया ?, पूर्वाघार पहिले,

उत्तराघार पीछे क्यों किया जाता है ?, समिन्धनानन्तर पूर्वोत्तराघारकर्म्मद्वयी क्यों आवश्यक है ?, इस के द्वारा मनोवाक्-सम्पत्तिसंग्रह क्यों अपेक्षित है ?, इत्यादि आघारकर्म्म-सम्बन्धी प्रश्नों की इसी उक्त उपपत्ति का प्रथम कण्डिकाशेष में स्पष्टीकरण हुआ है ॥ १ ॥

१—"अग्निं समैन्धिषत"—प्राणसंग्रहः—सामिधेन्यनुवचनकर्म्मणा ।
२—"मनसे चैव" —मनःसंग्रहः—पूर्वाघारकर्म्मणा ।
३—"वाचे च" —वाक्संग्रहः—उत्तराघारकर्म्मणा ।

---

पूर्वाघारकर्म्म उपांशुरूप से किया जाता है, एवं उत्तराघारकर्म्म वागुच्चारण (मन्त्रोच्चारण) पूर्वक किया जाता है। हृदयस्थ पूर्वभावी मन उपांशु है । मन का स्वरूप हृदयावच्छेदेन सर्वथा अव्यक्त है। अतएव न तो हृदयावच्छिन्न मन का ही पराङ्मुख इन्द्रियों से साक्षातकार किया जा सकता, एवं न मानसव्यापार (भावना-वासनात्मक मानस संकल्प) का ही अन्य व्यक्तिद्वारा प्रत्यक्ष किया जा सकता। यही मन का उपांशुधर्म्मत्व है। क्योंकि मन उपांशु है, अतएव तत्-सम्पत्तिसंग्राहक पूर्वाघारकर्म्म की इतिकर्त्तव्यता का भी उपांशु ही सम्पादन होना चाहिए। इस समानधर्म्म सम्बन्ध से उपांशुरूपेण कृत पूर्वाघारकर्म्म से आहवनीयाग्नि में अवश्यमेव मनःपर्व का आधान हो जाता है, एवं यह आहित मन उपांशुरूप से ही द्युलोकस्थ प्राणदेवों के लिए आहुति-द्रव्यप्रापक बन जाता है । रथन्तरसामात्मिका परिधिस्था उत्तरभाविनी वाक् निरुक्ता है। वाक् का स्वरूप सर्वथा व्यक्त है। अतएव वाग्व्यापार का अन्य इन्द्रियों (श्रोत्रेन्द्रिय) से भी प्रत्यक्ष हो जाता है, अन्य व्यक्ति भी इस का साक्षात्कार कर लेते हैं। इन्द्रियवागातिरिक्त प्रञ्चभूतरूप से भी वाग्विवर्त्त प्रत्यक्ष का विषय बनता हुआ व्यक्त बन रहा है। क्योंकि वाक् निरुक्ता है, अतएव तत्सम्पत्तिसंग्राहक कर्म्म की इतिकर्त्तव्यता वागुच्चारण पूर्वक ही सम्पादित होती है। इस समानधर्म्म सम्बन्ध से वाग्रूपेण कृत उत्तराघारकर्म्म से आहवनीयाग्नि में अवश्यमेव वाक्पर्व का आधान हो जाता है, एवं यह आहितावाक् वाग्रूप से (वषट्काररूप से) ही द्युलोकस्थ प्राणदेवताओं के लिए आहुतिद्रव्य-प्रापिका बन जाती है। इस प्रकार उपांशुरूप

से पूर्वाघार, तथा वाग्रूप से उत्तराघार करता हुआ भी अध्वर्यु आहवनीयाग्नि में मनोवाक् पर्वों का ही आधान कर रहा है। इन दोनों क्रमिक आघारों से आधिभौतिक यज्ञ के मनोवाक्पर्व तृप्त हो जाते हैं ( सर्वाङ्गीण बन जाते हैं )। सर्वाङ्गीण बनकर ये दोनों पर्व प्राणात्मक यज्ञाग्नि के आधारपात्र ( वर्त्तनी ) बनते हुए निश्चयेन द्युलोकस्थ प्राणदेवों के लिए आहुतिप्रापक बन जाते हैं। तात्पर्य्य उपपत्ति का यही है कि, देवतृप्ति का साधन आहुतिप्राप्ति है, आहुतिप्राप्ति का साधन मनोवाक्पर्वों की सर्वाङ्गीणलक्षणा तृप्ति है। इस तृप्तिभावप्राप्ति के लिए भी आघारद्वयानुष्ठान आवश्यक है। मनोवाक् पर्व कैसे, किस रूप से प्राणदेवों लिए यज्ञवहन करते हैं ?, प्रकृत द्वितीय कण्डिका से इसी प्रश्न का सोपपत्तिक समाधान हुआ है ॥ २ ॥

काममय विश्व में पुरुष, तथा स्त्री, इन दोनों का सहयोग अपेक्षित है। यद्यपि पुरुष भी काममय है, स्त्री भी काममयी है, तथापि प्रधानता पुरुष की ही मानी गई है, जैसा कि ४ वष के प्रथमाङ्क में विस्तार से बतलाया जा चुका है। पुरुष स्व तन्त्र में प्रतिष्ठित है, स्त्री पुरुषतन्त्र की अनुगामिनी है। पुरुषकाम ही स्त्री काम है। दूसरे शब्दों में स्त्री कृतानुकरा है, अनुगामिनी है। इसी प्राकृतिक नियमानुसार कामनामय मन को हम पुरुष कह सकते हैं, एवं कामनामय मन के संकल्पानुसार स्वव्यापार सञ्चालन में समर्थ होने वाली वाक् को स्त्री कहा जा सकता है। पुरुषानुगत प्राण 'वृषा' कहलाया है, स्त्र्यनुगत प्राण 'योषा' कहलाया है। अनुधावन करने वाला पुरुषप्राण ही वृषा है, एवं जिस के प्रति वृषाप्राण का अनुधावन होता है, वही योषा है। इस दृष्टि से भी मन वृषा है, एवं वाक् योषा है। वाक् का मन की ओर अनुधावन नहीं है, अपितु संकल्परूप से मन ही वाक् की ओर अनुधावन करता है। इस प्रकार कामनामयत्त्वेन, वाक्तन्त्रसञ्चालकत्त्वेन, अनुधावकत्त्वेन हृदयावच्छिन्न मन का वृषाप्राणात्मक पुरुषत्त्व सिद्ध होजाता है। एवं कामनानुगतत्त्वेन, कृतानुकरत्त्वेन, परिध्यवच्छिन्ना वाक् का योषाप्राणात्मक स्त्रीत्त्व सिद्ध हो जाता है। उधर आहुतिपात्रों में स्रुवपात्र पुल्लिंगत्त्वेन वृषाप्राणात्मक काममय मन से समतुलित है, एवं जुहू-उपभृत् नामक स्रुक्पात्रद्वयी स्त्रीलिङ्गत्त्वेन योषाप्राणात्मिका कामानुगता वाक् से समतुलित है। मनोऽनुगत पूर्वाघार मनःसम्बन्ध से वृषा है, अतएव पूर्वाघाराहुति वृषात्मक स्रुव से होती है। वागनुगत उत्तराघार

वाक् सम्बन्ध से योषा है, अतएव उत्तराधाराहुति योषात्मिका स्रुक्पात्रद्वयी से होती है। पूर्वोत्तराधार कर्म्म का क्रमशः स्रुव, स्रुक् से क्यों सम्पादन होता है?, इस प्रश्न की यही संक्षिप्त उपपत्ति है, जिसका तृतीय-चतुर्थ कण्डिकाओं से स्पष्टीकरण हुआ है ॥ ३, ४, ॥

पूर्वाधार मनोऽनुगत है, उत्तराधार वागनुगत है, यह कहा जाचुका है। प्राण-वाग्गर्भित मनोमय अनिरुक्त प्रजापति हृद्य है। यहां से यद्यपि —**"पराञ्चि खानि व्यतृणत् स्वयम्भूः"** ( कठोपनिषत् ४।१। ) इत्यादि श्रौत सिद्धान्त के अनुसार वाक्तत्त्व का उर्ध्व वितान अवश्य होता है, तथापि यह स्वयं मनोमय हृद्य अनिरुक्त भाव वाक्पथातीत है। इसी मनोऽनुरूपता की सिद्धि के लिए मनोऽनुगत पूर्वाधार तूष्णीं किया जाता है। उपांशु ही अनिरुक्त है, अनिरुक्तता मन का स्वाभाविक धर्म्म है। 'स्वाहा' यह वाग्विवर्त्त का प्रत्यक्ष अभिनय है। जैसाकि आगे के आख्यान से स्पष्ट होने वाला है। हृद्य मनोमय प्रजापति के लिए पराङ्-मुखा वाक् अहव्यवाहना है। अतएव मनःसम्पत्तिसंग्राहक पूर्वाधार कर्म्म में वागनुगत स्वाहा का उच्चारण निषिद्ध है। वाक्तत्त्व का मनःप्राणगर्भितवाङ्मय सर्वलक्षण निरुक्त प्रजापति से सम्बन्ध है। यह तत्त्व स्वस्वरूप से (आकाशरूपसे) भी प्रकट है, स्ववितानात्मक पञ्चमहाभूतात्मक अर्थप्रपञ्च की दृष्टि से भी प्रकट है, एवं वागिन्द्रियरूप से भी व्यक्त है। प्रत्यक्ष दृष्ट पाञ्चभौकि पदार्थ वाङ्मय हैं, इनके गर्भ में 'हित' नामक, क्रियाप्रवर्त्तक प्राणतत्त्व प्रतिष्ठित है, सर्वालम्बन सुसूक्ष्म काममय मन है। क्योंकि वाक्तत्त्व व्यक्तलक्षण है, इधर उत्तराधार वाक्सम्पत्ति-संग्रह के लिए विहित है। अत एव वागनुगत उत्तराधार कर्म्म मन्त्रोच्चारण लक्षण व्यक्त भाव से ही सम्पन्न होता है। मनोऽनुगत पूर्वाधार का तूष्णीं रूपेण, तथा वागनुगत उत्तराधार का मन्त्ररूपेण सम्पादन करना भी मनोवाक्पर्वों का संग्रह करना है, यही उपपत्ति-निष्कर्ष है, जिस का पांचवीं, छठी कण्डिकाओं से स्पष्टीकरण हुआ है ॥ ५, ६, ॥

भूकेन्द्रावच्छिन्न मनोमय अनिरुक्त प्रजापति **'अत्यतिष्ठद्दशांगुलम्'** ( यजुःसं० ३१।१) सिद्धान्तानुसार प्रादेशमित ( १०॥ अंगुलमित ) प्राणरूप से हृदय में प्रतिष्ठित है। इस बैठे हुए से मनोमय प्रजापति के आधार पर इन्द्रा-विष्णु की अवनुगता प्रतिस्पर्द्धा से वाक्साहस्री का उर्ध्व वितान होता है। उर्ध्ववितता यह वाक्साहस्री

न्द्र प्रतिष्ठित ( आसीन ) मनोमय प्रजापति की अपेक्षा खड़ी हुई सी है। मनस्तत्त्व दय में आसीनयत् है, वाक्तत्त्व हृदय से परिधिपर्य्यन्त तिष्ठन्वत् है। मनो-ाक् पर्वों की इस स्वाभाविक स्थिति को लक्ष्य में रख कर ही मनोऽनुगत पूर्वाघार ासीन बनकर ( बैठ कर ) किया जाता है, एवं वागनुगत उत्तराघार तिष्ठन्रूप से खड़े होकर ) किया जाता है। इस प्रकार आसीन, तिष्ठन्रूप से कृत पूर्व-उत्तरा-ार द्वारा भी आसीन मनस्तत्त्व, तिष्ठन् वाक्तत्त्व का आहवनीय यज्ञाग्नि में आधान ो जाता है। पूर्वाघार आसीन रूप से, तथा उत्तराघार तिष्ठन्रूप से क्यों किया ाता है ?, इस प्रश्न की यही संक्षिप्त उपपत्ति है।

वागनुगत उत्तराघार तिष्ठन् क्यों किया जाता है ?, इस प्रश्न की एक दूसरी भी उपपत्ति है। जहां तक यज्ञात्मिका वाक्साहस्री व्याप्त रहती है, वहां तक रथ-न्तरसाम की व्याप्ति मानी गई है, जैसा कि प्रकरणाम्भ में स्पष्ट किया जा चुका है। भूकेन्द्र में प्रतिष्ठित वाङ्मय अग्नितत्त्व 'रसाग्नि' नाम से प्रसिद्ध है। इस वाङ्मय रसाग्नि का त्रिवत-पञ्चदश-एकविंशस्तोमरूप से क्रमशः अग्नि-वायु-आदित्यरूप से ऊर्ध्व वितान हुआ है, जैसा कि निम्न लिखित ब्राह्मणश्रुति से प्रमा-णित है :—

'तस्य श्रान्तस्य तप्तस्य तेजो रसो निरवर्त्तताग्निः। स त्रेधात्मानं व्यकुरुत—आदित्यं तृतीयं, वायुं तृतीयम्। स एष प्राणस्त्रेधा विहितः" ( शत० १०।४।७।२,३, )।

रसात्मक वाङ्मय अग्नि के ऊर्ध्व वितान सम्बन्ध से ही एकविंस्तोमावच्छिन्न यज्ञाग्निलक्षण पार्थिव साम ( अग्निसाम ) 'रसतमसाम' कहलाया है। यह रस-तमसाम ही परोक्षप्रिय देवताओं की परोक्षभाषा में 'रथन्तरसाम' कहलाया है, जैसा कि—"रसतमं ह वै तद्रथन्तरमित्याचक्षते परोक्षम्" ( शत० ६।१।२।३६। ) इत्यादि श्रुति से प्रमाणित है। भूकेन्द्र से २१ अहर्गण पर्य्यन्त व्याप्त मनोवाग्-गर्भित प्राणमय यज्ञ भी इसी रसतम अग्नि सम्बन्ध से 'रथ' ( देवरथ ) कहलाया है। प्रदत्त आहुति द्रव्य द्वारा यजमान इसी रसतमात्मक यज्ञरथ में प्रतिष्ठित होकर द्युलोक की ओर गमन करता है। इस रथ के वहन करने वाले ( प्राणात्मकयज्ञ का भूकेन्द्र से रथन्तरसाम परिधिपर्य्यन्त वितान करने वाले ) 'मन, वाक्' नाम के दो अश्व नाने गए हैं। इन्हीं दोनों के द्वारा रथ का वहन होता है।

यज्ञरथ में नियुक्त इन दोनों (मन-वाक्) अश्वों में मनोलक्षण अश्व अपरिमित है, वाग्लक्षण अश्व परिमित है। दिग्देशकालानवच्छिन्न, काममय मन इसी अपरिमित भाव के सम्बन्ध से कामसमुद्र कहलाया है। **"मनो वै बृहत्"** (ता० ब्रा० ७।६।१७), **"मनो वै समुद्रः"** (७।५।२।५२।), **"अनन्तं वै मनः"** (शत० १४।६।१।११।) इत्यादि श्रुतियाँ मन के इसी असीमभाव का समर्थन कर रही हैं। मनःप्रतिष्ठारूप हृदय स्वयं अनन्त है, तदनुगत मन भी अनन्त है। इसकी अपेक्षा वाक्तत्त्व दिग्देशकालावच्छिन्न बनता हुआ परिमिततर है, सीमित है। अर्थात्मिका वाक् (भौतिक पदार्थ) भी परिमित है, क-च-ट-त-प-आदि लक्षणा शब्दात्मिका वाक् भी सीमित है। इस प्रकार यज्ञरथवाहक दोनों अश्वों में एक (मन) आकार प्रकार में बड़ा है, दूसरा (वाक्) अपेक्षाकृत ह्रसीयान् है। यदि ऐसे विषमाकार अश्व रथ का वहन करते हैं, तो वहनकर्म्म भयाक्रान्त रहता है। आवश्यक है कि, मनोरूप अश्वपरिमाण समतुलित करने के लिए वाग्रूप अश्वपरिमाण में आकारवृद्धि की जाय। इस लक्ष्य की सिद्धि के लिए ही वागनुगत उत्तराघार खड़े खड़े किया जाता है। जिस प्रकार लोक में नाटे अश्व को दीर्घकाय अश्व से समतुलित करने के लिए नाटे अश्व के स्कन्ध प्रदेश में स्थूल काष्ठपीठ लगाया जाता है, ठीक उसी लौकिक कर्म्म के अनुरूप यहां तिष्ठन्भाव का आश्रय लिया जाता है। खड़े होकर उत्तराघार करना वागश्व को मनोरूप अश्व के समानाकार से समतुलित करना है। तिष्ठन्नुत्तराघार की यही दूसरी उपपत्ति है। इन दोनों उपपत्तियों का ही सातवीं कण्डिका से स्पष्टीकरण हुआ है॥ ७॥

पूर्वाघार का सम्पादन आहवनीयाग्नि के उत्तर भू प्रदेश में बैठ कर प्रज्वलित-समिद्ध आहवनीयाग्नि के उत्तराग्निभाग में होता है, एवं उत्तराघार का सम्पादन आहवनीयाग्नि के दक्षिण भूप्रदेश में खड़े होकर प्रज्वलित समिद्ध आहवनीयाग्नि के दक्षिणाग्नि में होता है, जैसा कि 'सूत्रानुगतपद्धतिसंग्रह' में स्पष्ट किया जा चुका है। इन दोनों आघारों के सम्बन्ध में एक अनुक्त उपपत्ति का प्रासङ्गिक समन्वय और कर लेना चाहिए। पूर्वाघार का मन से, तथा उत्तराघार का वाक् से सम्बन्ध है। भावनामय मन देवप्राण की प्रतिष्ठा है, वासनात्मिका वाक् पितृप्राण की प्रतिष्ठा है। इसी आधार पर **"पितरो वाक्यमिच्छन्ति, भावमिच्छन्ति देवताः"** यह सूक्ति प्रतिष्ठित है। मनोऽनुगत देवप्राण आग्नेय है, वागनुगत पितृप्राण सौम्य

है। रथन्तरसामात्मक यज्ञमण्डल के पूर्वार्द्ध भाग में अग्नितत्त्व का प्राधान्य है, उत्तरार्द्ध में सोमतत्त्व का साम्राज्य है, मण्डलकेन्द्रभूत मध्यस्थ सप्तदश स्थान में दोनों का समन्वय होता है, जैसा कि प्रथमकण्डिका-विवेचन में स्पष्ट किया जा चुका है। क्योंकि मनोऽनुगत आग्नेय देवताओं का पूर्वार्द्ध से सम्बन्ध है, अतएव मनोऽनुगत आघार पहिले किया जाता है, अतएव यह आघार 'पूर्वाघार' कहलाया है। एवमेव वागनुगत सौम्य पितरों का उत्तरार्द्ध से सम्बन्ध है, अतएव वागनुगत आघार पीछे किया जाता है, अतएव यह आघार 'उत्तराघार' कहलाया है। उत्तरादिक् देवताओं की है, अतएव देवानुगत पूर्वाघार आहवनीय के उत्तर भूप्रदेश में बैठ कर आहवनीयाग्नि के उत्तर भाग में सम्पन्न होता है। दक्षिणादिक् पितरों की है, अतएव पित्र्यनुगत उत्तराघार आहवनीय के दक्षिण भूप्रदेश में खड़े हो कर आहवनीयाग्नि के दक्षिण भाग में सम्पन्न होता है। दोनों आघारों से अग्नीषोमात्मक पूर्ण यज्ञमण्डल का संग्रह हो जाता है।

उत्तराघार का सम्पादन दक्षिण में खड़े खड़े होता है, इस सम्बन्ध में एक उपपत्ति और बतलाई जाती है। भौमस्वर्गव्यवस्थात्मक देवयुग में जब जब भी भौमदेवता वैध-यज्ञकर्म्म का वितान करते थे, तब तब ही दक्षिण अफ्रिका में निवास करने वाले भौम-मनुष्यविध-असुर दक्षिणभूप्रदेश * से आकर यज्ञ पर आक्रमण किया करते था। दक्षिणदिगनुगत इस असुराक्रमण से त्राण पाने के लिए देवताओं ने दक्षिण सीमा पर खड़ा पहिरा नियुक्त कर दिया था। इन्हीं भौम देवताओंसे भारतीय द्विजातिवर्ग ने यज्ञविद्या प्राप्त की। फलतः '**देवाननुविधा वै मनुष्याः**' इस नियम के अनुसार इन्होंने भी अपने यज्ञ में दक्षिणदिगनुगत कर्म्म को खड़े खड़े ही करना अन्वर्थ माना।

ऐतिह्य कारणातिरिक्त तिष्ठन्-रूपेण उत्तराघार करने की वैज्ञानिक उपपत्ति भी है, एवं वही प्रधान है। भूपिण्ड का उत्तर प्रदेश ज्योतिर्म्मय स्कम्भ के वितान से देवप्राण प्रधान है। उत्तरानुगत स्कम्भप्रदेशोपलक्षित सम्वत्सरचक्र ही देवताओं की देवयजनभूमि है, यज्ञवितान प्रदेश है। अग्नि, वायु, आदित्य, चन्द्रमादि प्राणा-

---

* जहां आज 'स्वेज' नहर है, पुरायुग में यहां भूप्रदेश था। इसी मार्ग से असुरत्रिलोकी में रहने वाले भौम-असुर भौम देवताओं के यज्ञ पर आक्रमण किया करते थे।

त्मक दिव्य ऋत्विजों के हौत्रादि कर्म्मों से इस देवयजनभूमि में सम्वत्सरयज्ञ का वितान होता रहता है। भूपिण्ड का दक्षिणप्रदेश तमोमयी शनिकक्षा के सम्बन्ध से असुरप्राण प्रधान है। इस दक्षिणदिगनुगत असुरप्राण का उत्तरानुगत प्राणदेव-यज्ञभूमि पर सतत आक्रमण होता रहता है। साथ ही दक्षिणस्थ अग्निसहयोगी ज्योतिर्म्मय इन्द्र के सम्बन्ध से यह आक्रमण व्यर्थ भी होता रहता है। सम्वत्सर-यज्ञोपलक्षित देवमण्डल इस प्रकार तिष्ठन्रूपेण उपस्थित इन्द्र द्वारा असुराक्रमण से बचा रहता है।

प्राकृतिक यज्ञ में दक्षिण दिशा में यज्ञरक्षक इन्द्र खड़े रहते हैं, इस स्थिति का उत्तरायणकालसे सम्बन्ध है। दक्षिण गोल में उत्तरायण होता है, उत्तरगोल में दक्षिणायन होता है। उत्तरायणकालोपक्रम में सूर्य्य दक्षिण परमक्रान्ति से उत्तर की ओर अपना रुख कर लेता है। सूर्य्य इन्द्रप्राणात्मक है। इसका उत्तर की ओर रुख करना ही खड़ा होना है। यही देवयजनकालोपक्रम है। सौर इन्द्रप्राण केसम्बन्ध से दक्षिणगोलस्थ असुरप्राण का आक्रमण व्यर्थ चला जाता है, उत्तरायणानुगत दिव्य-यज्ञ निर्विघ्न सम्पन्न हो जाता है।

प्रकृत वैध यज्ञ में इस दक्षिणस्थ असुरप्राणसमावेश से त्राण पाने के लिए ही यज्ञवेदि या तो प्राक्प्रवणा बनाई जाती है, अथवा तो उदक्प्रवणा बनाई जाती है, जैसा कि पूर्व के वेदिब्राह्मण में विस्तार से बतलाया जा चुका है। क्योंकि प्रकृतिवत् इस मानुष यज्ञाग्नि में भी दक्षिणस्थ असुरप्राणाक्रमण स्वाभाविक है, अतएव इस ओर खड़े होकर ही उत्तराघार किया जाता है। खड़ा होना वीर्योत्कर्ष का सूचक है। 'उच्छ्रितमिव हि वीर्य्यम्' श्रुति का यह वाक्य बड़ा महत्त्व रखता है। लोकदृष्टि से भी इस सिद्धान्त का अपूर्व महत्त्व है। आलस्यनिमग्न, शयालु मनुष्यों का स्वाभाविक वीर्य्य कालान्तर में मूर्च्छित हो जाता है, उत्साह मन्द हो जाता है। निरालस, उत्तिष्ठन्, पुरुषार्थी ही वीर्य्यसम्पत्ति से युक्त रहता है। 'सेना' इसका प्रत्यक्ष उदाहरण है। प्रत्येक सैनिक को यह आदेश मिलता है कि, वह अपने रक्षा-कर्म्म में तन कर खड़ा रहे। तन कर खड़े रहने से मेरुदण्ड का खस्वस्तिक की ओर लम्बन हो जाता है, हृदयावच्छिन्न ऊर्ध्व-अधः वितत नाड़ियाँ ऋजुभाव में परिणत होती हुईं रक्तादि सञ्चार से वीर्य्यवती बन जातीं हैं। इस प्रकार उच्छ्रितभाव प्रत्येक दशा में वीर्य्याधायक बना रहता है। सैनिक तन कर चलते हैं, तन कर

जाता है कि, हृद्य मनोमय मूल भाग स्व अनिरुक्त भाव से बैठा हुआ सा ही है। यज्ञशिरोऽनुगत उत्तराघार खड़े खड़े इसलिए किया जाता है कि, वाङ्मय शिरोभाग स्व निरुक्त भाव से शरीरसंस्था में खड़ा हुआ सा ही है। इस प्रकार तूष्णीं, मन्त्रेण, आसीन, तिष्ठन्, इन व्यापारों से मनोवाक् पर्वों की अनुरूपता ही प्राप्त की जाती है ॥ ९, १०, ११, १२, ॥

66 66 66

## २—अग्निसम्मार्जनकर्म्मोपपत्तिः

आह्वानीयाग्नि के उत्तरभूप्रदेश में बैठकर स्रुवपात्र से तूष्णीं आहवनीयाग्नि के उत्तराग्नि प्रदेश में मनोऽनुगत पूर्वाघार का सम्पादन किया जाता है। इस कर्म्म के अनन्तर अग्निसम्मार्जन कर्म्म होता है, जो आग्नीध्र नामक ऋत्विक् से सम्बन्ध रखता है। **'समानमेव सन्नानेव'** इस उक्त सिद्धान्त के अनुसार मनःसम्पत्ति भी वाग्गर्भिता बनती हुई उभयात्मिका है, एवं वाक्सम्पत्ति भी मनोगर्भिता बनती हुई उभयात्मिका है। मनोवाक् का आहवनीयाग्नि में योग करना यज्ञरथ में मनोवाक्रूप अश्वों का योग करना है। लोक में रथ को सज्जीभूत करने के लिए पहिले रथ के धुर ( जूड़े ) को ऊंचा कर उसे अश्व, किंवा वृषभयुग्म के कन्धों पर डाला जाता है, अनन्तर चर्म्मबन्धन से उन दोनों अश्वों की ग्रीवा को रथ के धुर से दृढ़ता से बांध दिया जाता है, जिस से कि अश्वयुग्म रथधुर से पृथक् न हो जाय। इस प्रकार अश्वयोग में स्कन्धप्रदेशों के साथ रथधुर का योग, तथा चर्म्मपाश से ग्रीवाबन्धन, ये दो कर्म्म अपेक्षित हैं। इन्हीं दोनों कर्म्मों की सिद्धि के लिए यहां पूर्वाघार, तथा तदनन्तर अग्निसम्मार्जनकर्म्म होता है। मनोऽनुगत पूर्वाघार वाग्गर्भित बनता हुआ पूर्वकथनानुसार मनोवाग्रूप दोनों अश्वों का संग्राहक बन रहा है। पूर्वाघार करना दोनों अश्वों के स्कन्धप्रदेश के साथ रथधुर का ही योग करना है ॥ १३ ॥

अनन्तर होने वाला अग्निसम्मार्जनकर्म्म चर्म्मपाश-बन्धनस्थानीय है। सम्मार्जनकर्म्म घूम-घूम कर होता है, यह पद्धति में स्पष्ट किया जा चुका है। आहवनीयाग्नि की तीनों-परिधियों से सम्बन्ध रखने वाले परिधित्रय से संलग्न अग्नियों का 'इध्मसन्नहन' नामक तृणसमुहों से भस्मादि अपाकरण द्वारा प्रज्वलन करना ही

अग्निसम्मार्जनकर्म्म है। स्कन्धप्रदेश के साथ रथधुर का योग तो एक स्थान से ही हो जाता है। परन्तु ग्रीवानुगत चर्म्मपाश-बन्धन के लिए सारथी को अश्वों के इतस्ततः घूमना पड़ता है। इस परिक्रमा से ही चर्म्मपाश का ठीक ठीक योग होता है। क्योंकि यह सम्मार्जनकर्म्म पाशबन्धन स्थानीय है, अतएव इस की इतिकर्त्तव्यता बन्धनानुगता अनुरूपसम्पत्ति प्राप्ति के लिए परिक्रामनरूप से ही पूरी की जाती है। कहा गया है कि, तीन-परिधियों का प्रत्येक का तीन-तीन बार सम्मार्जन होता है। इन त्रिस्त्रिवार विहित-सम्मार्जनकर्म्म में एक-एक बार तो मन्त्रप्रयोग होता है, एवं दो-दो बार तूष्णीं परिधिसम्मार्जन होता है। सम्भूय ९ बार परिधि-सम्मार्जन हो जाता है। ९ संख्या त्रिवृत्स्तोम की संग्राहिका है। यज्ञ की मूलप्रतिष्ठा अग्नितत्त्व ही माना गया है, जैसा कि-"अग्निरु वै यज्ञः" ( शत० ५।२।३।६। ) इत्यादि श्रुति से प्रमाणित है। अग्नि-वायु-आदित्यात्मक यज्ञमण्डल तत्त्वतः अग्न्यात्मक ही है। अग्नि ही पञ्चदशस्तोमप्रदेश में जाकर तरलरूप में आता हुआ 'वायु' कहलाने लगता है, एवं अग्नि ही एकविंशस्तोमप्रदेश में भुक्त होकर विरलावस्था में परिणत होता हुआ 'आदित्य' कहलाने लगता है। इसी आधार पर "अग्निः सर्वा देवताः" ( ताण्ड्यम० ब्रा० ६।४।५। ) यह निगम प्रतिष्ठित है। इस अग्नि का अपना प्रदेश भूकेन्द्र से आरम्भ कर ९ वें अहर्गण पर्य्यन्त व्याप्त नव अहर्गणात्मक त्रिवृत्स्तोमप्रदेश ही है। इसी अग्निभुक्ति से, तथा तत्प्रतिष्ठारूप त्रिवृत् स्तोम सम्बन्ध से अग्नियज्ञ 'त्रिवृत्' ( नवपर्वात्मक ) मान लिया गया है। वही अग्नियज्ञसम्पत् इस अग्निसम्मार्जन कर्म्म से अपेक्षित है। अतएव त्रिवृद्रूप से ही परिधित्रयानुगत अग्निसम्मार्जन कर्म्म होता है ॥ १४ ॥

परिध्यनुगत अग्निसम्मार्जन के अनन्तर स्वयं आहवनीय अग्नि का ऊपर से तीन बार तूष्णीं सम्मार्जन और किया जाता है। रथयुग का अश्वयुग्म के स्कन्ध प्रदेश के साथ योग कराने के अनन्तर चर्म्मपाश से ग्रीवाबन्धन किया जाता है। इन दोनों कर्म्मों से जब रथ सज्जीभूत हो जाता है, तो अनन्तर सारथी स्वस्थान में बैठ कर कशाघात करता हुआ 'प्रेहि' ( चल चल ), 'वह', ( रथ का वहन कर ) इत्यादि प्रेरणात्मक वाक्यों का प्रयोग करता है, रथ चल पड़ता है। उपरिष्टात् होने वाला तूष्णीं भावात्मक यह त्रिवारात्मक आवहनीयाग्नि-सम्मार्जन कशाघातानुगत प्रेरणाकर्म्म के संग्रह के लिए ही विहित है।

पहिले पूर्वाघार, अनन्तर उत्तराघार, दोनों आघारकर्म्मों के मध्म में अग्नि-सम्मार्जनकर्म्म। पूर्वाघारकर्म्म धुरयोगस्थानीय, परिधिसम्मार्जनकर्म्म चर्म्मपाशबन्धस्थानीय, एवं आहवनीयाग्निसम्मार्जनकर्म्म कशाघातानुगत प्रेरणाकर्म्म स्थानीय। अब इस सम्बन्ध में केवल यही प्रश्न बच जाता है कि, दोनों आघारों के मध्य में अग्निसम्मार्जनकर्म्म क्यों किया जाता है ?,। इसी प्रश्न का समाधान करती हुई श्रुति कहती है कि, पूर्वाघार मनःस्थानीय है, एवं उत्तराघार वाक्स्थानीय है। दोनों यद्यपि गर्भीभाव से समान हैं, तथापि स्वस्वरूप से दोनों पृथक्-पृथक् हैं। इस पार्थक्य सम्पत्तिसंग्रह के लिए ही मनोनुऽगत पूर्वाघार, तथा वागनुगत उत्तराघार, दोनों के मध्य में अग्निसम्मार्जनकर्म्म किया जाता है। यही अग्निसम्मार्जनकर्म्म की संक्षित उपपत्ति है, जिसका ब्राह्मण की १३,१४,१५, इन तीन कण्डिकाओं से स्पष्टीकरण हुआ है ॥ १५ ॥

## पूर्वाघारकर्म्म समाप्त

चौथे अध्याय में चौथा, तथा तीसरे प्रपाठक में ६ ठा ब्राह्मण समाप्त

तीसरा प्रपाठक समाप्त

*　　*

*

## ३—उत्तराघारकर्म्मेतिकर्त्तव्यतोपपत्ति

दक्षिण दिशा से उत्तर दिशा की ओर अपनी गति रखने वाला ऋताग्नि, तथा उत्तर दिशा से दक्षिण दिशा की ओर अपनी गति रखने वाला ऋतसोम, दोनों का परस्पर अन्तर्य्याम सम्बन्ध होता है। ऋताग्नि, ऋतसोम के सम्बन्ध से अग्नि-सोममयी वसन्तादि षड्ऋतुओं का प्रादुर्भाव होता है। षड्ऋतु से ही प्राकृतिक नित्य सम्वत्सरयज्ञ की स्वरूपनिष्पत्ति होती है। सम्वत्सरयज्ञ का स्वरूप निर्म्माण ऋतुसमन्वय पर निर्भर है, ऋतुस्वरूपाविर्भाव ऋताग्नि-सोमसमन्वय पर निर्भर है। एवं यह समन्वय गतिधर्म्मा वायु पर निर्भर है। न स्वयं अग्नि में गति है, न सोम में गति है। गतिधर्म्मा है-एकमात्र वायु। इस वायु के व्यापार से ही सूर्य्य से प्रवृत्त दक्षिणस्थ अग्नि उत्तर की ओर जाता है, एवं चन्द्रमा से प्रवृत्त उत्तरस्थ सोम दक्षिण

की ओर जाता है। इस प्रकार वायु व्यापार से ही दोनो ऋतभावों का समन्वय होता है, इसी समन्वय से अग्निसोममय ऋतुभाव का जन्म होता है। यही वायु-तत्त्व इस प्राकृतिक ऋतुयज्ञ ( ऋतुसमष्टिलक्षण सम्वत्सरयज्ञ ) के स्वरूप सम्पादक हैं, जिनका गतिधर्म्मा तत्त्वात्मक यजुर्वेद से सम्बन्ध है। यजुर्म्मूर्त्ति वायु ही क्योंकि ऋतुस्वरूप का सम्पादन करते हुए अग्नीषोमात्मक सम्वत्सरयज्ञ के ( परम्परया ) स्वरूपाधाता हैं, अतएव इनका यह कर्म्म ऋतुसम्बन्ध से, किंवा ऋताग्नि-सोम-सम्बन्ध से "आर्त्त्विज्य" कहलाया है। ऋत का समन्वय कर देना ही 'आर्त्त्विज्य' कर्म्म है। इसी ऋतात्मिका ऋतुसम्बन्ध से वायु ऋत्विक् कहलाए हैं। आग्नेय, सौम्य देवताओं का संगमनलक्षण यजन कराने से ही इस वायु नामक प्राकृतिक अध्वर्यु का यह कर्म्म 'याज्या' कहलाया है। इस प्रकार प्राकृतिक ऋताग्निसोममय आग्नेय-सौम्य देवताओं का आर्त्त्विज्यकर्म्म तत्सम देवमूर्त्ति यजुरात्मक वायुदेवता द्वारा सञ्चालित है।

उत्तराघारकर्म्म एक प्रकार का आर्त्त्विज्य कर्म्म है। इसी से अग्नीषोमात्मक वैध यज्ञ की स्वरूपनिष्पत्ति होनेवाली है। इस देवसम्मिश्रण (अग्नि-सोमसम्मिश्रण) लक्षण आर्त्त्विज्य कर्म्म का सम्पादन यजुर्वेदी अध्वर्यु करता है। देववर्ग की अपेक्षा मनुष्यवर्ग निम्नश्रेणि में प्रतिष्ठित है। उच्चश्रेणिस्थ दो महापुरुषों का सम्बन्ध एक निम्नश्रेणि का व्यक्ति नहीं करा सकता। यदि कराता है, तो यह उसकी धृष्टता है। आज मनुष्य अध्वर्यु को अगत्या इसी धृष्टता का अनुगमन करना पड़ रहा है। उत्तरा-घार द्वारा यह आज दोनों देवताओं का आर्त्त्विज्य करने वाला है। अपने अगतिगतिक इस धृष्टतादोष से बचने के लिए ही उत्तराघार लक्षण आर्त्त्विज्यकर्म्म से पहिले ही देवता, तथा पितरों को नमः, स्वधारूप से यह प्रार्थना कर लेता है कि, "यद्यपि मैं एक मनुष्य हूँ, निम्नश्रेणि में प्रतिष्ठित हूँ, आप देवता हैं, द्युलोक में प्रतिष्ठित हैं, ऐसी स्थिति में आप के संगमनरूप यजन की मुझमें योग्यता नहीं है, तथापि आपके ही अनुग्रह से मैं आर्त्त्विज्यकर्म्म करने जा रहा हूं"। धृष्टता-निवृत्यनुगत इस उद्देश्य की सिद्धि के लिए उत्तराघार से पहिले जुहू-उपभृत् को रख कर इनके पूर्वभाग में अञ्जलिनिधान किया जाता है। आग्नेयप्राण देवता हैं, सौम्यप्राण पितर हैं। यज्ञ में इन्हीं दोनों का सङ्गमन अपेक्षित है। इसी अभिप्राय से—'**नमो देवेभ्यः— ( ऋताग्नये ), स्वधा पितृभ्यः ( ऋतसोमाय )**' यह कहा गया है। अञ्जलि-

पुटनिधान की इसी उपपत्ति को लक्ष्य में रख कर श्रुति ने कहा है—"तद्देवेभ्यश्चैवैतत्पितृभ्यश्चार्त्विज्यं करिष्यन् निह्नुते"।

अपराधनिवृत्यनन्तर आज्यपूर्ण जुहूपभृत् को अपने दक्षिण हाथ में उठाता है, साथ ही मन्त्रशक्ति द्वारा इस आज्य को अस्कन्न बनाने की भावना करता है। तात्पर्य्य इस अस्कन्नभावना का यही है कि, यदि आहवनीय के दक्षिण भाग की ओर आज पूर्ण स्रुक्पात्रद्वयी को उत्तराघार के लिए ले जाते हुए जुहू से आज्यमात्रा भूमि पर गिर जायगी, तो यज्ञसन्तान विच्छिन्न हो जायगी। जुहूस्थित आज्य देवयज्ञ वितान के लिए नियत है। इस आज्य का कम्पित हो जाना यज्ञपुरुष का कम्पित हो जाना है, एवं नीचे गिर जाना यज्ञसन्तान का विच्छिन्न हो जाना है। साथ ही यह भूमिष्ठ आज्यभाग शत्रुसमृद्धि का भी कारण बन जाता है। क्योंकि—"यद्वै यज्ञस्यातिरिक्तं, तत्भ्रातृव्याय" इस निगम के अनुसार यज्ञोपयोग से बहिर्भूत यज्ञिय द्रव्य यज्ञकर्त्ता यजमान के शत्रु का पोषक माना गया है। इन सब यज्ञस्वरूपविघातक कम्पन, विच्युति, आदि दोषों से बचने के लिए अध्वर्यु को बड़ी सावधानी से आज्यपूर्ण स्रुक् को दक्षिण की ओर ले जाना चाहिए। जिससे न तो आज्य में कम्पन ही हो, एवं न आज्यमात्रा भूमि पर ही गिरे। दक्षिणभाग असुरप्राणाक्रान्त है। अतएव इस आज्यरक्षा के लिए ही यह विशेष विधान हुआ है ॥१॥

उत्तराघार के लिए नियत सञ्चरमार्ग से अध्वर्यु को यज्ञात्मक आहवनीयाग्नि के दक्षिण भूप्रदेश की ओर आना पड़ता है। आहवनीयाग्नि साक्षात् यज्ञपुरुष है, विष्णु है। इसका अतिक्रमण करना भी एक प्रकार की धृष्टता है, साथ ही यज्ञ से अपने आपको पृथक् करना भी है। दक्षिणभाग अयज्ञिय है, यहां आना यज्ञसन्बन्ध को तोड़ना है, पूर्व से दक्षिण की ओर आना इसका अतिक्रमण करना है। इन दोनों दोषों से बचने के लिए—"अङ्घ्रिणा विष्णो मा त्वाऽवक्रमिषम्" मन्त्र बोलता हुआ ही दक्षिण की ओर गमन करता है। मन्त्र का भाव यही है कि, मैं अवज्ञा से यज्ञ का अतिक्रमण नहीं कर रहा, अपितु यज्ञस्वरूपनिर्म्माण के लिए ही मुझे अगत्या दक्षिण की ओर जाना पड़ता है"।

उत्तरभाग सौरज्योति के सन्बन्ध से ज्योतिर्म्मय है, दक्षिणभाग असुरप्राण के सम्बन्ध से छायामय है। छायामय आसुर भूप्रदेश यज्ञस्वरूप का विघातक है। आज उत्तराघार के लिए अध्वर्यु को अगत्या इस प्रदेश में आना पड़ रहा है। इस

छायामय आसुर भाव की निवृत्ति के लिए ही "वसुमतीमग्ने ते छायामुपस्थेषम्" मन्त्रबल का आश्रय लिया जाता है। प्रदेश छायामय अवश्य है, परन्तु यही छायामय प्रदेश उत्तराघार द्वारा अग्निसम्बन्धी वसु ( सम्पत ) का प्रापक है, यज्ञ-साधक है। हम आसुरप्रदेशात्मक छायामय भाग में नहीं जारहे, अपितु आहवनीयाग्नि-लक्षण यज्ञमण्डल की ही छत्रच्छाया में ( आश्रय में ) जारहे हैं। अत्र-गमन से ही यज्ञसिद्धिलक्षणा सम्पत् प्राप्ति होगी। इस कथन से असुरभाव का निराकरण करता है, एवं वसुभाव का स्थापन करता है ॥ २ ॥

छायामय आसुरभाव की आत्यन्तिक निवृत्ति के लिए ही आगे जाकर—"विष्णो स्थानमसि" इस मन्त्रभाग का उच्चारण विहित है। कौन कहता है कि, यह भूप्रदेश आसुर है। यह तो यज्ञमूर्त्ति विष्णु का समीपस्थान है। यहां खड़ा होना यज्ञसान्निध्य में खड़ा होना है। यह वही स्थान है, जहां पर खड़े हो कर सौर इन्द्र दक्षिणस्थ आसुरप्राण का विनाश किया करते हैं। यह वही सुरक्षित स्थान है, जहां पर खड़े इन्द्र की रक्षा में देवताओं का सम्वत्सरयज्ञ सम्वत्सर त्रिलोकी में वितत हुआ है। इस प्रकार यज्ञात्मक, अतएव विष्णुरूप आहवनीयाग्नि-ज्वाला सीमा के सान्निध्य से, दक्षिणस्थ इन्द्रप्राण के समावेश से यह नियत दक्षिण भूप्रदेश सर्वथा निरुपद्रव, यज्ञिय, यज्ञस्वरूपसम्पादक बन रहा है। "इत इन्द्रो-वीर्यमकृणोत्०" इत्यादि मन्त्रभाग दक्षिणभूप्रदेश की इसी महत्त्वभावना का संग्राहक बन रहा है। ॥ ३ ॥

आहुतिकाल उपस्थित हो गया है। अतएव आहुतिग्राहक आहवनीयाग्नि पर आहुति का उत्तरदायित्त्व डालने के अभिप्राय से कहा जाता है कि, हे आहव-नीयाग्ने ! आप ही इस यज्ञ के होता हैं, एवं आप ही इस यज्ञ के दूत हैं। हुत आज्य-द्रव्य का स्वसीमाप्रतिष्ठ प्राण देवताओं में आधान करना भी आप ही का काम है, आहुतिद्रव्य ग्रहण के लिए द्युलोकस्थ देवताओं का यहां आह्वान करना भी आप ही का काम है, एवं गृहीताज्याहुति-देवताओं के द्वारा यजमानात्मा को द्युलोकस्थ देव-प्राणाकर्षण से युक्त करना भी आप ही का काम है। आहुति देना मात्र मेरा काम, शेष सारा उत्तरदायित्त्व आप पर, यही निष्कर्ष है। आहुतिग्रहण करने के अनन्तर समिद्ध आहवनीयाग्नि-"अतन्द्रो हव्यं वहसि हविष्कृत आदिद्देवेषु राजसि" ( ऋक्सं० ८।६०।१५। ) इत्यादि मन्त्रवर्णन के अनुसार प्राणरूप से इस आहुति द्रव्य

को गर्भीभूत बना कर इस पृथिवीलोक से द्युलोक में जाता है। द्यावापृथिवीरूप वाङ्मय वषट्कार-सीमा से सुरक्षित हो कर ही यह आग्नेयप्राण ऊर्ध्वगमन करता है। साथ ही यही अग्नितत्त्व इसी यज्ञद्वारा द्यावापृथिवी का भी स्वरूपरक्षक बन रहा है। आत्मा शरीर का रक्षक है, शरीर आत्मा का रक्षक है। अग्नि आत्मा है, द्यावापृथिवी शरीर है। दोनों परस्पर एक दूसरे के स्वरूपरक्षक बन रहे हैं। प्रदत्त-आहुति अग्निद्वारा निर्विघ्न पृथिवी से द्युलोक की ओर चली जाय,—'अवतां त्वा द्यावा०' इत्यादि मन्त्रभाग का यही निष्कर्ष है।

सर्वान्त में—'स्विष्टकृद्देवेभ्य इन्द्र आज्येन हविषाभूत् स्वाहा' इस मन्त्रशेष का उच्चारण कर स्वाहा के साथ जुहू से उत्तराघार-आहुति दे दी जाती है। आहुति दी जाती है-यद्यपि आहवनीयाग्नि में, तथापि लक्ष्य है इस आहुति का द्युलोकावाप्ति। एकविंशस्तोमावच्छिन्न द्युलोक में इन्द्र का साम्राज्य है। भूकेन्द्र से २१ पर्य्यन्त वितत यज्ञ के अन्त में इन्द्र प्रतिष्ठित है, अतएव इसे यज्ञपति कहा जाता है। यज्ञपति की तुष्टि ही यज्ञस्वरूप निष्पत्ति का अन्यतम द्वार है। अतएव वागुद्देश्येन कृत उत्तराघार का इन्द्र से सम्बन्ध मान लिया गया है। इसके अतिरिक्त यही इन्द्र एक दूसरे दृष्टिकोण से वाक्तत्त्व का भी संग्राहक बन रहा है। वागिन्द्रियलक्षण वाक्तत्त्व ( शब्दप्रपञ्च ) की मूलप्रतिष्ठा कायाग्नियुक्त आध्यात्मिक वायु है। "वायुः खात्, शब्दस्तत्" इत्यादि प्रातिशाख्य सिद्धान्त के अनुसार वायु ही शब्दात्मिका वाक् का प्रवर्त्तक है। यदि वाक् में केवल वायु का ही समावेश होता, तब तो पशुवाग्वत् मानुषीवाक् में केवल अविच्छिन्ना ध्वनि ही उपलब्ध होती। परन्तु मानुषीवाक् में वर्ण-शब्द-पद-वाक्यादि की व्यवस्थित विभक्तियाँ हैं। यह विभक्तिभाव ही वाक् का विभक्तिकरणलक्षण व्याकरण है, एवं ज्ञानमूर्त्त प्राज्ञ इन्द्र ही इस व्याकरण का प्रवर्त्तक है। इस प्रकार वायुवत् इन्द्र का भी वाक्तत्त्व में समावेश सिद्ध हो जाता है। अतएव 'वाक्' को इन्द्र माना जा सकता है। अधिदैवत में वाक् आकाश है, यही इन्द्र है। इन्द्रात्मक आकाश ( वाक् ) ही बलग्रन्थितारतम्य से पञ्चमहाभूतरूप में परिणत हुआ है। इन्द्र ज्योति का अधिष्ठाता है, ज्योति ही इन्द्र है। वाक् ( शब्द ) व्यापार इसी इन्द्र के द्वारा ज्योति ( ज्ञान ) का उद्बोधक बनता है। पञ्चप्रकृति के अनुसार सौरमण्डल वाङ्मय है, यहीं इन्द्र प्रतिष्ठित है। इस प्रकार अनेक दृष्टियों से वाक्, तथा इन्द्र

का अविनाभाव सिद्ध हो रहा है। इसी आधार पर—"इन्द्रो वागित्याहुः" यह निगम प्रतिष्ठित है। अतएव वागनुगत उत्तराघाराहुति-साधकमन्त्र में इन्द्र को उद्देश्य मान लिया गया है ॥ ४ ॥

पूर्वब्राह्मण में यह स्पष्ट किया गया है कि, पूर्वाघार इस यज्ञपुरुष का मूलस्थानीय हृदय है, उत्तराघार तूलस्थानीय शिरोभाग है। अब शेष आत्मभाग ('चत्वारः आत्मा' से सङ्केतित मध्याङ्ग-शरीर) रह जाता है। जिस प्रकार आत्मभाग (धड़) स्थ (उदरस्थ) रस से सम्पूर्ण आध्यात्मिक यज्ञ का पोषण होता है, एवमेव रसात्मक आज्य से परिपूर्ण ध्रुवापात्रा के रस (आज्य से सम्पूर्ण वैध यज्ञ की इतिकर्व्यता पूरी होती है। इसी समानता से ध्रुवापात्र को इस यज्ञपुरुष का 'आत्मा' कहा गया है। बिना शिर के आत्मा (धड़) अपूर्ण है, मर्त्य है। इस की इस अपूर्णता को दूर करने के लिए ही उत्तराघारानन्तर जुहू में शेष बचे आज्य का (जुहू को उपभृत् से पृथक् रखते हुए) ध्रुवा के साथ योग कराया जाता है। उत्तराघारशेषांष शिरःस्थानीय है, ध्रुवा आत्मस्थानीय है। शेषांश का ध्रुवा से योग कराना आत्मा (धड़) में शिरोभाग स्थापित करते हुए यज्ञपुरुष को पूर्णाङ्ग बनाना है।

"चत्वार आत्मा, द्वौ पक्षौ, पुच्छं प्रतिष्ठा" (शत० ६।१।१।६।) इत्यादि श्रौत सिद्धान्त के अनुसार चार मर्त्य प्राणों से धड़ (मध्याङ्ग) का, एक मर्त्यप्राण से दक्षिणहस्तपादरूप दक्षिणपक्ष का, एक मर्त्यप्राण से वामहस्तपादरूप वामपक्ष का, एक मर्त्यप्राण से मेरुदण्डमूलानुगता प्रतिष्ठात्मिका त्रिकास्थि से सम्बद्ध प्रतिष्ठाभाव का निर्म्माण होता है। इस प्रकार सप्तपुरुष-पुरुषात्मक चित्याग्नि से शिरोविरहित शेष सम्पूर्ण शरीर की चिति होती है। इन सातों मर्त्य पुरुषों (प्राणों) का ऊर्ध्व विदूहन होता है। सातों के मन्थन से समुद्भूत दधिमन्थनोत्थ आज्यस्थानीय सारभाग ही 'श्री'भाग है। यही सप्त अमृतप्राणात्मक श्रीभाग मस्तक का स्वरूप निर्म्मापक बनता है। इसी श्री सम्बन्ध से मस्तकप्रदेश 'शिरः' कहलाया है। सम्पूर्ण शरीर में इसी श्रीसम्बन्ध से शिरोभाग श्रेष्ठ माना गया है। इसी आधार पर जिस लोकसंस्था में जो श्रेष्ठ (मुखिया) होता है, वह उस संस्था का 'शिर' कहलाया है। आत्मरूप मर्त्यभाग (ध्रुवा) में इसी शिरोरूप श्री भाग

( उत्तराघार शेषांषरूप आज्यभाग ) को प्रतिष्ठित किया जाता है। यही समञ्जन की दूसरी उपपत्ति है ॥ ५ ॥

समञ्जनकर्म्म के सम्बन्ध में एक प्रश्न शेष रह जाता है। जुहू को उपभृत से पृथक् रखते हुए ही क्यों जुहूस्थित आज्य का ध्रुवा से सम्बन्ध कराया जाय ?, इस प्रश्न का उत्तर उपभृत् के नैदानिक स्वरूप से सम्बन्ध रखता है। ध्रुवापात्र निदानेन यज्ञकर्त्ता यजमान की प्रतिकृति है, एवं उपभृतपात्र निदानेन यजमानशत्रु की प्रतिकृति है। इस विषय का विशद वैज्ञानिक विवेचन पूर्व में किया जा चुका है-( देखिए-शत० ब्रा० १ का०। २ प्र०। ५ ब्रा०। ११ कं०। )। उपभृत् यजमान के शत्रु का नैदानिकरूप है। ऐसी अवस्था में यदि जुहू के साथ उपभृत् का सम्बन्ध रखते हुए यजमानस्थानीय ध्रुवा से आज्य-समञ्जन कराया जायगा, तो यजमान के शत्रु में श्री का स्थापन हो जायगा। केवल यजमान ही श्री से युक्त रहे, इस उद्देश्य से केवल जुहू से ही ( उपभृत् को जुहू से सर्वथा पृथक् रखते हुए ही ) समञ्जनकर्म्म किया जाता है ॥ ६ ॥

ध्रुवापात्र आत्मस्थानीय है, जुहूस्थित आज्यशेषांश शिरःस्थानीय है, इस कथन से समञ्जनकर्म्म की आध्यात्मिक यज्ञानुगता उपपत्ति का स्पष्टीकरण हुआ। अब समञ्जन मन्त्रार्थ के द्वारा आधिदैविकयज्ञानुगता उपपत्ति का स्पष्टीकरण किया जाता है। **"तस्यासावेव द्यौर्जुहूः, अथेदमन्तरिक्षमुपभृत्, इयमेव ध्रुवा। तद्वाऽअस्या एवेमे सर्वे लोकाः प्रभवन्ति। तस्मादु ध्रुवाया एव सर्वो यज्ञः प्रभवति"** ( शत० १।२।५।४। ) इत्यादि श्रुति के अनुसार आधिदैविक ( त्रैलोक्यात्मक ) प्राकृतिक यज्ञ की दृष्टि से निदानेन जुहूपात्र द्युलोकस्थानीय है, एवं ध्रुवापात्र पृथिवीस्थानीय है। यज्ञद्वारा पार्थिव आङ्गिरस प्राणदेवताओं का, तथा द्युलोकस्थ सौरसावित्र प्राणदेवताओं का ही परस्पर सम्बन्ध अपेक्षित है। इस सम्बन्ध का अधिष्ठाता मध्यस्थ वह अन्तरिक्ष है, जिस में घृतात्मक तेजोरस व्याप्त रहता है। **"घृतमन्तरिक्षस्य"** ( शत० ७।५।१।३। ) के अनुसार अन्तरिक्ष आज्यरस से परिपूर्ण है। इसी आज्यरस से ध्रुवारूप पृथिवीलोक में प्रतिष्ठित अङ्गिराज्योति ( रूपज्योति ) र्म्मय पार्थिवदेवताओं का, तथा जुहूरूप द्युलोक में प्रतिष्ठित सावित्रज्योति ( स्वज्योति ) र्म्मय दिव्य देवताओं का परस्पर सम्बन्ध हो रहा

है। जुहूस्थित आज्य का ध्रुवास्थित आज्य से सम्बन्ध कराना द्युलोकस्थ ज्योतिर्म्मय देवताओं का पार्थिव ज्योतिर्म्मय देवताओं के साथ सम्बन्ध कराते हुए देवसङ्गमनलक्षण यज्ञस्वरूप का ही सम्पादन करना है। इसी आधिदैविक उपपत्ति को लक्ष्य में रख कर श्रुति ने कहा है—"ते ह्येतदुभे ज्योतिषी सङ्गच्छेते। तस्मादेवं समनक्ति" ॥ ७ ॥

पूर्वाघार मनःसम्पत्ति का संग्राहक है, उत्तराघार वाक्सम्पत्ति का संग्राहक है। मनोऽनुगत पूर्वाघार तूष्णीं ( उपांशुरूपेण ) किया जाता है, वागनुगत उत्तराघार मन्त्रपूर्वक ( निरुक्तरूपेण ) किया जाता है। तूष्णीं, मन्त्रेण, की उपपत्तियाँ पूर्व में बतलाईं जा चुकीं हैं। अब मनोऽनुगत पूर्वाघार से सम्बन्ध रखने वाले तूष्णींभाव की एक अन्य उपपत्ति बतलाने के लिए, साथ ही प्रसङ्गोपात्त वाङ्मय अग्निप्राण के स्वरूप विश्लेषण के लिए एक वैज्ञानिक आख्यान उपस्थित हो रहा है।

"मन, और वाक्, दोनों में 'अहंभद्र' को लेकर विवाद चल पड़ा। वाक् कहने लगी, मैं बड़ी हूं, मन कहने लगा मैं बड़ा हूं। वागपेक्षया अपना श्रेष्ठत्त्व स्थापित करता हुआ मन कहने लगा कि, मेरे संकल्पित भावित अर्थ के अनुरूप ही तुझे चलना पड़ता है। मनोऽपेक्षया अपना श्रेष्ठत्त्व स्थापित करती हुई वाक् कहने लगी कि, तेरे संकल्प को मैं ही बाह्य रूप प्रदान करती हूं। दोनों अपने इस विवाद को लेकर प्रजापति की सेवा में उपस्थित हुए। प्रजापति ने मन का पक्ष ग्रहण करते हुए यह निर्णय किया कि, तुम दोनों में मन ही श्रेष्ठ है। प्रजापति के इस निर्णय से वाक् का दर्पदलन हो गया, उसका अभिमान विदीर्ण हो गया। परिणामतः इस अपमान से खिन्न होने वाली वाक् ने यह कह डाला कि, "हे प्रजापते! आपने मुझे मन से छोटा बतलाया है, अतएव आज से मैं आपके लिए हविर्द्रव्य का वहन न करूंगी।"

इस आख्यान से मन, तथा वाक् के स्वाभाविक स्वरूपों का ही विश्लेषण हुआ है। प्राणवाग्गर्भित मनोमय प्रजापति हृदय में प्रतिष्ठित है। यहां से–"आत्मा बुद्ध्या समेत्यर्थान् मनो युङ्क्ते विवक्षया" इत्यादि शिक्षा-सिद्धान्त के अनुसार वायु के सहयोग से वर्णात्मिका ( शब्दात्मिका ) वैखरीवाक् का उद्गम होता है। मानस ज्ञान ही इस वर्णवाक् का आधार बनता है। मानस ज्ञान के अनुरूप ही

वर्णस्वरूप की निष्पत्ति होती है। फलतः मन इसका जनक है, वाक् इसकी पुत्री है। यही कारण है कि, सुषुप्त्यवस्था में जब मन विज्ञानात्मा ( बुद्धि ) के साथ मिल कर पुरीतति नाड़ी में चला जाता है, तो वाग्व्यापार बंद हो जाता है। मन को आलम्बन बनाए वाग्व्यापार असम्भव है। उधर मन बिना वाक् के ( अनुष्टुप्-वाग्लक्षणा वैखरीवाक् के ) सहयोग के बिना भी ( परावाक् के सहयोग से ) स्वव्यापार ( संकल्प ) सञ्चालन में समर्थन हो जाता है। इन्हीं सब कारणों से निश्चित है कि, मन-वाक् दोनों में वागपेक्षया मन ही ज्येष्ठ, तथा श्रेष्ठ है। "प्रजापति ने यह निर्णय किया" इस कथन का यही तात्पर्य्य है कि, मन की श्रेष्ठता का कारण उसका हृदयावच्छिन्न प्रजापतिधर्म्म ही है। परिधि, हृदय, दोनों में हृदय ही परिधि का मूलाधार, एवं प्रथम प्रवर्त्तक है। **"तस्मिन् ह तस्थुर्भुवनानि विश्वा"** के अनुसार हृदयावच्छिन्न मनोमय अनिरुक्त प्रजापति ही वाङ्मय बहिर्म्मण्डल का प्रवर्त्तक, तथा आधार है। अनुष्टुप् वाक् का हृदय से बाहिर की ओर विकास होता है। वाक् की बहिर्गति है। फलतः हृदयावच्छिन्न मनोमय प्रजापति को वाग्व्यापार से कभी हव्य नहीं मिल सकता। कैसा महत्त्वपूर्ण समन्वय है। हमारा जितना भी वाग्व्यापार है, वह सब केवल बाह्य प्रपञ्च का उपोद्बलक है। कभी शब्दजाल से आत्मतुष्टि सम्भव नहीं है। क्योंकि पराङ्मुख शब्द की अन्तर्मुख हृद्य प्रजापति की ओर गति ही नहीं है। **'नेति नेति'** ही उसकी वास्तविक उपनिषत् है। लोकदृष्टि से भी जो व्यक्ति अपने कर्म्म का वाग्द्वारा बखान करते हैं, निश्चयेन उनका कर्म्म आत्मसम्पत्ति से वञ्चित हो जाता है। ऐसा कर्म्म निर्बल है। सबल-सार्थक-वही कर्म्म माना जायगा, जो आत्मशक्ति से युक्त रहेगा। एवं आत्मशक्ति से वही कर्म्म युक्त रहेगा, जिसमें वाग्व्यापार का अधिकाधिक अभाव रहेगा। वाग्व्यापारसंकोच से मनोबल अधिकाधिक प्रवृद्ध बनेगा, कर्म्म में उतनी ही अधिक बलवृद्धि होगी। अतएव कर्म्मसिद्धि के लिए, अपने कर्म्म को सुदृढ़-सफल-सत्य बनाने के लिए बिना उसका बखान किए चुपचाप कर्म्म का अनुगमन करना चाहिए। यही कर्म्मसिद्धि का अन्यतम द्वार है। पूर्वाघार मनोऽनुगत है, यहां वाग्व्यापार प्रकृत्या अवरुद्ध है। अतएव मनोऽनुगत पूर्वाघार उपांशु ही किया जाता है। न केवल मनोऽनुगत पूर्वाघार ही, अपितु यज्ञ में जितने भी प्राजापत्य कर्म्म विहित हैं, सब इसी सिद्धान्त के आधार पर उपांशु ही किए जाते हैं॥ ८, ९, १०, ११, १२॥

लन कहता है, तो यह उस का आसुरधर्म्म है। आत्मस्वातन्त्र्य ही वास्तविक स्वतन्त्रता है, विचार स्वातन्त्र्य ही स्वतन्त्रता की आधारशिला है, एवं यही पूर्व-पश्चिम के विभिन्न आदर्शों का संक्षिप्त विश्लेषण है।

आजकल के विचारशीलों का यह कहना है कि, "जिस युग में भारतवर्ष का विदेशों के साथ कोई सम्पर्क न था, उस जाङ्गलयुग में यह सम्भव था कि, भारतीयप्रजा अपने आदर्श को सुरक्षित रख सकी। परन्तु यातायात साधनों की सुलभता से आज भारतवर्ष का प्रायः सम्पूर्ण विश्व की संस्कृतियों के साथ जब निकटतम सम्बन्ध स्थापित हो गया है, तो उस दशा में केवल भारतीय आदर्शों का गुणानुवाद कोई विशेष महत्त्व नहीं रखता"। बिचारकों की इस धारणा के प्रति नम्र शब्दों में हमें अभी यही निवेदन करना है कि, यह विचारधारा ऐतिहासिक तथ्य से सर्वथा विदूर है। भारतीयों का सम्बन्ध यदि आज है, तो सहस्रों वर्ष पहिले भी था। हां आज शासित के रूप से सम्बन्ध है, पहिले शासक के रूप में सम्बन्ध था। सम्पूर्ण विश्व को मानवधर्म्म की शिक्षा इसी भारतवर्ष ने सर्वप्रथम प्रदान की है। भगवान् मनु का यह कथन कि,–* भारतीय शिक्षागुरू ब्राह्मणों से सम्पूर्ण पृथिवी के मनुष्य अपना अपना चरित्र सीखें' इस बात का द्योतक है कि, भारतवर्ष का पुरायुग में भी बाह्यसंस्कृतियों के साथ निकटतम सम्पर्क रहा है। परन्तु अतीत, तथा वर्त्तमान सम्पर्क में अहोरात्र का अन्तर है। अतीत सम्पर्क में हमने अपने आप को अपने आदर्शों पर प्रतिष्ठित रखते हुए जहां उन्हें आध्यात्मिक सम्पत्ति प्रदान करते हुए ऋणी बनाया था, वहां वर्त्तमान सम्पर्क में उनके सांस्कृतिक दृष्टिकोण के प्रभाव में आकर हम स्वयं उनके ऋणी बन गए हैं। आज हम उनका अन्ध अनुकरण करते हुए विषमदर्शन, तथा समवर्त्तन का उद्घोष करने लगे हैं। भारतवर्ष का प्राकृतिक जलवायु चूंकि वहां के आदर्शों के अनुकूल क्षेत्र नहीं है, अतएव दोनों संस्कृतियों में पर्य्याप्त संघर्ष उपस्थित हो चला है। अब देखना यह है कि, इस सांस्कृतिक संघर्ष में कौन बाजी मारता है।

---

* एतद्देशप्रसूतस्य सकाशादग्रजन्मनः।
स्वं स्वं चरित्रं शिक्षेरन् पृथिव्यां सर्वमानवाः॥ —मनुः २।२०।

समस्या इसलिए जटिल है कि, आज हमारे पास प्रस्तुत सांस्कृतिक संघर्ष में विजय प्राप्त करने के साधनों का अभाव हो चला है। दुःखमयी आश्चर्य्य घटना तो यह है कि, हम जिन साधनों को उपयोग में ला रहे हैं, वे वस्तुतः उन्हीं के बल-वर्द्धक सिद्ध हो रहे हैं, जैसा कि वर्त्तमान श्रेणिविभागों की विषमदर्शनानुगता अहमहमिका के स्पष्ट है। वर्त्तमान भारत के विचारशील समुदाय को स्थूलरूप से आज दो विभागों में विभक्त किया जा सकता है, एवं दोनों को क्रमशः **धार्म्मिक, राजनैतिक,** नामों से पुकारा जा सकता है। दोनों हीं दल भारत के अभ्युत्थान के इच्छुक हैं, एवं इच्छानुसार यथाशक्य प्रयत्नशील हैं। परन्तु देखते हैं; राष्ट्रीय एकीकरण के सम्बन्ध में दोनों के हीं प्रयत्न असफल से बनते जा रहे हैं। क्यों ?, समस्या के समन्वय से पहिले दोनों के मन्तव्यों, तथा कार्य्यप्रणालियों का विश्लेषण कर लेना भी आवश्यक होगा।

आत्मवाद की प्रधानता से भारतवर्ष धर्म्मप्राण देश रहा है। कहने के लिए वर्त्तमान युग में भी इतर देशों की तुलना में भारतीय धर्म्मभावना का जनसाधारण में विशेष समादर देखा सुना जाता है, फिर भले ही वर्त्तमान धर्म्मभावना, एवं धर्म्माचरण केवल नग्न प्रदर्शन ही क्यों न बन रहा हो। इन्हीं कतिपय कारणों से सर्वप्रथम धार्म्मिक समाज की कार्य्यप्रणाली का ही विचार अपेक्षित हो जाता है। वर्त्तमान दृष्टिकोण को लक्ष्य बनाते हुए धार्म्मिक समाज का हम **'धर्म्म-मत'** इन दो भागों में वर्गीकरण कर सकते हैं। पुरुष ( ईश्वर ) से नित्य युक्ता, सत्त्व-रज-स्तमोगुण-बहुला प्रकृति के द्वारा ही सम्पूर्ण चर अचर प्रपञ्च का सुव्यवस्थित रूप से उत्पादन-पालन-पोषण हो रहा है। प्रकृति देवी अपने शाश्वत सत्य जिन नियमों से विश्वमर्य्यादाओं का सञ्चालन कर रही है, प्रकृति के वे अटल नियम हीं विश्व-स्वरूप को धारण किए हुए हैं। अतएव **'धारणाद्धर्म्ममित्याहुर्धर्म्मो धारयते प्रजाः'** इस लक्षण के अनुसार उन प्राकृतिक नियमों की समष्टि को ही हम **'धर्म्म'** कह सकते हैं। भूत-भविष्यत्-वर्त्तमान के परिज्ञाता भारतीय महर्षियों ने ईश्वर-प्रदत्त दिव्य प्रतिभा के बल पर प्रकृति के उन गुप्त नियमों का साक्षात्कार किया। और उनके साक्षात्कार से उन्हें इस निष्कर्ष पर पहुंचना पड़ा कि, जब तक मानव समाज प्रकृति के उन नियमों के अनुरूप अपनी जीवनधारा प्रवाहित करना न सीख लेगा, तब तक उसे वास्तविक सुख-शान्ति न मिल सकेगी। इसी

लोककल्याण-भावना से प्रेरित होकर परम कारुणिक महर्षियों की ओर से उन प्राकृतिक नियमों के विश्लेषण के लिए '**वेदशास्त्र**' का आविर्भाव हुआ। चूंकि यह ऋषियों का प्रत्यक्ष ज्ञान था, अतएव इसे '**श्रुति**' कहना अन्वर्थ माना गया। प्रकृतितन्त्र से सम्बन्ध रखने वाले अध्यात्म, अधिभूत, अधिदैवत, अधिनक्षत्र, आदि सभी प्राकृतिक तत्त्वों का जैसा विश्लेषण इस शास्त्र ( वेद ) में हुआ है, वैसा अन्यत्र मिल सकना कठिन है। प्राकृतिक तत्त्वों का विश्लेषण करने वाले, दूसरे शब्दों में धर्म्मलक्षण प्राकृतिक नियकों का रहस्योद्घाटन करने वाले वेदशास्त्र के आधार पर आगे जाकर मनु, याज्ञवल्क्य, वसिष्ठ, अङ्गिरा, आदि तत्त्वज्ञ विद्वानों ने कर्त्तव्यात्मक नियमों का संकलन किया। वे संकलित नियम हीं आगे जाकर '**धर्म्मशास्त्र**' नाम से व्यवहृत हुए। चूंकि धर्म्मविधान वेदमूलक थे, अतएव इन्हें '**स्मृति**' कहना अन्वर्थ माना गया। साथ ही इन के सम्बन्ध में यह कड़ी शर्त्त लगा दी गई कि, इन के ( स्मृतियों के ) वे ही नियम-विधान ( विधि-निषेध ) प्रामाणिक माने जायँगे, जो तत्त्वप्रतिपादिक वेदशास्त्र के अनुगामी होंगे। इस प्रकार प्राकृतिक नियमसंघरूप धर्म्म के लिए श्रुति, स्मृति, नामक दो शास्त्रों का उद्गम हुआ। इस सम्बन्ध में यह स्मरण रखना चाहिए कि, वेदशास्त्र केवल '**विद्याशास्त्र**' है, तत्त्वशास्त्र है। कब, क्या करना चाहिए, इन नियमविधानों का, तथा अमुक कर्म्म क्यों नहीं करना चाहिए, इन निषेधों का वेदशास्त्र से कोई सम्बन्ध नहीं है। अपितु यह केवल धर्म्म के रहस्य ज्ञान का, दूसरे शब्दों में प्राकृतिक विज्ञान का ही विश्लेषक है। अमुक नियम क्यों बनाया गया ?, अमुक विधि का मौलिक रहस्य-प्राकृतिक आधार-क्या है ?, इस धर्म्मजिज्ञासा को शान्त करना ही वेद का मुख्य प्रतिपाद्य विषय है। इसी प्रकार धर्म्मशास्त्र केवल नियमविधानशास्त्र है, '**आदेशशास्त्र**' है। अमुक कर्म्म ऐसे ही क्यों किया जाय ?, अमुक कर्म्म का मौलिक रहस्य क्या है ?, इत्यादि प्रश्नों का इस शास्त्र से कोई सम्बन्ध नहीं है। यही नहीं, यदि कोई अज्ञानतावश स्मृतियों से तर्कमूला उपपत्ति की जिज्ञासा कर बैठता है, तो स्मृति उसे नास्तिक कहती हुई उसकी उपेक्षा कर बैठती है।

उक्त विवेचन से हमें इस निष्कर्ष पर पहुँचना पड़ा कि, धर्म्म किसी मानवीय कल्पना का सामयिक विधान नहीं है, अपितु प्राकृतिक नियमों का ही नाम धर्म्म है, जिसके रहस्यज्ञान का विश्लेषण तो वेदशास्त्र ने किया है, एवं इतिकर्त्तव्यता

मन्वादि धर्म्मशास्त्रों में प्रतिपादित हुई है। इसी आधार पर **'वेदोऽखिलो धर्म्म-मूलम्'-'वेदाद्धर्म्मो हि निर्बभौ'** इत्यादि सिद्धान्त स्थापित हुए हैं। निम्न लिखित मानवीय वचन इन्हीं वेद-धर्म्मपरिभाषाओं का समर्थन कर रहे हैं—

**या वेदविहिता हिंसा नियतास्मिंश्चराचरे।**
**अहिंसामेव तां विद्याद्वेदाद्धर्म्मो हि निर्बभौ ॥** —मनुः ५।४४।
**वेदोऽखिलो धर्म्ममूलं स्मृतिशीले च तद्विदाम्।**
**आचारश्चैव साधूनामात्मनस्तुष्टिरेव च ॥** —मनुः २।६।
**यः कश्चित् कस्यचिद्धर्म्मो मनुना परिकीर्त्तितः।**
**स सर्वोऽभिहितो वेदे सर्वज्ञानमयो हि सः ॥** —मनुः २।७।
**सर्वं तु समवेक्ष्येदं निखिलं ज्ञानचक्षुषा।**
**श्रुतिप्रामाण्यतो विद्वान् स्वधर्म्मे निविशेत वै ॥** —मनुः २।८।
**श्रुतिस्तु वेदो विज्ञेयो धर्म्मशास्त्रं तु वै स्मृतिः।**
**ते सर्वार्थेष्वमीमांस्ये ताभ्यां धर्म्मो हि निर्बभौ ॥** —मनुः २।१०।
**योऽवमन्येत ते मूले हेतुशास्त्राश्रयाद् द्विजः।**
**स साधुभिर्बहिष्कार्यो नास्तिको वेदनिन्दकः ॥** —मनुः २।११।
**अर्थकामेष्वसक्तानां धर्म्मज्ञानं विधीयते।**
**धर्म्मं जिज्ञासमानानां प्रमाणं परमं श्रुतिः ॥** —मनुः २।१३।

भगवान् राम कृष्णादि अवतार पुरुष उक्तलक्षण धर्म्म के संस्थापकमात्र माने गए हैं। मानवीय प्रज्ञापराध से जब जब प्राकृतिक नियमलक्षण धर्म्म में विपर्य्यय होने लगता है, तब तब ही प्रकृति से नित्य संश्लिष्ट पुरुष ( चिदात्मा ) का अंशावतार होता है। इन्हीं कारणों से यह वेद-धर्म्मशास्त्रसिद्ध प्राकृतिक ईश्वरीय धर्म्म शाश्वतधर्म्म कहलाया है, जिस की मूलप्रतिष्ठा **'शाश्वतस्य च धर्म्मस्य**—( अहं प्रतिष्ठा )'—गी० १४।२७ के अनुसार स्वयं अव्ययेश्वर माने गए हैं। इसी शाश्वत भाव से यह प्राकृतिक वेदधर्म्म 'सदा भवः' निर्वचन से **'सनातनधर्म्म'**

कहलाया है। वेदमूलकत्त्वेन यही 'वेदधर्म्म' है, ऋषिप्रदिष्टत्त्वेन यही 'आर्षधर्म्म' है, मनुप्रतिपादकत्त्वेन यही 'मानवधर्म्म' है। एवं प्रकृति की सत्य नियति से सम्बन्ध रखता हुआ यही 'सत्यधर्म्म' है, जिसका निम्न लिखित शब्दों में अभिनय हुआ है—

'ब्रह्म वा ऽइदमग्र ऽआसीत्-एकमेव। तदेकं सन्न व्यभवत्। तच्छ्रेयो-रूपमत्यसृजत-क्षत्रम्। स नैव व्यभवत्। स विशमसृजत। स नैव व्यभवत्। स शौद्रं वर्णमसृजत पूषणम्। स नैव व्यभवत्। तच्छ्रेयो रूपमत्यसृजत-धर्म्मम्। तदेतत् क्षत्रस्य क्षत्रं-यद्धर्म्मः, तस्माद् धर्म्मात् परं नास्ति। अथोऽअबलीयान् बलीयांसं समाशंसते धर्म्मेण, यथा राज्ञा-एवम्। यौ वै स धर्म्मः, सत्यं वै तत्। तस्मात् सत्यं वदन्तमाहुः 'धर्म्मं वदति' इति, धर्म्मं वा वदन्तं-'सत्यं वदति' इति। एतद्ध्येव एतदुभयं भवति'

—शतपथब्रा० १४।४।२। इति।

तात्पर्य्य श्रुति का यही है कि,-"ब्रह्मप्रजापति ने यह कामना की कि, मैं विश्व-निर्म्माण करूं। परन्तु उस समय प्रजापति एकाकी थे। फलतः एकाकी रहते हुए वे प्रजानिर्माण में समर्थन न हो सके। इस कमी की पूर्त्ति के लिए उन्होंने अपने से (ज्ञान-लक्षण ब्रह्मरूप से भी) उत्कृष्ट (कर्म्मलक्षण) क्षत्ररूप उत्पन्न किया, जो कि क्षत्ररूप इन्द्र, वरुण, सोम, रुद्र, पर्जन्य, यम, मृत्यु, ईशान, इन आठ विभिन्न शक्तियों में परिणत हुआ। इस क्षत्र (कर्म्म) रूप से भी जब काम न चला, तो ब्रह्म (ज्ञान) ने वसु, रुद्र, आदित्य विश्वेदेव, मरुत्, भेद से पञ्चधा विभक्त विट् (अर्थबल) उत्पन्न किया। जब इस विट् (अर्थ) से भी काम न चला, तो ब्रह्म ने 'पूषा' नामक शूद्रवर्ण (सेवाबल) उत्पन्न किया। इस प्रकार एकाकी ब्रह्मबल (ज्ञानबल) वैभवप्राप्ति की कामना से ब्रह्म-क्षत्र-विट्-शूद्र, इन चार बलों में परिणत हो गया। परन्तु इस पर भी काम पूरा न हुआ। चारों बल किसी मर्य्यादा सूत्र के अभाव में सुसंघठित न हो सके। इस अन्तिम विप्रतिपत्ति को दूर करने के लिए सर्वान्त में प्रजापति ने चारों से श्रेष्ठ धर्म्म उत्पन्न किया, एवं उस की रक्षा का भार क्षत्रिय

पर डाला। अतएव यह धर्म्म क्षत्रिय का क्षत्रियत्त्व कहलाया, जिस के निकल जाने से क्षत्रिय अपना स्वरूप भी सुरक्षित नहीं रख सकता, साथ ही बिना क्षत्र-दण्ड के इतर प्रजा भी धर्म्म से विमुख होती हुई अपना सर्वनाश करा बैठती है। चूंकि धर्म्म ही प्रजा की प्रतिष्ठा है, अतएव धर्म्म को सर्वश्रेष्ठ माना गया है। इस की सर्वश्रेष्ठता का यही प्रमाण है कि, एक निर्बल मनुष्य अधर्म्माचरण करने वाले बलवान् को भी उसी प्रकार डांट सकता है, जैसे समर्थ राजा अन्यायी का दमन कर देता है। वह सुप्रसिद्ध धर्म्म सत्य ही है। अतएव सत्य व्यवहार धर्म्म नाम से, एवं धर्म्मव्यवहार सत्य नाम से व्यवहृत हुआ है"।

सत्य त्रिकालाबाधित है। यह सत्य ही धर्म्म, किंवा धर्म्म ही सत्य है। फलतः सत्यात्मक इस सनातन प्राकृतिक धर्म्म का नित्यत्त्व भलीभांति सिद्ध हो जाता है। माननीय कल्पना अवश्य ही देश-काल-पात्र-द्रव्य-श्रद्धादि के तारतम्य से बदल सकती है, परन्तु **'प्रकृतिं पुरुषं चैव विद्ध्यनादी उभावपि'** ( गी० १३। १९ ) के अनुसार नित्य प्रकृति का यह नित्य नियमसूत्र ( धर्म्म ) कभी नहीं बद-लता। यही भारतीय सनातन धर्म्म का अपरिवर्त्तनीयत्त्व है, जिस के तात्त्विक स्वरूप को न जान कर वर्त्तमान युग के परिवर्त्तनवादी जिस के परिवर्त्तन के कल्पित स्वप्न देख रहे हैं। धर्म्म के इस संक्षिप्त विश्लेषण के अनन्तर दूसरे 'मत-वाद' की ओर हमारा लक्ष्य जाता है।

तत्तत समयविशेषों में तत्तत समय के तत्तत् शिष्ट पुरुषों के द्वारा समाज-व्यवस्था के लिए सामयिक परिस्थिति के अनुरूप, किन्तु प्राकृतिक धर्म्म को मूला-धार बनाने वाले जिन तात्कालिक नियमोपनियमों का उद्गम होता है, उन ततसा-सयिक नियमोपनियमों की समष्टि ही **'मतवाद'** है। धर्म्म का जहां ईश्वरीय सत्य से सम्बन्ध है, वहां मतवाद का मानवीय कल्पना से सम्बन्ध है, जो समयविशेष के लिए ही उपादेय माना जा सकता है। मतवाद परिस्थिति के परिवर्त्तन के साथ, किंवा देशकालादि परिस्थिति के भेद से बदल सकते हैं, विभिन्न हो सकते हैं, किन्तु धर्म्म ( सनातनधर्म्म ) देशकाल की परिस्थिति से सर्वथा बहिर्भूत है। अद्वैत, विशिष्टाद्वैत, शुद्धाद्वैत, द्वैताद्वैत, द्वैत, आदि शाङ्कर-वैष्णव सम्प्रदाएँ इसी मतवाद के गर्भ में समाविष्ट हैं, जिन का सनातनधर्म्मपोषकत्त्वेन भारतीय धर्म्मप्रजा ने समा-दर किया। बुद्ध, दयानन्दादि से सम्बन्ध रखने वाले मतवाद भी अंशतः साम-

यिक स्थिति की दृष्टि से मतवाद माने जा सकते हैं। तथापि चूंकि इन्हों ने (बुद्ध ने) वेदमन्तव्यों का निरादर किया, एवं (स्वामी दयानन्दजी ने) वेदार्थ सम्बन्ध में चिरन्तन परम्परा की उपेक्षा कर स्वकल्पना को प्रधानता दे डाली, अतएव धर्म्म-प्राण भारतीय प्रजा इन का, एवं तत्सम अन्यान्य भी मतवादों का हृदय से समर्थन न कर सकी।

धर्म्म, एवं मतवाद का जो संघर्ष आज भारतवर्ष में चल रहा है, उसके स्पष्टीकरण के लिए हमें इनका स्वरूप-दिग्दर्शन कराना पड़ा। अब हमें उन धार्म्मिक नेताओं की मनोवृत्ति का विचार करना है, जिनके हाथों में धर्म्म की बागडोर है। धार्म्मिक नेताओं का सामान्य सद्गृहस्थी विद्वान्, एवं सम्प्रदायाचार्य्य, इन दो श्रेणियों में वर्गीकरण किया जा सकता है। दोनों में मुख्य स्थान आज के इस अर्थविभीषिका-युग में सम्प्रदायाचार्य्यों का ही है। धार्म्मिक जनता की अतिशय श्रद्धा के अनुग्रह से हमारा आचार्य्यवर्ग पर्य्याप्त सम्पन्न है। छोटे मोटे गद्दीधारी राजाओं की अपेक्षा इनका स्थान कथमपि निम्न नहीं है। परन्तु दुर्भाग्य से, अथवा तो विदेशी सत्ता के सौभाग्य से, साथ ही भारतीय राजाओं की उदासीनता से इस वर्ग की ओर से धर्म्मरक्षा का जैसा चाहिए, प्रयत्न नहीं हो रहा। यही क्यों, यदि इस सम्बन्ध में यह भी कह दिया जाय कि, इन्हें अपनी स्वार्थसिद्धि के नाते जितनी चिन्ता अपने मतवादों की है, उतनी धर्म्म की नहीं, तो भी अतिशयोक्ति न मानी जायगी। मतवादचिन्ता स्वाभाविक है, सांस्कृतिक संघठन के नाते उपादेय भी। परन्तु जिस आर्षधर्म्मपर इनके मतवाद प्रतिष्ठित हैं, यदि वही अन्तर्लीन हो गया, तो कभी इनके मतवाद सुरक्षित नहीं रह सकेंगे, जिसके पूर्वरूप आज उनके सम्मुख उपस्थित हो चले हैं।

राज्याश्रय से वञ्चित आजके विद्वान् भी वही कर रहे हैं, जो उन्हें करना चाहिए। कहीं धनिक सेठों की सेवा सुश्रूषा में आत्मसमर्पण, कहीं सन्त-महन्तों की उपासना में तल्लीनता। इस प्रकार अपने आर्थिक संकट से त्राण पाने के लिए देश के विद्वानों ने भी धर्म्म के स्थान में मतवादों को ही प्रतिष्ठित कर रक्खा है। इसके अतिरिक्त, जो सब से बड़ी भूल कहिए, अथवा परिस्थितिवश उत्पन्न होने वाली बुद्धिमानी मानिए, यह है कि, गत कुछ एक शताब्दियों में नव्यन्याय, साहित्य, व्याकरण-परिष्कारग्रन्थ, आदि जिस साहित्य की सृष्टि हुई है, उसीके अध्ययनाध्यापन में ही

इनीक जीवनलीला समाप्त हो जाती है। 'वेदस्वाध्याय के बिना ब्राह्मण जीता हुआ ही अपने वंशजों के साथ शूद्रकोटि में आ जाता है' ❀ इस मानवसिद्धान्त के प्रति 'गजनिमीलिका' न्याय का अनुगमन करने वाले भारतीय विद्वत्समाज ने वेद-शास्त्र की उपेक्षा कर जो भूल की है, उसका कुफल भी उसी को भोगना पड़ रहा है। वेदतत्त्वज्ञान ही एक ऐसा साधन है, जिसे आगे कर ब्रह्मास्त्र की भांति इतर सम्पूर्ण सांस्कृतिक शस्त्रप्रहारों को व्यर्थ बनाया जा सकता है। तत्त्वज्ञानविलुप्ति के अनुग्रह से ही आज हम न तो अपने जिज्ञासुवर्ग की धर्म्मजिज्ञासाओं का ही समाधान कर पाते, न संस्कृति के विरोधियों का ही समाधान कर सकते। यह निश्चय है कि, जब तक हमारा विद्वत्समाज विलुप्तप्राय वैदिकतत्त्ववाद को पुनरुज्जीवित नहीं कर लेता, तब तक अन्य प्रयत्न सहस्रों से भी आत्महननपूर्वक, यथा-कथञ्चित् केवल उदरपूर्त्ति के अतिरिक्त न तो वह अपना ही वास्तविक पुरुषार्थ साधन कर सकता, एवं न अपने उपदेशों से जनता का ही कुछ भला कर सकता। विद्वानों को यह नहीं भुला देना चाहिए कि, गत शताब्दियों से उनके सौभाग्य से भारतीय प्रजा में जो स्वाभाविक श्रद्धारस प्रवाहित होता आ रहा था, भौतिक विज्ञान-प्रधान पाश्चात्य वातावरण के आक्रमण से आज वह रसस्रोत सूख चला है। ऐसी संघर्षा-वस्था में यदि वे प्रजा का रस पुनः प्रवाहित करना चाहते हैं, तो इसके लिए वैदिकविज्ञानरस ही अनन्य शरण है।

एक प्रासङ्गिक निवेदन और। सनातनधर्म्मावलम्बी विद्वानों का आज ऐसा मन्तव्य देखा सुना जा रहा है कि 'हमें राजनीति में कोई भाग नहीं लेना चाहिए। हमारा मुख्य लक्ष केवल धर्म्म रहा है, वही रहना चाहिए'। इस सम्बन्ध में भी हमें अपने आर्षशास्त्र के आधार पर यह नम्र निवेदन कर देना है कि, वर्त्तमान में राज-नैतिक नेताओं ने राजनीति का जो स्वरूप जनता के सामने रक्खा है, वह ईशा-तन्त्रानुगत राजसत्ता का ही मूलोच्छेदक सिद्ध होता हुआ यद्यपि आर्षसांस्कृतिक दृष्टिकोण से सर्वथा उपक्षेणीय है, एवं ऐसे राजनैतिकक्षेत्र से-जिसका एकमात्र लक्ष्य

---

❀ योऽनधीत्य द्विजो वेदमन्यत्र कुरुते श्रमम्।
स जीवन्नेव शूद्रत्त्वमाशु गच्छति सान्वयः॥ —मनुः २।१६८।

**'येन केनाप्युपायेन प्रसिद्धः पुरुषो भवेत्'** ही है—यथाशक्य बचते रहना ही श्रेयःपन्था भी है। तथापि भारतीय ऋषियों ने 'राजनीति' की जो परिभाषा हमारे सामने रक्खी है, उसे कथमपि धर्म्मनीति से पृथक् नहीं किया जा सकता। हमारे वेदशास्त्र ने एक ओर जहां आत्ममूलक अनासक्तिभाव का पाठ पढ़ाते हुए यदि परामुक्ति का पथप्रदर्शन कराया है, तो वहां उसी वेदशास्त्र ने धर्म्मनीतिगर्भिता राजनीति के अनुसरण का भी पदे पदे आदेश दिया है। यही कारण है कि, राजनीति का समर्थक राजा भारतीय परिभाषा में धर्म्मनीति का ही रक्षक माना गया है। यह माना हुआ सिद्धान्त है कि, एक तत्त्वज्ञ विद्वान् जिस कौशल से राजा के द्वारा राजदण्ड का सञ्चालन करवा सकता है, सामान्य व्यक्ति वैसा कौशल दिखलाने में सर्वथा असमर्थ ही रहता है। फिर उस वेदशास्त्र के ज्ञाता विद्वान के लिए तो कहना ही क्या है, जिसके सम्बन्ध में धर्म्ममार्ग के अनन्य समर्थक भगवान् मनु ने अपने ये उद्गार प्रकट किए हों कि,—'वेदशास्त्र का जानने वाला सेनापति बन सकता है, राज्य का सञ्चालन कर सकता है, दण्डविधान कर सकता है, सर्वलोकाधिपत्य कर सकता है ✻'। राजनीति से पृथक् रहने का परिणाम यह हुआ है कि, आज राजालोग भारतीय राजनैतिक दृष्टिकोण से अपरिचित हैं। साथ ही पश्चिमी राजनीति के ज्ञाताओं के चक्रव्यूह में फँस कर आज उन्होंने अपनापन खो दिया है, अथवा तो खोते जा रहे हैं।

पूर्व में धर्म्मतत्त्व के सम्बन्ध में जिस श्रुति का उल्लेख हुआ है, उसमें बतलाया गया है कि, ब्रह्म ने क्षत्र को उत्पन्न कर उसी को धर्म्मरक्षक बनाया। अवश्य ही बिना राज्यबल के आश्रय के कभी धर्म्मरक्षा सम्भव नहीं है। एवं राजवर्ग तभी अपने इस उत्तरदायित्त्व का कुछ मूल्य आँक सकता है, जब कि देश के विद्वान्

---

✻ बिभर्त्ति सर्वभूतानि वेदशास्त्रं सनातनम्।
तस्मादेतत् परं मन्ये यज्जन्तोरस्य साधनम्॥—मनुः १२।९९।
चातुर्वर्ण्यं त्रयो लोकाश्चत्वारश्चाश्रमाः पृथक्।
भूतं भव्यं भविष्यं च सर्वं वेदात् प्रसिद्ध्यति॥—मनुः १२।९७
सेनापत्यं च राज्यं च दण्डनेतृत्वमेव च।
सर्वलोकाधिपत्यं च वेदशास्त्रविदर्हति॥ —मनुः १२।१००।

भारतीय दृष्टिकोण से शनः शनैः राजनैतिक वातावरण में पनपने का अभ्यास आरम्भ करें। हम इस ओर से जितने हीं हम उदासीन होते जायंगे, राजा-प्रजा के शाश्वत सम्बन्ध में उतनी ही गहरी खाई बनती जायगी। यद्यपि हम मानते हैं कि, वर्त्तमान युग के लिए अत्यावश्यक इंग्लिश भाषा-शिक्षा-दीक्षा आदि संस्कारों से वञ्चित रहने के कारण आज विद्वानों का वहां तक पहुंचना भी कठिन हो रहा है। तथापि उद्योग से, विशेषतः संघठित प्रयास से असाध्य भी साध्य-सुसाध्य बन जाया करता है। फिर राजा हमारे हैं, हमारी संस्कृति ने उन्हें यह 'राजा' उपाधि प्रदान की है। 'राजा-प्रजा' का सम्बन्ध हमारी संस्कृति की देन है। कोई कारण नहीं, हमारे संघठित प्रयास से उनका ध्यान अपनी संस्कृति की ओर आकर्षित न हो। साथ ही यदि आपकी संस्कृति में बल है, ओज है, सत्य है, तो आप क्यों भय करते हैं। अपने क्षणिक क्षुद्र स्वार्थों का परित्याग कर जिस क्षण भी हम इस ओर बढ़ने का प्रयास करेंगे, कोई शक्ति हमें न रोक सकेगी। परन्तु यह सब कुछ निर्भर है आत्मबल पर, आत्मबलप्राप्ति सम्भव है तत्त्वज्ञान के आश्रय पर, एवं तत्त्वज्ञान का मूलाधार है वेदशास्त्र। जब तक हम इस ओर से उदासीन रहेंगे, तब तक न तो धर्म्माचरण में ही सफलता मिल सकेगी, न लोकक्षेत्र ( राजनैतिक क्षेत्र ) में हीं हमारा कोई स्थान होगा, एवं न हमारे धर्म्मनेतृत्त्व का ही कोई मूल्य रहेगा। क्यों नहीं वर्त्तमान धार्मिक नेता सफलता प्राप्त कर रहे ?, इस समस्या के सम्बन्ध में ये ही कुछ एक विप्रत्तिपत्तियाँ हैं, जिनका प्रसङ्गवश दिग्दर्शन करा देना सामयिक है।

अब क्रमप्राप्त दूसरे राजनैतिक वर्ग की ओर समस्या प्रेमियों का ध्यान आकर्षित किया जाता है। वर्त्तमान राजनीति का क्या स्वरूप है ?, उस के प्रवर्त्तक कौन हैं ?, उस का दृष्टिकोण तथाकथित भारतीय आदर्शवाद से कहां तक समतुलित है ?, इत्यादि प्रश्न इस लिए असामयिक हैं कि, इस का न तो हम को स्वरूपज्ञान ही है, एवं न इस के ज्ञाताओं के साथ ही हमारा विशेष सम्पर्क ही है। अतएव इस की समालोचना करना यद्यपि सर्वथा अनधिकार चेष्टा ही मानी जायगी, तथापि इस सम्बन्ध में इस लिए दो शब्द कह देना अनिवार्य्य हो रहा है कि, वर्त्तमान राजनीति घुणाक्षरन्याय से समय समय पर भारतीय संस्कृति, भारतीय आदर्श-सभ्यता-धर्म्म का भी नामोच्चारण कर लिया करती है। समालोचना से पहिले यह जान लेना आवश्यक होगा कि, धर्म्म, तथा राजनीति, दोनों का भारतीय

दृष्टिकोण से यद्यपि अन्ततोगत्वा समान लक्ष्य है, तथापि व्यवहारदशा में दोनों के आधारक्षेत्र सर्वथा विभिन्न हैं। धर्म्म का आत्मक्षेत्र से सम्बन्ध है, राजनीति का शरीरक्षेत्र से सम्बन्ध है। आत्मविकास श्रद्धाविश्वास से सम्बन्ध रखता है, शरीर-विकास बुद्धिवाद से सम्बन्ध रखता है। श्रद्धाविश्वासानुगत आत्मक्षेत्र से सम्बद्ध धर्म्ममार्ग आत्मनित्यता से अपरिवर्त्तनीय है, बुद्धिवादानुगत शरीरक्षेत्र से सम्बद्ध राजनीतिपथ शरीरनित्यता से परिवर्त्तनीय है। धर्म्मका जहां आध्यात्मिक निःश्रेयस से सम्बन्ध है, वहां राजनीति का आधिभौतिक ( लौकिक ) अभ्युदय से सम्बन्ध है। इन दोनों व्यावहारिक विभिन्न दृष्टिकोणों को लक्ष्य में रखते हुए ही हमें विषय का समन्वय करना है।

राजनीति के समर्थक देशनेताओं का व्यक्तिप्रतिष्ठामूलक विवेक (?) भारतीय प्रजा को आज जिस तरह लक्ष्यच्युत कर रहा है, यह भी एक जटिल समस्या है। जब हम धर्म्मभावना को आगे कर स्वतन्त्रतान्दोलनलक्षण राजनीति में भाग लेने आगे बढ़ने लगते हैं, तो नेता यह कह कर हमारी धर्म्मभावना का तिरस्कार कर देते हैं कि,–"इस समय तुम्हारा धर्म्म केवल स्वतन्त्रता प्राप्ति है। परतन्त्रदेश का न कोई धर्म्म है, न आदर्श, न संस्कृति। जब देश स्वतन्त्र हो जाय, तब धर्म्म की चर्चा करना सफल होगा"। इस प्रकार राजनैतिक क्षेत्र में प्रवेशाधिकार प्राप्त करने के साथ ही हमें अपने धार्म्मिक श्रद्धा-विश्वासों को एक ओर रख देना पड़ता है। आन्दोलन में भाग लिया जाता है। राजनीतिक्षेत्र में केवल बुद्धिवाद से काम लेने वाली समर्थ-सत्ताओं का दमनचक्र आरम्भ होता है। बाह्यसाधनवञ्चिता इस राजनीति में फँस जाने वाले हम राजनैतिकों को कष्टों का सामना करना पड़ता है। साधनाभाव से–**'ये यथा मां प्रपद्यन्ते, तांस्तथैव भजाम्यहम्'** ( गी० अ० ४।१२। ) इस राज-नैतिक आदेश को कार्य्यरूप में परिणत करना अशक्य हो जाता है। परिणामतः कालान्तर में इस दमनचक्र से हमारा आत्मा विद्रोह कर बैठता है। उसी समय नेताओं का दूसरा यह आदेश हमारे सम्मुख उपस्थित होता है कि, "देखना ! धर्म्म-मार्ग कभी न छोड़ बैठना। आततायी को दण्ड देना ईश्वर का काम है, तुम्हारा नहीं। तुम भारतीय हो, अहिंसा ही तुम्हारा परम धर्म्म है। आत्मशक्ति से काम लो, धैर्य्य रक्खो, ईश्वर पर विश्वास करो"। इस प्रकार इस क्षेत्र में आकर राज-नैतिक बुद्धिवाद का तिरस्कार कर दिया जाता है। इस प्रकार हम दोनों हीं लक्ष्यों से पथभ्रष्ट बना दिए जाते हैं।

आत्मानुगत धर्म्मक्षेत्र में बुद्धिवादसम्मत राजनीति-सिद्धान्त का स्थापन, एवं लोकानुगत राजनीतिक्षेत्र में श्रद्धाविश्वास-सम्मत धर्म्मसिद्धान्त का स्थापन हो गया। जिस धर्म्मक्षेत्र में केवल श्रद्धा-विश्वास अपेक्षित थे, वहां अव्यवहारार्य्य बुद्धि-वाद प्रतिष्ठित कर दिया गया। एवं जिस राजनैतिक क्षेत्र में केवल बुद्धिवाद अपे-क्षित था, वहां अव्यवहार्य्य श्रद्धा-विश्वास प्रतिष्ठित कर दिए गए। 'दुविधा में दोनों गए, माया मिली न राम' सर्वात्मना चरितार्थ हो गया। इस राजनैतिक भूल ने हमें क्या देन दी, इसका इतिहास भी जान लीजिए। धर्म्मभावना आरम्भ में हीं स्मृतिगर्भ में विलीन कर दी गई थी। राजनैतिक पथ स्वरूप-विरोधिनी श्रद्धा-विश्वासानुगता धर्म्मभावना से व्यर्थ सिद्ध हो गया। पथिकों के आत्मा ने पुकार की कि, अब हम क्या करें ? व्यक्तिप्रतिष्ठालोलुप नेताओं ने देखा कि, बना बनाया काम बिगड़ना चाहता है। यदि कोई लक्ष्य सामने न रक्खा गया, तो हमारा कोई स्थान न रहेगा। आदेश होता है, "जो अहिंसापथ में, इस धार्म्मिक पथ में भाग लेने में असमर्थ हैं, उन्हें रचनात्मक कार्य्य करना चाहिए। ग्रामसुधार, समाज-सुधार, कला-कौशल-विन्यास का अनुगमन करना चाहिए"। लक्ष्य हीन जनता 'मरता क्या न करता' न्याय से इस ओर झुक पड़ती है। ये सभी सुधार स्वतन्त्रसत्ता से सम्बन्ध रखते हैं। जब तक देश स्वतन्त्र था, तब तक हमारी सभी व्यवस्थाएं सुव्यवस्थित थीं। एवं जिस दिन विदेशी सत्ता का दासत्त्व हमने अपनाया, उसी दिन से हमारे दुर्द्दिन का श्रीगणेश हो गया। यह भी निश्चित है कि, जब तक हम स्व ( अपने ) तन्त्र में प्रतिष्ठित न हो जायंगे, तब तक आदेश-सहस्रों से भी हमें अपने रचनात्मक कार्य्यों में सफलता न मिल सकेगी। जिस हेतु को आगे करते हुए उन नेताओं ने हमारी धर्म्मभावना पर नियन्त्रण लगाया था, क्या वही हेतु इस रचनात्मक कार्य्य के सम्बन्ध में भी चरितार्थ नहीं हो रहा ?।

रचनात्मक कार्य्यों के सम्बन्ध में एक सबसे महत्त्व पूर्ण विप्रतिपत्ति है उनके मौलिक ज्ञान का अभाव। शिक्षा के नाते भारतीय प्रजा-विशेषतः वह भारतीय प्रजा, जो राजनीति में भाग ले रही है-केवल पश्चिमी शिक्षा में दीक्षित है, जिसका आदर्श पूर्व कथनानुसार विषमदर्शनानुगत समवर्त्तन है। भारतीय ग्रामों का सुधार, समाज का सुधार, शिल्प-कल्पा वाणिज्य का प्रसार, सभी रचनात्मक कार्य्य भारतीय मौलिक शिक्षा पर प्रतिष्ठित हैं, जिस के ज्ञानलव से भी हम वञ्चित हैं।

इस मौलिक ज्ञान के अभाव का दुष्परिणाम यह हो रहा है कि, प्रदर्शन के लिए अपने सुधार कार्य्यों में केवल भारतीय छाप लगाते हुए भी हम विशुद्ध पश्चिम का ही अनुकरण कर रहे हैं। खादी के वस्त्रों का हम हृदय से अभिनन्दन करते हैं, इसलिए कि यह भारतवर्ष का अपना मूलधन है। परन्तु केवल यही तो हमारे उत्थान का एकमात्र प्रतीक तब तक नहीं बन सकता, जब तक कि खादी के भीतर प्रतिष्ठित हमारी अध्यात्मसंस्था भारतीय संस्कृति को प्रतिष्ठित नहीं कर लेती। मौलिक संस्कृति की कथा तो बहुत दूर है। यहां दशा तो ऐसी है कि, देश की भाषा भी इन वस्त्रों में आश्रय नहीं प्राप्त कर रही।

राष्ट्र नगरों का, नगर ग्रामों का, ग्राम विभिन्न समाजों का, समाज विभिन्न परिवारों का, एवं परिवार विभिन्न व्यक्तियों का समूह है। इस परम्परा के आधार पर हमें यह मान लेना चाहिए कि, सब की मूलप्रतिष्ठा व्यक्तित्त्व है। जिस परिवार के व्यक्ति सुसंस्कृत-शिक्षित-योग्य होंगे, वे ही परिवार योग्य माने जायँगे। ऐसे परिवारों की समष्टिलक्षण समाज, ऐसे समाजों की समष्टिलक्षण ग्राम, एवंविध ग्रामों की समष्टिलक्षण नगर ही राष्ट्रसमृद्धि के उपोद्बलक माने जायंगे। व्यक्तित्त्व की शिक्षा के नाते प्रतिशत ४-५ संख्याएं हमारे सामने आतीं हैं। इन ४-५ शिक्षित व्यक्तियों के भी वास्तविक व्यक्तित्त्व का जब हम स्वरूपान्वेषण करने के लिए आगे बढ़ते हैं, तो सर्वथा निराश ही होना पड़ता है। वर्त्तमान परिभाषा में जिन्हें पूर्ण शिक्षित कहा जाता है, साथ ही जो राष्ट्र की मङ्गलकामना से ओतप्रोत भी हैं, उनके व्यक्तित्त्व का दुःखपूर्ण इतिहास यही है कि, सभामञ्चों पर संघठन-सुधार-त्याग-का शङ्खनाद फूंकते हुए भी अधिकांश में हमारे ये त्यागी-देश-प्रजा-सेवक स्वार्थलिप्सा की ही जीवित प्रतिमा सिद्ध हो रहे हैं। पिता, पुत्र, भ्राता, भगिनी, आदि कुटुम्बियों के साथ पूर्ण असहयोग को कार्य्यरूप में परिणत करने वाले ऐसे व्यक्ति देशोद्धार के लिए बाना पहिन कर एक विशेष प्रकार की भावभङ्गी का प्रदर्शन करते हुए जब अपना उपदेश देने लगते हैं, तो उस समय सचमुच इनके इस व्यक्तित्त्व (?) पर तरस आए बिना नहीं रहता। जो अपने आपको विकसित नहीं रख सकते, अपने परिवार में शान्ति नहीं रख सकते, उनके वाचिक उपदेशों से समाज, किंवा राष्ट्र का क्या हितसाधन होगा ?, यह उन्हीं शिक्षितों से पूछना चाहिए।

**'किं कर्म्म, किमकर्म्मेति कवयोऽप्यत्र मोहिताः'** ( गी० ४।१६ ) के अनुसार कर्म्ममार्ग एक उलझी हुई ऐसी पहेली है, जिसके सुलझाने में बड़े बड़े विचारशीलों

को भी यदा कदा कुण्ठित हो जाना पड़ता है। स्थिति वास्तव में यह है कि, किस कर्म्म से कब कैसा संस्कार उत्पन्न हो जाता है, यह एक इन्द्रियातीत विषय है। संस्कारानुसार जब कर्म्मों के अच्छे बुरे परिणाम हमारे सामने आते हैं, तभी हमारी आंखें खुलती हैं, और उस समय हमें पश्चात्ताप करना पड़ता है। भारतीय कर्म्माचार्य्यों नें एकमात्र इसी जटिलता को लक्ष्य में रखते हुए अधिकार, एवं योग्यताभेद से कर्त्तव्यकर्म्मों की व्यवस्था की है, जिन का विश्लेषण भारतीय मौलिक साहित्य में हुआ है। प्रत्येक देश का मौलिक साहित्य ही उस की प्राणप्रतिष्ठा है। उसी के आधार पर उस के जीवन का स्वरूप सुरक्षित रहता है। बिना उस मौलिक साहित्यिक ज्ञान के वह देश कभी कर्म्म का व्यवस्थित ढङ्ग से अनुगमन नहीं कर सकता। मौलिक ज्ञान से वञ्चित कर्म्म अकर्म्म बनता हुआ पतन का ही कारण बन जाता है। आज देश में मौलिक ज्ञान का नितान्त अभाव हो चला है। उस मौलिक भारतीय ज्ञान का, जिस का मुख्य लक्ष्य आध्यात्मिक विकासपूर्वक राष्ट्रकल्याण था।

हमारे देश की साहित्यिक मनोवृत्ति कैसी है ?, यह भी एक जटिल समस्या है। हजारों लाखों वर्षों से जिस साहित्य ने भारतीय गौरव को सुरक्षित रक्खा, आज के हमारे रचनात्मक कार्य्यों में उस का स्मरणमात्र भी उचित नहीं माना जा रहा। हां कुछ आयोजनाएं ऐसी अवश्य उत्पन्न हुई हैं, जिन में अयोध्यापति राम को 'बादशाह', एवं जगन्माता सीता को 'बेगम' कहना सिखलाया जा रहा है। स्वतन्त्रता के लिए उतावले हमारे उन बन्धुओं ने जिस वर्धास्कीम का आविष्कार किया है, उसे तो यह भी सह्य नहीं है कि, भारतीय प्रजा अपनी स्वाभाविक लिपि को भी सुरक्षित रख सके। पश्चिम के राजनैतिक दृष्टिकोण को छोड़ते हुए उस के साहित्यिक दृष्टिकोण की ओर जब हमारा ध्यान जाता है, तो उस समय उन का हृदय से अभिनन्दन किए बिना नहीं रहा जाता। विदेशी गवर्न्मेन्टों ने सुदूर पूर्व के प्राच्य साहित्य के पुनः प्रकाश के लिए जो स्तुत्य प्रयत्न किया, एवं कर रहीं हैं, विदेशयात्रा के भक्त भारतीयों ने सम्भवतः उस का साक्षात्कार करना भी आवश्यक न समझा होगा। बौद्ध, जैन, आदि अर्वाचीन साहित्य के अतिरिक्त प्राच्य वैदिक साहित्य के जिन ग्रन्थों का हमें आज नाम भी विदित नहीं हैं, वे अतुल द्रव्यराशि के व्यय से बड़े परिष्कृत रूप से वहां प्रकाशित हो रहे हैं। स्मरण रखिए,

उनके सम्पादक न तो भारतीय विद्वान् ही हैं, न राष्ट्रप्रेमी हीं। अपितु उन के न केवल सम्पादक ही, प्रत्युत टीका-टिप्पणी आदि के रचयिता भी वहीं के विद्वान हैं, जिन्हों ने मुक्तकण्ठ से यह स्वीकार किया है कि, संसार की गुप्त ज्ञाननिधि यही प्राच्य साहित्य है। हम राष्ट्रप्रेमियों की विशाल दृष्टि में प्राच्यसाहित्यभाषा (संस्कृत) जहां मृतभाषा बन रही है, वहां वे पश्चिमी विद्वान् अपने प्रकाशनों में उसी भाषा को अपनाने में प्रयत्नशील हैं। जिस 'शर्म्मा' ( ब्राह्मण ) जाति की प्राच्य साहित्य-सेवा को हमारा राष्ट्रीय दल आए दिन कोसता रहता है, उस 'शर्म्मा' उपाधि को अपनाने में वे अपने आपको गौरवान्वित मान रहे हैं। सं० १९०० में वीणा से प्रकाशित होने वाली 'कठ' नामक वेदसंहिता के, सं० १८८५ में प्रकाशित होने वाली **'मैत्रायणीसंहिता'** के, एवं सं० १८५५ में प्रकाशित होने वाले सभाष्य **'शतपथ ब्राह्मण'** के मुखपृष्ठों पर जो वाक्य उद्धृत हुए हैं, वे ही यह सिद्ध करने के लिए पर्य्याप्त प्रमाण हैं कि, पश्चिमी देश जहां हमारे प्राच्य साहित्य के अनन्य उपासक हैं, वहां हमारा भारत, एवं भारतीयसंस्कृति का यशोगान करने वाले हमारे राष्ट्रवादी उसके नाम से भी अपरिचित हैं। देखिए !

## अथ काठकम्

जनविक्रमिणा श्रोत्रा लीवण्यदेशोद्भवेन प्राचीनराष्ट्रे वीणाख्यायां राजधान्यां
निवासिना शोधितम्। शार्म्मणानां राष्ट्रे लिप्साभिधानायां
पुरि मुद्रितम् सम्वत्सरे १९००

---

## अथ मैत्रायणीसंहिता

जनकविक्रमिणा श्रोत्रा लीवण्यदेशोद्भवेन शोधिता प्रुष्यनाम्नि राष्ट्रे वेर्लीणा-
ख्यायां राजधान्यां मुद्रिता सम्वत्सरे १८८५

* * *

अथ

## श्रीशुक्लयजुर्वेदे शतपथब्राह्मणम् माध्यन्दिनीयां शाखामनुसृत्य

### श्रीमत्सायणाचार्य-हरिस्वामिद्विवेद-गङ्गकृतभाष्येभ्यः सार-मुद्धृत्य अल्बेर्त्तेन वेबरेण शोधितम्

प्रुष्यनाम्नि जनपदे बेर्लीनाख्यायां राजधान्यां मुद्रितम् सम्वत्सरे १८५५

" " "

उक्त साहित्य-चर्चा से अभिप्राय हमारा यही है कि, अनुरूप-बलप्रद-सफल-संस्कारजनक कर्त्तव्यकर्म्म के लिए मौलिक ज्ञान-शिक्षण अपेक्षित है, एवं उसका मूल-स्रोत तद्देशीय मौलिक साहित्य ही माना गया है, जिस की ओर से न केवल उदासीन ही रहते हुए, प्रत्युत उस का विरोध करते हुए कोई भी राष्ट्र अभ्युत्थान नहीं कर सकता। इस प्रकार जो समस्या देश के धार्म्मिक नेताओं को लक्ष्य च्युत बना रही है, उसी समस्या ने दूसरे राजनैतिक नेताओं को भी लक्ष्य हीन बना रक्खा है। उनके, और इन के बीच में एक गहरी खाई बन जाने का भी यही एकमात्र कारण है। समान संस्कृति ही समन्वय की मूल प्रतिष्ठा है। एवं दोनों ही दल अपनी मौलिक प्राच्यसंस्कृति के स्वरूपज्ञान से वञ्चित हैं।

लक्ष्यहीन धार्म्मिक नेताओं नें यदि अकर्म्मण्यों की सृष्टि की है, तो लक्ष्यच्युत राजनैतिक नेताओं ने उच्छृङ्खल कर्म्म को जन्म दिया है। इस प्रकार इन दो जनकों के अनुग्रह से दो सन्ततियाँ आज पुष्पित पल्लवित हो रही हैं। धार्म्मिक नेताओं से सञ्चालित धर्म्मप्रजा जगन्मिथ्यात्वसिद्धान्त का असामयिक राग आलापती हुई हाथ पर हाथ धरे बैठी है। वर्ष में दो चार बार धर्म्मसभाएं कर डालना, बड़े बड़े प्रस्ताव पास कर देना, पुनः कुम्भकरणीनिद्रा के क्रोड़ में विश्राम ले लेना, साथ ही देशहित से सम्बन्ध रखने वाले रचनात्मक कार्य्यों का विरोध करते रहना ही इस सु (?) सन्तति का परमपुरुषार्थ बन रहा है। उधर राष्ट्रीय नेताओं के प्रभाव में आने वाली देशहितैषिणी प्रजा अपनी शक्ति का समतुलन किए बिना ही तथाकथित अन्धश्रद्धा की अनुगामी बनती हुई रचनात्मक कार्य्य के व्याज से उच्छृङ्खल कर्म्म-वाद को ही निष्काम कर्म्मयोग मान ने की भूल कर रही है। वे जहां के तहां रहने में ही जहां अपना कल्याण समझ रहे हैं, वहां ये देश की संस्कृति के नाम शेष को भी स्मृतिगर्भ में विलीन करने के लिए कटिबद्ध हैं। एक विशुद्ध धर्म्मनीति के उसासक हैं, तो दूसरे केवल राजनीति के भक्त हैं। एक विशुद्ध विद्यापथ के पथिक हैं, तो दूसरे केवल अविद्यापथ के समर्थक हैं। एक जहां सत्ययुग के सुख स्वप्नों में तल्लीन हैं, तो वहां दूसरे कलियुग के भी ज्येष्ठ भ्राता का आमन्त्रण कर रहे हैं। यही उनके, और इन के संघर्ष का संक्षिप्त इत्तिवृत्त है, जो '**दो बिल्लियों की फूट से बन्दर का स्वार्थसाधन**' किंवदन्ती को सार्थक बना रहा है।

दोनों का समन्वय कैसे हो ?, यही एक ऐसी समस्या है, जिसके समाधान से अन्य सभी समस्याओं का स्वतः निराकरण होजाता है। जब तक विदेशीसत्ता का प्रभुत्त्व रहेगा, तब तक समस्या समस्या ही रहेगी, यह एक पक्ष है। परन्तु सफल-साधनों के अभाव में तत्काल वैसे सुख स्वप्न की कल्पना निरर्थक, साथ ही असामयिक है। ऐसी स्थिति में हमारे लिए क्या कर्त्तव्य रहजाता है, जिसे अपनाते हुए हम शनैः शनैः लक्ष्य पर पहूंच सकते हैं ?, इसी समस्या का उत्तर हम अपने सहयोगी विद्वानों, तथा विचारशील राष्ट्रप्रेमियों से चाहते हैं। हमारी स्वल्पबुद्धि के अनुसार तो वर्त्तमान में यही उत्तर समीचीन प्रतीत होता है कि, जनता की सुप्त शक्तियों को जाग्रत करने के लिए, उनके व्यक्तित्त्व को भारतीय दृष्टिकोण से सुसंस्कृत, तथा शिक्षित बनाने के लिए तत्त्वज्ञान का ही प्रचार-प्रसार किया जाय।

तत्त्वज्ञान से केवल आध्यात्मिक चर्चा ही हमारा लक्ष्य नहीं है। अपितु अभिप्राय यह है कि, आध्यात्मिकज्ञान के आधार पर आधिभौतिक ज्ञान प्रतिष्ठित किया जाय। शिल्प, कला, वाणिज्य, आदि व्यवहार क्षेत्रों में भारतीय दृष्टिकोण से कौशल उत्पन्न किया जाय। निष्कर्षतः **शरीर, मन, बुद्धि, आत्मा,** चारों की स्वस्थता के लिए क्रियात्मक शिक्षण की व्यवस्था की जाय, जिसका पूरा विवरण **'प्रस्तावित आयोजन, तथा उसका रूपरेखा'** नामक स्वतन्त्र लेख में उद्धृत है। जिज्ञासा करने पर वह सेवा में भेजा जासकता है। केवल आदर्श से तृप्ति तबतक असम्भव है, जब तक उसे हम कार्य्यरूप में परिणत न करदें। इसी भावना के आधार पर प्रस्तावित आयोजन को सफल बनाने के लिए निकट भविष्य में हीं जयपुर से बाहिर शान्त वातावरण में 'मानवाश्रम' नाम का एक आश्रम स्थापित होने जारहा है, जिसके लिए अनूकूल भूक्षेत्र स्वायत्त कर लिया गया है।

आश्रम के प्रस्तावित आयोजन का दृष्टिकोण यही है कि, इस में **'कृषिशिक्षा, व्यायाम, सङ्गीत, प्रारम्भिकशिक्षा, कामशास्त्राध्यापन, अङ्गशास्त्राध्यापन, वेद-विज्ञानशिक्षण'** ये ७ विभाग रक्खे जायँ। आश्रमव्यय का उत्तरदायित्त्व आगे जाकर स्वयं आश्रमियों को ही वहन करना पड़े। हमें विश्वास है कि, उदारविचार वाले सभी श्रेणियों के महानुभावों का इस की प्रसवप्रतिष्ठा में हमें उदार सहयोग मिलेगा। सर्वप्रथम हमें जयपुर के लोकप्रिय आनरेबुल **'सर मिर्जा इस्माइल'**

महोदय से ही यह आशामय आत्मविश्वास है कि, उन की सफल प्रेरणा से अवश्यमेव जयपुर के इतिहास में घटित होने वाली यह घटना सफलता की अनुगामिनी बन सकेगी। तदनन्तर हम राजपूताना के उन मान्य धनिकों का ध्यान इस ओर आकर्षित करेंगे, जो धर्म्म के नाते सदा ही मुक्तहस्त बनते आए हैं।

यही देश की वर्त्तमान समस्याओं का विश्लेषण है, जिसका एक समाधान हमने विचारशीलों के सम्मुख रक्खा है। यदि हमारा यह छोटा सा आयोजन सफल हो सका, तो अन्य उन सुखस्वप्नों को भी बाह्यजगत के सम्मुख रखने का प्रयास किया जायगा, जिनके आधार पर अवश्य ही उभयपक्ष का समन्वय सम्भव है। परन्तु वर्त्तमान वातावरण में, साथ ही चिर अभ्यस्त मनोवृत्तियों के समतुलन में हमारा यह छोटा सा भी आयोजन क्या सफल हो सकेगा ?, यही हमारी अन्तिम समस्या है, जिस का यथार्थ समाधान निकट भविष्य में हीं होने वाली प्रचारयात्रा पर अवलम्बित है।

* *

*

* ओं तत् सद् ब्रह्मणे नमः *

# शतपथ

खण्ड ५ ] जयपुर, कार्त्तिक पूर्णिमा १९९९ [ भाग २

## वेदसूक्तिसंस्मरणम्

"अग्निर्वा इतो वृष्टिमुदीरयति,
मरुतः सृष्टां नयन्ति,
यदा खलु वा असावादित्यो न्यङ् रश्मिभिः पर्य्यावर्त्तते—
अथ वर्षति" ।

—तै० सं० २ का० । ४ प्र० । १० अ० । २ कं० ।

"इतः, अग्निः, वा, वृष्टिम्, उदीरयति । सृष्टाम्, मरुतः, नयन्ति । यदा, खलु, वा, असौ, आदित्यः,रश्मिभिः, न्यङ्, पर्य्यावर्त्तते–अथ, वर्षति" ( इत्यन्वयः ) ।

"इस ( भूलोक ) मे अग्नि निश्चयेन वृष्टि ( पानी ) ऊपर की ओर लेजाता है। ( अग्निद्वारा अन्तरिक्ष में ) उत्पन्न उस वृष्टि को मरुद्‌गण ले लेते हैं ( गर्भ में धारण कर लेते हैं )। जिस समय निश्चयेन यह आदित्य ( सूर्य्य ) अपनी रश्मियों से नीचे की ओर ( दक्षिण की ओर ) लौटता है. ( रश्मिप्रेरणा से ) अनन्तर पानी बरस पड़ता है" ( इति-मूलानुवादः ) ।

गत श्रावणाङ्क के वेदसूक्ति संस्मरण में यह स्पष्ट किया गया था कि, द्युलोकोपलक्षित अन्तरिक्ष में, एवं पृथिवी में दोनों स्थानों में समानरूप से वृष्टि हुआ करती है। अग्निदेवता अन्तरिक्ष में पानी बरसाते हैं, पर्जन्यदेवता भूमि पर पानी बरसाते हैं। प्रकृत संस्मरण में भी उसी पूर्व संस्मरण का स्पष्टीकरण हुआ है। जिस प्रकार सौरसावित्राग्नि रश्मियों के द्वारा भूपिण्ड की ओर अजस्र रूप से आया करता है, एवमेव पार्थिव अङ्गिरोऽग्नि अहर्गणों के द्वारा द्युलोक की ओर जाया करता है। जाते हुए इस प्राणाग्नि के आकर्षण से आकर्षित समुद्र, सरित, ओषधि, वनस्पति, प्राणिशरीर, आदि में भुक्त पार्थिव जलमात्रा ( रसमात्रा ) धूम ( बाष्प ) रूप में परिणत होकर अन्तरिक्ष में चली जाती है। यही इन पार्थिव पानियों का 'गर्भाधान' है। अन्तरिक्ष में व्याप्त वायुविशेष मरुत् नाम से प्रसिद्ध है, जिस के सप्त-सप्तक ( ४६ मरुत ) अन्तरिक्ष में इतस्ततः प्रवाहित रहते हैं। भूलोक से जाते हुए अङ्गिरोग्नि के द्वारा अन्तरिक्ष में प्रक्षिप्त (फैंके गए) ये बाष्परूप पानी इन वायु-धरातलों में प्रतिष्ठित हो जाते हैं। जिस दिन पानी का अग्निद्वारा वायु धरातल में गर्भाधान होता है, उस से ठीक १६५ वें दिन वह पानी सूर्य्य रश्मियों के आघात से भूमि पर गिर पड़ता है, यही इस का 'प्रसव' माना गया है। गर्भकाल, प्रसवकाल, दोनों के मध्य का काल 'दोहदकाल' कहलाया है। पार्थिव अग्नि, सौररश्मि, के अतिरिक्त-पर्जन्यवायु, विद्युत, स्तनयित्नु, अभ्र, मेघ, आदि आदि अन्य पदार्थ भी इस वृष्टिकर्म्म के सहायक बनते हैं। भारतीय अन्यान्य विद्याओं में 'वृष्टिविद्या' भी अपना एक विशेष महत्त्व रखती है। प्रस्तुत अङ्क में उद्धृत होने वाले स्रुगादापन ब्राह्मण की १८ वीं कण्डिका में इसी वृष्टिविद्या का विश्लेषण हुआ है। तत्कण्डिका के विवेचना प्रकरण में विस्तार से इसी विद्या पर प्रकाश डाला गया है, जो पाठकों के लिए विशेषरूप से अनुरञ्जन की सामग्री मानी जायगी। प्रस्तुत अङ्क के १५२ वें पृष्ठ से वृष्टिविज्ञान का प्रारम्भ हुआ है। एवं लगभग ५०—६० पृष्ठों में इस का प्रतिपादन हुआ है। जिन में से प्रकृत अङ्क में मुख्पृष्ठानुगता परिस्थिति के वश केवल २० पृष्ठ ही प्रकाशित हो पाए हैं। शेषांश अगले (३) अङ्क की प्रतीक्षा में है, जिस प्रतीक्षा की सफलता प्राच्यसाहित्य-प्रेमियों की कृपा पर ही अवलम्बित है।

* * * *

# घ—सूत्रानुगतपद्धातिसंग्रह—

"आहवनीयाग्नि के दक्षिण भूप्रदेश में खड़े होकर आहवनीयाग्नि की दक्षिणाग्नि-ज्वाला में समन्त्रक वागनुगत उत्तराघार करने के अनन्तर (जुहूस्थित आज्य की अविच्छिन्न धारारूप से आहुति देने के अनन्तर) वह अध्वर्यु आहवनीस से पश्चिम भाग में लौट आता है। वहां आकर उपभृत् से असंस्पृष्ट जुहू के आज्यशेष का ध्रुवापात्रस्थ आज्य से सम्बन्ध करा देता है" यह इतिकर्त्तव्यता पूर्वसूत्र से (३।२।२।) प्रतिपादित हुई है। अब क्रमप्राप्त सूत्रानुगत आगे की इतिकर्त्तव्यता बतलाई जाती है। जुहूस्थित आज्यशेष का ध्रुवास्थित आज्य के साथ समञ्जन कराने के अनन्तर, दूसरे शब्दों में पूर्वोत्तराघारद्वय की इतिकर्त्तव्यता समाप्त करने के अनन्तर वह अध्वर्यु उपभृत्, जुहू, नाम के दोनों स्रुक् पात्रों को स्वस्थान में (उनके लिए पहिले से नियत स्थान में) रख देता है। इस प्रकार स्रुक्पात्रद्वयी के यथास्थान रखने के अनन्तर वह अध्वर्यु होता से उत्तरमार्ग द्वारा निकल कर उत्कर कुण्ड के पश्चिम भाग की ओर पूर्वाभिमुख खड़ा होकर इध्मसन्नहनों (काष्ठ बांधने के दर्भतृणों) को अपने हाथ में लेता हुआ—"ओ श्रावय" इस निगदमन्त्र का उच्चारण करता है। ऋषिवंशसम्बन्धी, अतएव 'आर्षेय' कहलाने वाले यज्ञकर्त्ता यजमान के वंश का कीर्त्तन करने के उद्देश्य से ही 'ओ श्रावय' मन्त्र का उच्चारण होता है। इस का तात्पर्य्य यही निकलता है कि, हे आग्नीध्र! अब तुम यजमान की दिव्य देवताओं के प्रति सुनवाई करो। अध्वर्यु के मुख से निकले हुए 'ओ श्रावय' लक्षण आश्रावण की सफलता सूचित करता हुआ आग्नीध्र नामक ऋत्विक् अध्वर्यु से उत्तर दहिणाभिमुख खड़ा हुआ स्फ्य, तथा इध्मसन्नहनतृण हाथ में लेकर बोलता है—"अस्तु श्रौषट्"। अध्वर्यु-कृत 'ओ श्रावय' कर्म्म 'आश्रावण' कर्म्म है, एवं आग्नीध्रकृत 'अस्तु श्रौषट्' कर्म्म 'प्रत्या-श्रावण' कर्म्म है। यह आश्रावण, तथा प्रत्याश्रावण कर्म्म यज्ञसम्बन्ध प्रक्रान्त रखने के लिए इध्मसन्नहनों को हाथ में लिए ही करना चाहिए। कितने एक याज्ञिक यज्ञसम्बन्ध प्रक्रान्ति के लिए वेदि पर बिछे दर्भतृण को, अथवा इध्म की वल्कल को उखाड़ उसे हाथ

में लेकर आश्रावण प्रत्याश्रावण करते हैं, जिस पक्ष का कि, शातपथी श्रुति ने खण्डन किया है। इस प्रकार प्रवरण कर्म्म में सर्वत्र अध्वर्यु आश्रावण करता है, आग्नीध्र प्रत्याश्रावण करता है। कर्काचार्य का इस सम्बन्ध में यह स्पष्टीकरण और है कि, इध्मसन्नहन ग्रहण केवल होतृवरण सम्बन्धी आश्रावण प्रत्याश्रावण कर्म्म में ही होता है। आश्रावण-प्रत्याश्रावण की इसी इतिकर्त्तव्यता का निम्न लिखित सूत्रचतुष्टयी से स्पष्टीकरण हुआ है—

**( १ )—"निधायेध्मसन्नहनान्यादा-'यो श्रावये' त्याह"** (का० श्रौ० सू० ३।२।३।)।

**( २ )—"अस्तु श्रौष' डित्यग्नीत्"** ( का० ३।२।४। )।

**( ३ )—"वेदिबर्हि-रिध्मशकलमपिच्छिद्य के"** ( का० ३।२।५। )।

**( ४ )—"एवं सर्वत्राऽऽश्रुत-प्रत्याश्रुतेषु"** ( का० ३।२।६। )।

आश्रावण-प्रत्याश्रावण-कर्म्मानन्तर वह अध्वर्यु इध्मसन्नहनतृणों को अपने हाथ में रखता हुआ ही दिव्याग्निलक्षण होता का अपने इस यज्ञ में—"अग्निर्देवो दैव्यो होता देवान्यक्षद्विद्वांश्चिकित्वान्मनुष्वद्भरतवत्" इस निगदमन्त्र का उच्चारण करता हुआ वरण करता है। इस प्रकार सर्वप्रथम दिव्याग्नि का ही वरण किया जाता है, जिस वरणकर्म्म का निम्न लिखित सूत्र से स्पष्टीकरण हुआ है—

**"अथ प्रवृणीते—"ऽग्निर्देवो दैव्यो होता देवान्यक्षद्विद्वांश्चिकित्वान्-मनुष्वद्भरतवत्"** ( का० ३।२।७। )।

दिव्याग्नि का इस प्रकार होतृत्त्वेन वरण करने के अनन्तर आर्षेय यजमान का नाम-ग्रहण पूर्वक वरण करता है। यजमान सम्बन्ध से ही त्रिसंस्थ ये आर्षेय "यजमानार्षेय" कहलाए हैं। पर से इस ओर—"गोतमवत्-भरतवत्-अङ्गिरोवत्" इत्यादि रूप से, "कश्यपवत्-अवत्सारवत्-नैध्रुववत्-" हत्यादि रूप से,—"भृगुवत्-च्यवनवत् अप्नवानवत्" इत्यादि रूप से गौतम, कश्यप, भृगु, भरद्वाजादि यजमान गोत्रानुसार यजमान के तीन वंशजों का निगदमन्त्रात्मकत्वेन उच्चारण करता है। अथवा यजमान कुल में जितने भी मंत्रद्रष्टा प्रवराध्याय में उपवर्णित हैं, उन सब का नाम लिया जा सकता है। किसी का

मंत्रकृत एक ऋषि हैं, वही एक प्रवर कहलाया है। किसी के दो मन्त्रकृत हैं, किसी के तीन हैं, किसी के चार, किसी के पांच हैं। वे क्रमशः द्विप्रवर, त्रिःप्रवर, चतुष्प्रवर, पञ्चप्रवर कहलाए हैं। जिसके जितने प्रवर हैं, उन सब का भी वरण करना पक्षान्तर है, यही तात्पर्य्य है। दोनों पक्षों के सम्बन्ध में निष्कर्ष यही है कि, आर्षेय प्रवरण में —'आर्षेयं वृणीते' यह कह कर भगवान् आपस्तम्ब ने कहा है—"एकं वृणीते, द्वौ वृणीते, त्रीन् वृणीते, न चतुरो वृणीते, न पञ्चातिवृणीते" ( आप० श्रौ० २।१६।८। ) । यदि सूत्रगत त्रिःपक्ष को विधिपरक मान लिया जाता है, तो तीन का ही वरण न्यायप्राप्त होता है, एवं यही कात्यायन का प्रथम पक्ष है। यदि 'आर्षेयं वृणीते' इसे विधि-परक माना जाता है, तो सभी मन्त्र-द्रष्टाओं का वरण प्राप्त हो जाता है, एवं यही कात्यायन का उत्तरपक्ष है। अभिषिक्त क्षत्रिय ( राजा ), अनभिषिक्त क्षत्रिय, तथा वैश्य, इन तीनों में वरण-कर्म्मानुगता इतिकर्त्तव्यता कुछ विशेषता रखती है। यदि अभिषिक्त क्षत्रिय यज्ञ कर रहा है, तो अध्वर्यु उस क्षत्रिय राजा के कुलपुरोहित के आर्षेयों का भी वरण कर सकता है, अथवा स्वयं राजा के आर्षेयों का भी वरण कर सकता है। यदि अनभिषिक्त सामान्य क्षत्रिय का, तथा वैश्य का यज्ञ है, तो उस अवस्था में प्रत्येक दशा में इन के कुल-पुरोहितों के आर्षेयों का ही वरण होता है। एक पक्ष यह भी है कि—ब्राह्मण, अभिषिक्त क्षत्रियराजा, अनभिषिक्त सामान्य क्षत्रिय-वैश्य, सब का 'मनुवत्' इस निगद मन्त्रद्वारा भी आर्षेय वरण किया जा सकता है। निम्न लिखित सूत्रपञ्चक से इसी आर्षेय-वरणकर्म्म का स्पष्टीकरण हुआ है—

**( १ )—"अमुवदमुव" दिति यजमानार्षेयाण्याह परस्तादर्वाश्चि त्रीणि"** ( का० ३।२।८। ) ।

**( २ )—"यावन्तो वा मन्त्रकृतः"** ( का० ३।२।९। ) ।

**( ३ )—"पुरोहितार्षेयेण वा"** ( का० ३।२।१०। ) ।

**( ४ )—"क्षत्रिय-वैश्ययोश्च नित्यम्"** ( का० ३।२।११। ) ।

**( ५ )—"मनुव' दिति वा सर्वेषाम्"** ( का० ३।२।१२। ) ।

उक्त प्रकार से आर्षेयोच्चारणानन्तर वह अध्वर्यु—"ब्रह्मण्वदा च वक्षद् ब्राह्मणा अस्य यज्ञस्य प्रावितारः" इस निगदशेषमन्त्र का उच्चारण करता है। अनन्तर—"मोतीलाल-शर्म्मा होता मानुषः" ("असौ मानुषः") यह बोलता है। यह उच्चारण मानुष होता का ही वरण साधक है। मानुष होता का उच्चस्वर से नाम बोलना एक पक्ष है, धीरे से (उपांशुरूप से) नामोच्चारण करना पक्षान्तर है। इस प्रकार मानुष-होतृवरणानन्तर वह होता (मानुष होता) "एतत्त्वा देव सवितर्वृणीते०" इत्यादि (शतपथब्राह्मणोक्त-स्वस्त्ययनजप करने के अनन्तर) अध्वर्यु, तथा आग्नीध्र, दोनों के स्कन्ध* प्रदेश का स्पर्श करता है। स्पर्शानन्तर अध्वर्यु, तथा आग्नीध्र, दोनों यथास्थान बैठ जाते हैं। इसी इतिकर्त्तव्यता का उल्लेख करते हुए सूत्रकार कहते हैं—

**(१)—"ब्रह्मण्वदा च वक्षद् ब्राह्मणा अस्य यज्ञस्य प्रावितारोऽसौ मानुषः" इति होतृनामग्रहणम्"** (का० ३।२।१३।)।

**(२)—"उपांशु वा"** (का० ३।२।१४।)।

**(३)—"सम्मृष्य उपविशतः"** (का० ३।२।१५।)।

**इति सूत्रानुगतपद्धतिसंग्रहः (घ)**

---

* "अंसेऽध्वर्युमन्वारभेत पार्श्वस्थेन पाणिना, आग्नीध्रमङ्कदेशेन" (आ० श्रौ० सू० १।३।२५।२६)

## ङ—वैज्ञानिक विवेचना—

### १—आश्रावणकर्म्मोपपत्तिः

उत्तराधार कर्म्मानन्तर जुहूस्थित आज्यशेष का ध्रुवास्थित आज्य से समञ्जन कराया जाता है, अनन्तर जुहू-उपभृत् नामक दोनों स्रुक्पात्रों को यथास्थान रख दिया जाता है। इस कर्म्म में अनन्तर वरणकर्म्म आरम्भ होने वाला है। जिन दर्भतृणसमूहों से यज्ञिय इध्म ( काष्ठ ) बांधे जाते हैं, वह तृणसमष्टि 'इध्मसन्नहन' नाम से व्यवहृत हुई है। इसे अपने हाथ में लेकर ही अध्वर्यु, तथा आग्नीध्र नामक ऋत्विक्, आश्रावण-कर्म्म की इतिकर्त्तव्यता पूरी करते हैं। पहिले अध्वर्यु 'ओ श्रावय' इस निगद मन्त्र का उच्चारण करता है, अनन्तर आग्नीध्र 'अस्तु श्रौषट्' इस निगद मन्त्र का उच्चारण करता है, यही प्रत्याश्रावणानुगत आश्रावण कर्म्म की इतिकर्त्तव्यता है, जैसा कि सूत्रानुगत पद्धतिप्रकरण में स्पष्ट किया जा चुका है। ब्राह्मण की १, २, ३, इन तीन कण्डिकाओं में उपपत्ति प्रदर्शनपूर्वक इस आश्रावण कर्म्म का ही प्रतिपादन हुआ है।

वरण कर्म्म से पहिले आश्रावण क्यों किया जाता है?, इसी प्रश्न का सोपपत्तिक समाधान करती हुई श्रुति कहती है—'यह आश्रावण कर्म्म निश्चयेन यज्ञ है'। वरण कर्म्म से वृत ऋत्विजों के द्वारा यज्ञेतिकर्त्तव्यता का ही सम्पादन अभीष्ट है। दूसरे शब्दों में वरणकर्म्म एक प्रकार का यज्ञाधिकार (यज्ञेतिकर्त्तव्यता–निर्वाहाधिकार) प्रदान है। इस यज्ञाधिकार प्रदानलक्षण वरण कर्म्म के उपक्रम में प्राकृतिक यज्ञ का सम्बन्ध अपेक्षित है। इसी उद्देश्य की पूर्त्ति के लिए आश्रावणात्मक यज्ञ का वरणकर्म्म से पहिले अनुगमन किया जाता है। 'ओ श्रावय' इस निगद मन्त्र का तात्पर्य्य यही है कि, जिसका आज हम इस यज्ञ में वरण करना चाहते हैं, उसे प्राकृतिक देवता स्वीकार करलें। "इसे हम आप के यजनरूप यज्ञ कर्म्म के लिए आज हम होता बना रहे हैं" यही आश्रावण का निष्कर्ष है। आङ्गिरस पार्थिव प्राण-देवताओं का आहुति द्रव्य द्वारा सावित्र द्युलोकस्थ प्राण—देवताओं

के साथ अन्तर्य्याम सम्बन्धात्मक यजन करना ही 'यज्ञ' है। आश्रावण कर्म्म से दिव्य प्राण—देवताओं की दृष्टि चूंकि इस यज्ञकर्म्म की ओर हो जाती है, एतावता ही देवप्राणाकर्षक रूप आश्रावण को यज्ञ कहा जा सकता है। इस प्रकार आश्रावण कर्म्म करना दिव्यप्राणात्मक यज्ञ का अनुगमन करना है। जिसकी स्वरूप निष्पत्ति के लिए वरण कर्म्म अभीष्ट है, आश्रावण कर्म्म से वह लक्ष्यीभूत बन जाता है। अतएव वरण से पहिले आश्रावण-कर्म्म आवश्यक बन जाता है ॥ १ ॥

जिन दर्भतृणसमूहों से ( दर्भरज्जू से ) यज्ञिय इध्म-काष्ठ बांधे जाते हैं, वे 'इध्मसन्नहन' ( लकड़ी बांधने की दर्भरज्जू ) नाम से व्यवहृत हुए हैं। वेदि पर जो तृण आदि गिर पड़ते हैं, उन्हें इसी दर्भरज्जू से हटाया जाता है। इस दर्भरज्जू को हाथ में लेकर ही अध्वर्यु आश्रावण कर्म्म करता है। आश्रावण कर्म्म इध्मसन्नहन हाथ में लेकर क्यों किया जाता है ? इसी प्रश्न का सोपपत्तिक समाधानक रती हुई श्रुति कहती है कि, "यदि वह अध्वर्यु यज्ञात्मक इस इध्मसन्नहन को आलम्बन बनाए बिना आश्रावण करेगा, तो इसकी अध्यात्मसंस्था कम्पित हो जायगी, अथवा ओर किसी विपत्ति का सामना करना पड़ेगा"। द्युलोकस्थ प्राण—देवताओं का आकर्षणात्मक आश्रावण-कर्म्म 'यज्ञ' है, जैसा कि पूर्व कण्डिका में स्पष्ट किया जा चुका है। 'यज्ञात्मक आश्रावण कर्म्म यज्ञ को आलम्बन बना कर ही करना चाहिए' इस कथन से श्रुति इध्मसन्नहन को भी यज्ञात्मक बतला रही है। तात्पर्य्य इस कथन का यही है कि, यज्ञतत्त्व अध्यात्म-अधिभूत-अधिदैवत भेद से तीन भागों में विभक्त है। सौरसम्वत्सरावच्छिन्न, सावित्राग्नि-पारमेष्ठ्यसोमात्मक, द्युलोकोपलक्षित यज्ञ 'आधिदैविक यज्ञ' है। पार्थिवसम्वत्सरावच्छिन्न, आङ्गिरसाग्नि-चान्द्रसोमात्मक, भूलोकोपलक्षित यज्ञ 'आधिभौतिक यज्ञ' है। एवं वैश्वानराग्नि-अन्नसोमात्मक, शारीरिक यज्ञ 'आध्यात्मिक यज्ञ' है। आश्रावण कर्म्म द्युदेवताकर्षक बनता हुआ आधिदैविक-यज्ञ है, आश्रावणकर्त्ता अध्वर्यु आध्यात्मिक यज्ञ है। एवं इध्म-सन्नहन निदानेन आधिभौतिक यज्ञ है। साथ ही विष्णुयज्ञात्मक पारमेष्ठ्य अप्तत्त्व के ज्योतिर्म्मयभाग से उत्पन्न होने के कारण दर्भ साक्षात्रूप से भी पार्थिवयज्ञ है। इधर 'अद्भ्यः पृथिवी' सिद्धान्तानुसार अप्तत्त्व से उत्पन्न पार्थिवयज्ञ अन्नात्मक (वेनात्मक) दर्भ का सजातीय भी है।

जब तक अध्यात्मयज्ञ इस ओर के पार्थिव ( आधिभौतिक ), उस ओर के दिव्य

( आधिदैविक ) यज्ञ, दोनों से अनुगृहीत रहता है, तब तक इसका स्वरूप प्रतिष्ठित रहता है। दोनों में भी पार्थिवशरीरप्रधाना अध्यात्मसंस्था की प्रधान प्रतिष्ठा आधिभौतिक पार्थिव यज्ञ है। इस प्रतिष्ठा के निकल जाने से ही निधनावस्था का आगमन होता है, प्रतिष्ठाविच्युति से इस पर अन्यान्य विपत्तियाँ आक्रमण करतीं हैं। जब पार्थिव यज्ञ-प्रतिष्ठा उच्छिन्न हो जाती है, तो केवल द्यु लोकाकर्षण का प्राधान्य रह जाता है। द्यु-लोकाकर्षण प्राधान्य ही पार्थिवप्रतिष्ठोच्छेद का कारण है। यावदायुर्भोगपर्य्यन्त उभया-नुग्रहप्राप्ति के लिए ही द्यु लोकस्थानीय आहवनीय, तथा भूलोकस्थानीय गार्हपत्य, दोनों के मध्य में खड़े होकर 'अप उपस्पर्श' ( आचमन ) कर्म्म किया जाता है, जैसा कि —"व्रतमुपैष्यन्नन्तरेणाहवनीयञ्च गार्हपत्यञ्च प्राङ् तिष्ठन्नप उपस्पृशति" (शत० १।१।१।१।) इत्यादि रूप से विस्तार से बतलाया जा चुका है। ठीक वही प्रयोजन यहां अपेक्षित है। यदि अध्वर्यु पार्थिव यज्ञ को आलम्बन बनाए बिना द्यु लोकानुगत आधिदैविक यज्ञसंग्राहक आश्रावण कर्म्म करेगा, तो विशुद्ध दिव्ययज्ञ के प्राधान्य से इसकी पार्थिव यज्ञप्रतिष्ठा पर आघात होगा। फलतः प्रतिष्ठाविच्युति हो जायगी, अथवा तो अन्य किसी विपत्ति का अनुगमन करना पड़ेगा। इस आपत्ति से बचने के लिए आश्रावण कर्म्म करते समय ( आधिदैविक यज्ञसम्पत्ति-संग्रह करते समय ) पार्थिव यज्ञ को आलम्बन बनाना आवश्यक हो जाता है। इसी उद्देश्य से इध्मसन्नहन को ( पार्थिव यज्ञियद्रव्य को ) हाथ में लेकर ही आश्रावण कर्म्म किया जाता है॥ २॥

"इयं ( पृथिवी ) वै वेदिः" (शत० ७।३।१।१५।) श्रुति के अनुसार आधिभौतिक यज्ञ की प्रतिष्ठा ( वितानस्थान ) पृथिवी है, यही इस यज्ञ की वेदि है। प्रकृत यज्ञ में जो वेदि बनाई गई है, वह निदानेन पृथिवी-स्थानीया ही है, यही इस यज्ञकी प्रतिष्ठा है। वेदि पर बिछे हुए दर्भतृण ओषधि-वनस्पति स्थानीय हैं, जिन्हें यज्ञ-समतुलन की दृष्टि से वेदिरूप शरीर के लोम ( ओषधि ) केश ( वनस्पति ) भी कहा गया है। अग्नि प्रज्वलित करने के लिए, तथा सामिधेनीककर्म्म-सम्पादन के लिए जो इध्म भार ( काष्ठभार ) लाया जाता है, वह निदानेन अग्नि है। 'शेषे वनेषु मात्रोः सन्त्वा मर्त्तास इन्धते' ( ऋक्सं०-८।६०।१५। ) इत्यादि मन्त्रश्रुति के अनुसार काष्ठ में अग्नि सुप्त है। यही मृग्यमाण अग्नि है, जिसे अप्रत्यक्ष सम्बन्ध से कृष्ण-मृग कहा जाता है। वेदि, और इध्मकाष्ठ, दोनों

पार्थिव ( आधिभौतिक ) यज्ञात्मक हैं। आश्रावण कर्म्म में पार्थिव प्रतिष्ठा ही अभिप्रेत है। अतएव या तो वेदि पर बिछे दर्भतृण को लेकर आश्रावण करना चाहिए, अथवा इध्म खण्ड को लेकर आश्रावण कर्म्म करना चाहिए। वेदितृण से साक्षात् रूप से, इध्म खण्ड से परम्परया पार्थिव प्रतिष्ठा प्राप्त हो जाती है" इस उपपत्ति को आगे करते हुए कितनें एक साम्प्रदायिक आश्रावण कर्म्म में वेदिस्थित दर्भतृण, अथवा इध्मखण्डग्रहण का समर्थन कर रहे हैं।

भगवान् याज्ञवल्क्य की दृष्टि में वेदितृण, अथवा इध्मखण्ड, दोनों में से किसी को भी लेकर आश्रावण कर्म्म करना विज्ञानविरुद्ध है। कारण स्पष्ट है। यह ठीक है कि वेदितृण, तथा इध्मखण्ड दोनों ही पार्थिव प्रतिष्ठात्मक हैं। परन्तु ये दोनों अन्य कर्म्म में विनियुक्त हैं। वेदितृण को लेना एक दृष्टि से यज्ञपुरुष के लोम-केशों का उत्पाटन करना है, दूसरी दृष्टि से पृथिवी की औषधि-वनस्पति को पृथिवी ( वेदि ) से पृथक् कर उसे ऊसर बनाना है। इस के अतिरिक्त वेदिस्थित दर्भतृण 'सुषदा भव' के अनुसार देवताओं का प्रतिष्ठात्मक आसन है। इसे उठाना आगत देवताओं को प्रतिष्ठा विच्युत करना है। ऐसी दशा में वेदितृण ग्रहण करना सर्वथा अनुचित ठहरता है। इध्मकाष्ठ इन्धन-समिन्धन कर्म्म के लिए नियत है। इसका खण्ड लेना समिन्धनकर्म्म को अपूर्ण बनाना है। फलतः इध्मखण्ड ग्रहण भी अवैध बन जाता है। याज्ञवल्क्य उन साम्प्रदायिकों से प्रश्न करते हैं कि, जिन दर्भतृणों से इध्मकाष्ठ बांधा जाता है, क्या वे इध्मसन्नहन यज्ञिय नहीं हैं? क्या इनमें पार्थिव प्रतिष्ठा नहीं है?। जब कि इन दर्भतृणों से यज्ञात्मक इध्म बांधा जाता है, इन से अग्नि सम्मार्जन कर्म्म होता है, आगततृणादिनिरसनात्मक अन्यान्य भी कई एक परिशिष्ट कर्म्म होते हैं, तो इन की यज्ञरूपता में क्या सन्देह रह जाता है। अतः जो इध्म सन्नहनतृण ऐसे ऐसे परिशिष्ट कर्म्मों के लिए ही नियत हैं, साथ ही वेदितृण, तथा इध्मशकलग्रहण अनुचित है, तो प्रत्येक दशा में इध्मसन्नहन ग्रहणपूर्वक ही आश्रावण-कर्म्म करना चाहिए ॥ ३ ॥

— १ —

## २—दिव्याग्निप्रवरणकर्म्मोपपत्तिः

कण्डिका ४ से आरम्भ कर ८ वीं कण्डिका पर्य्यन्त पांच कण्डिकाओं में प्राकृतिक, दिव्य, प्राणाग्नि के वरण की सोपपत्तिक इतिकर्त्तव्यता का स्पष्टीकरण हुआ है। दिव्य यज्ञ में होतृत्त्वेन वृत प्राणाग्नि के क्या क्या धर्म्म हैं ?, प्रतिपाद्य उपपत्ति प्रकरण में इसी प्रश्न का समाधान हुआ है। जिन इध्मसन्नहनलक्षण दर्भतृण-समूहों से यज्ञियकाष्ठ-सम्भार बांधा जाता है, पूर्वकथनानुसार उन्हें हाथ में लेकर वह अध्वर्यु—'ओ श्रावय' इस निगदमन्त्र का उच्चारण करता हुआ 'आश्रावण' कर्म्म करता है। अध्वर्यु के इस आश्रावण कर्म्म के अनन्तर आग्नीध्र नामक ऋत्विक् 'अस्तु श्रौषट्' इस निगदमन्त्रोच्चारण से 'प्रत्याश्रावण' कर्म्म करता है। अध्वर्युकर्त्तृक इस आश्रावण, तथा आग्नीध्रकर्त्तृक प्रत्याश्रावण-कर्म्म के अनन्तर अध्वर्यु उन इध्मसन्नहनतृणों को अपने हाथ में रखता हुआ ही—"अग्निर्देवो दैव्यो होता देवान् यक्षद्विद्वांश्चिकित्वान् मनुष्वद्भरतवत्" इस निगद मन्त्र का उच्चारण करता हुआ दिव्याग्नि का ही अपने इस वैध यज्ञ में होतृत्त्वेन वरण करता है, जो कि अध्वर्युकर्तृक कर्म्म 'होतृप्रवरणकर्म्म' कहलाया है।

यज्ञकर्म्म में होनेवाले हौत्र-कर्म्म की इतिकर्त्तव्यता जिस ऋग्वेदी ऋत्विक् द्वारा सम्पन्न होती है, वही 'होता' कहलाया है। हौत्रकर्म्मेतिकर्त्तव्यता-लक्षण अधिकार प्रदान के लिए होने वाला अध्वर्युकर्त्तृक कर्म्म ही 'होतृप्रवरण' कर्म्म है। इस मानुष होतृप्रवरण कर्म्म से पहिले दिव्याग्नि का सम्बन्ध कराना क्यों आवश्यक समझा गया ?, दूसरे शब्दों में दिव्याग्निवरण क्यों अपेक्षित है ?, इसी प्रश्न का सोपपत्तिक समाधान करती हुई श्रुति कहती है कि, इस वरणकर्म्म से देवताओं के होता अग्नि से, तथा प्राणदेवताओं से अपनी धृष्टता का ही निराकरण किया जाता है। तात्पर्य्य यही है कि, प्राकृतिक, साम्वत्सरिक, अग्नीषोमात्मक यज्ञ ही वास्तविक यज्ञ है। इस यज्ञ का होतृत्व पार्थिव-प्राणाग्नि पर अवलम्बित है। पार्थिव प्राणाग्नि के 'एति-प्रेति' लक्षण गमनागमन व्यापार से ही पारमेष्ठ्य-सोम का अपहरण होता है। सुपर्णात्मक इस गायत्राग्नि से अपहृत सोम ही पार्थिव आग्नेय ३३ प्राण देवताओं के यज्ञ का स्वरूप सम्पादक बनता है। इस यज्ञस्वरूप-निष्पत्ति के अतिरिक्त द्युलोकस्थ सौर-सावित्र देवप्राण का पार्थिव प्राणाग्नि के साथ सम्बन्ध कराना भी उक्त लक्षण गायत्राग्नि का ही कर्म्म है। इस देवाह्वान लक्षण देवयजन ( दे-

वानां सङ्गमनं ) कर्म्म से यह अग्नि 'होता' कहलाए हैं। यजमान का यह वैध यज्ञ प्राकृतिक यज्ञ नहीं है, अपितु उसकी प्रतिकृति है। ठीक उसी के अनुरूप इसका वितान हुआ है। अतएव आवश्यक है कि, जैसा, जो कुछ वहां होरहा है, यहां भी ठीक वैसा ही किया जाय। प्राकृतिक होता-अग्नि का इस वैध यज्ञ में नियुक्त करना अशक्य है। अगत्या मानुष होता का वरण किया जाता है। जो महत्वपूर्ण कर्म्म (हौत्रकर्म्म) प्राणाग्नि का है, आज वैसा दिव्य कर्म्म एक मनुष्य करना चाहता है। जो देवयजनलक्षण आह्वान कर्म्म प्राणाग्नि का है, वह आज एक मनुष्य करना चाहता है। क्या अनृतसंहित, पाप्माओं से युक्त, मरणधर्म्मा मनुष्य (ऋत्विक्) सत्यसंहित, विधूतपाप्मा, अजर-अमृत-धर्म्मा प्राणाग्नि के द्वारा होने योग्य हौत्र कर्म्म में सफलता प्राप्त कर सकता है ?। नहीं भी, और हां भी। नहीं इसलिए कि, वह अमृतलक्षण है, यह मरणधर्म्मा है। वह प्राणप्रधान है, यह भूतप्रधान है। हां इस लिए कि, मन्त्रशक्ति द्वारा अध्वर्यु इस मरण-धर्म्मा मनुष्य में भी प्राणाग्नि के अनुग्रह की भावना कर लेता है। फलतः यह मनुष्य रहता हुआ भी प्राणाग्न्यनुग्रह से तत्सम कर्म्म में समर्थ होजाता है। उसी अनुग्रह प्राप्ति के लिए, दूसरे शब्दों में—"हम तो इस यज्ञ में होतृत्त्वेन आप ही का वरण कर रहे हैं, आप ही के शक्ति-समावेश से यह मानुष होता आप के द्वारा होने योग्य इस हौत्र कर्म्म में प्रवृत्त होरहा है" इस भावना के द्वारा वैध यज्ञ में होतृत्त्वेन गृहीत मनुष्य-होता में प्राणाग्नि-धर्म्म समावेश के लिए ही सर्वप्रथम मन्त्रशक्तिद्वारा प्राणाग्नि का वरण करना आवश्यक समझा गया है।

यदि ऐसा न किया जाता, तो क्या अनिष्ट होता ?, उत्तर स्पष्ट है। बिना प्राणाग्निसम्बन्ध के देवता, तथा अग्नि, दोनों के प्रति इस मनुष्य होता की धृष्टता ही नहीं होती, अपितु प्राणाग्नि सम्बन्धाभाव में प्राणाग्निकर्त्तृक होत्रकर्म्म में ही अनेक विघ्न उपस्थित हो-जाते। विघ्नों की ही क्या कथा, उस दशा में यह इस कर्म्म में सफल होना तो दूर रहा, यह अपना अनिष्ट करा बैठता, और फलस्वरूप यज्ञ सर्वथा विकृत होता हुआ, प्रकृतिविरुद्ध बनता हुआ अभ्युदय-लक्षणा इष्टप्रवृत्ति के स्थान में प्रत्यवाय-लक्षणा अनिष्ट प्रवृत्ति का ही कारण सिद्ध होता। 'जैसा प्रकृति में हो रहा है, वैसा ही यहां होना चाहिए, तभी यज्ञ की रूपसमृद्धि है' यही यज्ञविषयक मूल प्रतिष्ठा है।

अब इस सम्बन्ध में एक प्रश्न ओर बच रहता है। यज्ञ में प्राणाग्नि, तथा अन्य यज्ञिय देववर्ग, दोनों का सम्बन्ध होता है। फलतः इस प्राकृतिक वरण कर्म्म में दोनों का अनुग्रह अपेक्षित है। यहां केवल प्राणाग्नि का तो वरण होजाता है, परन्तु देवानुग्रह के लिए कुछ नहीं किया जाता। ऐसी दशा में प्राणाग्नि से अपराध क्षमापन हो जाने पर भी देववर्ग से अपराध क्षमापन नहीं होता। इस विप्रतिपत्ति के निराकरण का क्या उपाय ?। श्रुति उत्तर देती है कि, केवल प्राणाग्नि के वरण से ही प्राणाग्नि, तथा देव-वर्ग, दोनों का अनुग्रह प्राप्त हो जाता है। 'अग्निर्देवो दैव्यो होता०' इत्यादि मन्त्र से होने वाले वरण कर्म्म में पहिले 'अग्निर्देवः' इत्यादि रूप से अग्नि का ग्रहण है। इस से तो प्राणाग्नि का अनुग्रह प्राप्त हो जाता है। एवं—'दैव्यो होता' इस अग्निधर्म्म से देववर्ग का ग्रहण हो जाता है। देवदूत प्राणाग्नि देववर्ग से अविनाभूत है। केवल 'अग्नि' कहने से अवश्य ही देववर्ग का ग्रहण नहीं होता। परन्तु 'देवताओं का जो होता है, ऐसे अग्नि का मैं वरण करता हूं' इस कथन से होता प्राणाग्नि के सम्बन्धी देववर्ग का ग्रहण भी परम्परया स्वतःसिद्ध है।

यद्यपि मन्त्रभाग स्पष्टार्थ है। तथापि इस सम्बन्ध में यह जान लेना आवश्यक होगा कि, 'अग्निः सर्वा देवता' सिद्धान्त के अनुसार प्राणाग्नि ही अपनी घन-तरल-विरलाव-स्थाओं से त्रयस्त्रिंशद्विध ( ३३ ) बनता हुआ सर्वदेवमूर्त्ति बन रहा है। अतएव इसे अवश्यमेव 'देवः' ( सर्वदेवमयः ) कहा जा सकता है। 'अग्निर्देवः' मन्त्रभाग से अग्नि के इसी देवधर्म्म का स्पष्टीकरण हो रहा है। यह अग्नि अपने अवस्था भेदों से जहां सर्व-देवमूर्त्ति है, वहां अपने पार्थिव गायत्र रूप से यही द्युलोकस्थ देवताओं के यजन का भी निमित्त बना हुआ है, जो कि यजन कर्म्म होत्र-कर्म्म है। देवाह्वान ही इस प्राणाग्नि का दूसरा धर्म्म है, जिस का 'दैव्यो होता' उस मन्त्रभाग से स्पष्टीकरण हुआ है। ४,५, कण्डिका-द्वयी की यही संक्षिप्त उपपत्ति है ॥ ४, ५, ॥

'देवान् यक्षद्विद्वांश्चिकित्वान्' यह मन्त्र का अगला भाग है। यह अग्नि देवताओं के स्वरूप को जानने वाले हैं, इन के सूक्ष्मस्वरूप को पहिचानने वाले हैं, एवं प्राण-देव-ताओं का परस्पर यजन करने वाले हैं। भले बुरे ( सत्—असत् ) का परिज्ञान करने वाला सदसद्विवेकी विद्वान् कहलाया है, एवं मौलिक स्वरूपपरिज्ञाता 'चिकित्वान्' कह-

लाया है। अध्यात्मपरिभाषानुसार भौतिकतत्त्व परिज्ञाता विद्वान् है, प्राणतत्त्व परिज्ञाता चिकित्वान् है। लोकपरिभाषानुसार शाब्दिक ज्ञानाधिष्ठाता विद्वान् है, व्यवहारनिष्ठ चिकित्वान् है! सामान्यरूपेण परिज्ञाता विद्वान् है, विशेषरूपेण परिज्ञाता चिकित्वान् है ( देखिए ऋक् सं० १ मं०। १६४ सू०। ६ मं० सायणभाष्य )। प्राणाग्नि पार्थिव-विवर्त्त का विद्वान् भी है, और चिकित्वान् भी। अपने भौतिक रूप से यह उभयलोक के विद्वान् हैं—'वयुनानि विद्वान्'। एवं अपने प्राणरूप से ये पार्थिव-दिव्यदेवताओं के प्राणस्वरूप के विशेष परिज्ञाता बनते हुए चिकित्वान् हैं। यज्ञकर्म्म में उभयविध देवताओं का भूतों के आधार पर यजन होता है। फलतः अपने वैध यज्ञ में भी वही सफलता प्राप्त कर सकता है, वही ठीक ठीक ( अनुष्ठ्या ) यजन कर सकता है, जो भूतों का विद्वान्, तथा प्राणों का चिकित्वान् है। यजमान के इस यज्ञ में प्राणाग्नि के इन्हीं दोनों धर्म्मों का समावेश कर प्राणाग्नि के अनुग्रह से यज्ञ सफलतासिद्धि के लिए 'देवान्-यक्षत्०' इत्यादि कहा गया है ॥ ६ ॥

'मनुष्वद्भरतवत्' यह मन्त्र का अगला भाग है। सूर्य्यकेन्द्रावच्छिन्न, इन्द्रप्राणात्मक, बृहती सम्पत्ति से युक्त, अव्यय के श्वोवसीयस् नामक शाश्वत मन से अनुगृहीत, सृष्टि-लय-कालप्रवर्त्तक प्राणतत्त्व ही आधिदैविक मनु है। यही साम्वत्सरिक प्राणाग्नि के सहयोग से आधिदैविक सम्वत्सर यज्ञ के स्वरूप समर्पक बन रहे हैं। हृदयावच्छिन्न, प्रज्ञाप्राणमूर्त्ति-आयुःस्वरूपाधिष्ठाता इन्द्रप्राणात्मक, मनोऽनुगृहीत प्राणतत्त्व ही आध्यात्मिक मनु है। यही शारीर प्राणाग्नि के सहयोग से आध्यात्मिक यज्ञ के स्वरूप समर्पक हैं। वेद, धर्म्म, लोक, प्रजा, नाम की सृष्टि-चतुष्टयी के व्यवस्थापक, आदि ब्रह्मा भगवान् स्वयम्भू आधि-भौतिक ( ऐतिहासिक ) मनु हैं ( थे )। इन्होंने ही प्राकृतिक यज्ञ-स्थिति के अनुसार सर्वप्रथम वैध यज्ञ का अनुष्ठान किया है ( था )। इस प्रकार अधिदैवत-अध्यात्म-अधिभूत, तीनों दृष्टियों से त्रिविध मनु ही यज्ञ के प्रवर्त्तक हैं। अतएव याज्ञिक-सम्प्रदाय में 'यह यज्ञ मनु का है' ( मनोर्यज्ञऽइत्यु वाऽआहुः ) यह प्रसिद्ध है।

जिस प्रकार 'धनुः' शब्द उभयलिङ्गात्मक ( नपुंसकलिङ्ग, तथा पुल्लिङ्गात्मक ) है, एवमेव उकारान्त 'मनुः' शब्द पुल्लिङ्ग है, एवं सकारान्त 'मनुः' शब्द नपुंसकलिङ्ग है। 'मनुष्या' दि रूप सान्त मनुःशब्द से सम्बन्ध रखते हैं, एवं 'मानवा' दि शब्द उकारान्त

सम्बन्धी हैं। प्रकृत में सान्त मनुः शब्द का ही ग्रहण हुआ है। फलतः 'मनुष्वत्' का का तात्पर्य्य निकलता है–'मनुरिव'। जिस प्रकार मनु ने यजन किया था, एवमेव यह प्राणाग्नि भी होता बन कर इस यज्ञ में देवताओं का यजन करे, 'मनुष्वत्' मन्त्र भाग का यही एक तात्पर्य्य है। यदि 'मनुष्वत्' का 'मनुरिव' विग्रह न कर 'मनोरिव' यह विग्रह किया जाता है, तो इस का तात्पर्य्य यह निकलता है कि, जैसे मनु के यज्ञ में होता बन कर अग्नि ने देवताओं का यजन किया था, तथैव इस यज्ञ में भी वे अग्नि होता बन कर देवताओं का यजन करें। 'मनुर्ह वाऽअग्रे यज्ञेनेजे॰' इस से 'मनुरिव' विग्रहानुसार प्रथमार्थ अपेक्षित है। एवं 'मनोर्यज्ञऽइत्यु वा आहुः' इस से 'मनोरिव' विग्रहानुसार द्वितीयार्थ अभिप्रेत है। प्रथमार्थ से आधिभौतिक मनु का स्पष्टीकरण हुआ है, द्वितीयार्थ से आध्यात्मिक मनुर्युक्त आधिदैविक मनु का स्पष्टीकरण हुआ है। हृदयावच्छिन्न उक्थ भाव मनु है, परिध्यवच्छिन्न अर्क भाव (रश्मिभाव) प्राणाग्नि है। उक्थार्क का चूंकि स्थान भेद से पार्थक्य है, अतएव मनु को पृथक्, तथा अग्नि को पृथक् तत्त्व मान लिया गया है। एवं इसी दृष्टि से 'मनोरिव' का समन्वय हो जाता है। तत्त्वतः उक्थार्क अभिन्न हैं। इस दृष्टि से उक्थ मनु, और अर्क अग्नि, दोनों अभिन्न हैं। इसी आधार पर—'एतमेके वदन्त्यग्निं, मनुमन्ये' (मनुः १२।१२३) यह कहा जाता है। हृदयावच्छिन्न उक्थलक्षण मनु से युक्त, तदर्करूप, अतएव तदभिन्न, अतएव तद्रूप प्राणाग्नि ही यज्ञ स्वरूप सम्पादक है, 'मनुष्वत्' का यही तात्पर्य्यार्थ है ॥ ७ ॥

मन्त्र का अन्तिम भाग 'भरतवत्' है। 'इतः प्रदाना ह्येते (देवा उपजीवन्ति)' (ऐ॰ आ॰ २।१।८।) इत्यादि ऐतरेय श्रुति के अनुसार द्युलोकात्मक सम्वत्सर मण्डल में प्रतिष्ठित सौर दिव्य देवताओं का जो प्रवर्ग्य भाग पार्थिव सर्ग में विस्रस्त (खर्च) होता रहता है; पार्थिव अङ्गिरोऽग्नि नामक प्राणाग्नि द्वारा वह विस्रस्त भाग यहां से जाकर उस विस्रस्त भाग की पूर्त्ति किया करता है। 'इत एत उदारुहन्, दिवस्पृष्ठान्यारुहन्, द्यामङ्गिरसो ययुः' इत्यादि मन्त्र वर्णन के अनुसार भूलोक से निकल कर द्युलोक की ओर जाता हुआ अङ्गिरोऽग्नि ही देवक्षतिपूर्त्ति का कारण बनता है। 'अमुतः प्रदानाद्धीदं सर्वमुत्तिष्ठति' (ऐ॰ आ॰ २।१।२।) के अनुसार वहां से (द्युलोक से) देवप्राण का प्रवर्ग्यरूप से निरन्तर आगमन होता रहता है, इसी से प्रजा स्वरूप निर्माण होता है। एवं पूर्वकथ-

नानुसार अङ्गिरा द्वारा पार्थिव प्रवर्ग्य भाग वहां जाता भी रहता है। इसी पारस्परिक अन्न-अन्नादलक्षण आदान-प्रदान प्रक्रिया का नाम 'यज्ञ' है। इस प्राकृतिक यज्ञ में द्युलोकस्थ देवताओं के लिए पार्थिव हविर्द्रव्य का लेजाना एकमात्र पार्थिव प्राणाग्नि पर ही अवलम्बित है। इसी लिए इन्हें—'एष हि देवेभ्यो हव्यं भरति' निर्वचन से 'भरत' कहना अन्वर्थ बनता है। भूपिण्ड से सम्बन्ध रखने वाले हविर्यज्ञ ( प्राकृतिकयज्ञ ) से पार्थिव प्रजा का स्वरूप-निर्म्माण हुआ है। इस पार्थिव प्रजा में भौम प्रवर्ग्य अग्नि प्रतिष्ठित रहता है, जिसे 'पिप्पलादोपनिषत्' की परिभाषा में 'प्राणाग्नि' भी कहा जाता है। 'प्राणाग्नय एवैतस्मिन् पुरे ( शरीरे ) जाग्रति' ( प्रश्नोपनिषत् ४।३। ) के अनुसार अपान, समान, व्यान, उदान, प्राण, भेद भिन्न पञ्चधा विभक्त प्राणाग्नि ही इस शरीर-संस्था ( अध्यात्मसंस्था ) में सदा जागते रहते हैं। इस प्राणाग्नि के द्वारा ही प्रजा का भरण-पोषण होता है। जिस दिन प्राणाग्नि शरीर से उत्क्रान्त हो जाता है, अन्नादान-लक्षण अहरहर्यज्ञ ( भैषज्ययज्ञ ) बन्द हो जाता है, तत्क्षण भूतात्मा उत्क्रान्त हो जाता है। इस अध्यात्म संस्था की दृष्टि से भी 'वैश्वानर' लक्षण इस अग्नि को 'भरत' कहना अन्वर्थ बनता है। जिस युग ( देवयुग ) में इसी पृथिवी पर भौम-देवव्यवस्था थी, उस युग में जैसे भौम-स्वर्ग के शवनसोपात् ( अतिष्ठावा, अधिष्ठाता ) देवता इन्द्र थे, अन्तरिक्ष के शवनसोपात् वायु थे, एवमेव स्वयम्भू मनु सम्राट् से शासित इस पृथिवी के शवनसोपात् अग्नि देवता थे। पार्थिव प्रजा से 'कर' ग्रहण कर, देवताओं के प्रति उसे पहुँचाना, पार्थिव प्रजा की वामदेवादि के सहयोग से भरण-पोषण व्यवस्था करना इन्हीं भौम अग्नि देवता ( मनुष्यदेवता ) का कार्य्य था। इस आधिभौतिक ( ऐतिहासिक ) दृष्टि से भी अग्नि को 'भरत' कहना अन्वर्थ बनता है। इसी भरण-पोषण धर्म्म से ये अग्नि भरत, किंवा 'भारत' कहलाए हैं। इन्हीं के सम्बन्ध से यह पवित्र देश 'भारतवर्ष' कहलाया है। जिस प्रकार उक्त तीनों यज्ञ-संस्थाओं का सञ्चालन भरताग्नि से हुआ है, एवमेव हमारे इस वैध यज्ञ की इतिकर्त्तव्यता भी उसी भरताग्नि से सम्पन्न हो, इसी भावना के लिए 'भरतवत्' कहा गया है ॥ ८ ॥

— २ —

## ३—आर्षेयप्रवरणकर्म्मोपपत्तिः

'अग्निर्देवो दैव्यो होता०' इत्यादि मन्त्रपाठ द्वारा अपने इस वैध यज्ञ में प्राकृतिक दिव्य प्राणाग्नि की भावना करना ही अग्नि का होतृत्त्वेन वरण करना है, जिस का ४ से ८ वीं कण्डिका पर्य्यन्त ५ कण्डिकाओं में स्पष्टीकरण हुआ है। अब क्रमप्राप्त आर्षेय-प्रवरण कर्म्म की उपपत्ति का दिग्दर्शन कराया जाता है। यज्ञकर्त्ता यजमान के वंशगौरव का कीर्त्तन ही 'आर्षेयवरणकर्म्म' है। इस वरण से यज्ञाधिकार योग्यता का ही समर्थन हुआ है। यज्ञकर्म्म लौकिक कर्म्म नहीं है, अपितु वैदिक दिव्य-कर्म्म है। लौकिक कर्म्म का अधिकार जहां मनुष्यमात्र को है, वहां वैदिक यज्ञ-तपः-दान-कर्म्मत्रयी का अधिकार एकमात्र द्विजाति-प्रजा को ही है, जिसके वीर्य्य में जन्मतः ऋषिप्राण, तथा देवप्राण प्रतिष्ठित रहता है! यह वैध वैदिक-यज्ञकर्म्म प्राकृतिक नित्य दिव्य यज्ञ की विधि पर वितत होता है, जैसा कि अनेकधा स्पष्ट किया जा चुका है। प्राकृतिक यज्ञ सम्वत्सरयज्ञ है, जैसा कि इसी ब्राह्मण की १६ वीं कण्डिका में स्पष्ट होने वाला है। सम्वत्सरयज्ञ का 'अदितिमण्डल' से सम्बन्ध है। इस अदितिमण्डल के गर्भ में त्रिवृत्स्तोमावच्छिन्ना अग्निप्रधाना पृथिवी, पञ्चदशस्तोमावच्छिन्न वायुप्रधान अन्तरिक्ष, एकविंशस्तोमावच्छिन्न इन्द्रप्रधान द्युलोक, ये तीनों स्तौम्यलोक प्रतिष्ठित हैं, जैसा कि—"अदितिर्द्यौरदितिरन्तरिक्षमदितिर्म्माता स पिता स पुत्रः" ( ऋक् सं० १।८।६।१०। ) इत्यादि मन्त्रवर्णन से प्रमाणित है। अदितिगर्भ में प्रतिष्ठित अग्निप्रमुख पार्थिव ८ वसुदेवता, वायुप्रमुख आन्तरिक्ष्य ११ रुद्रदेवता, इन्द्रप्रमुख दिव्य १२ आदित्य देवता, नासत्य-दस्र नामक २ साम्ध्य देवता, सम्भूय ३३ प्राणदेवता प्रतिष्ठित हैं। ये ही ३३ देवता अदित्यवच्छिन्न सम्वत्सरयज्ञ के स्वरूप सम्पादक हैं। अतएव—'येस्थ त्रयश्च त्रिंशाच, मनोर्देवा यज्ञियासः' ( ऋक् सं० ८।३०।२। ) इत्यादि श्रुति के अनुसार ये ही देवता 'यज्ञिय देवता' कहलाए हैं। इस सम्वत्सरयज्ञ में प्रातःकाल, मध्याह्न, सायङ्काल, भेद से तीन सवन हैं। वसुदेवतानुगत प्रातःकाल प्रातःसवन है, रुद्रदेवतानुगत मध्याह्न माध्यन्दिनसवन है, एवं आदित्यदेवतानुगत सायंकाल सायंसवन है। रात्रिगत पूषाप्राण इस सवनत्रयात्मक सम्वत्सर यज्ञमण्डल की सीमा से बहिर्भूत है। मानवप्रजा में से जिसके वीर्य्य में जन्मतः प्रातःसवनीय देवता प्रतिष्ठित रहते हैं, वह जात्या ब्राह्मण है। जिसके वीर्य्य में माध्यन्दिन-

सवनीय देवता प्रतिष्ठित रहते हैं, वह जात्या क्षत्रिय है। एवं सायंसवनीयदेवयुक्त प्रजा जात्या वैश्य है। रात्रिगत पूषाप्राण प्रधान प्रजावर्ग शूद्र है। स्त्री प्रजा का भी इसी पूषाप्राण से सम्बन्ध है। इस प्रकार प्रकृत्या ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, यह द्विजाति प्रजा तो यज्ञसीमा के अन्तर्गत है। एवं स्त्री, तथा शूद्र, दोनों प्रजावर्ग यज्ञसीमा से बर्हिर्भूत है। इसी आधार पर भगवान् व्यास का—'स्त्री-शूद्र-द्विजबन्धूनां त्रयी न श्रुतिगोचरा' यह वैज्ञानिक सिद्धान्त स्थापित हुआ है। प्राकृतिक, नित्य, अपौरुषेय-तत्त्वात्मक वेद की प्रतिकृति रूप वेदशास्त्र, एवं तत्त्वात्मक वेद पर प्रतिष्ठित नित्ययज्ञ की प्रतिकृति रूप वैदिक यज्ञकर्म्म, दोनों का एकमात्र द्विजाति मनुष्यप्रजा को ही अधिकार क्यों है ?, इस प्रश्न का यही संक्षिप्त उत्तर है।

यदि कोई व्यक्ति कर्म्मणा वर्णाभिमान रखता हुआ यज्ञ में प्रवृत्त होना चाहता है, जैसी कि उच्छृङ्खलता आजकल देखी सुनी जाती है, तो यह उस का व्यामोह है, अनधिकार चेष्टा ही नहीं है, अपितु अभ्युदय के स्थान में सर्वनाश का आमन्त्रण है। यज्ञ कर्म्म में वही दीक्षित हो सकता है, जो जन्मना द्विजाति है, जिस के पिता-पितामह-प्रपितामहादि जन्मना द्विजाति हैं, जिस के वीर्य्य में उक्त लक्षण वर्णानुगत देवप्राण के साथ साथ गोत्रसृष्टिप्रवर्त्तक ऋषिप्राण का परम्परया समावेश है। ऐसा ऋषिवंशज, अतएव 'आर्षेय' कहलाने योग्य, देवप्राणयुक्त, जात्या द्विजाति ही यज्ञ में अधिकृत है। एवं हमारा प्रस्तुत 'आर्षेयप्रवरणकर्म्म' इसी अधिकार मर्य्यादा का विश्लेषण कर रहा है। यजमान जात्या द्विजाति है, इस का ऋषिवंश से सम्बन्ध है, यज्ञप्रवृत्ति से पहिले यह स्पष्ट हो जाना अनिवार्य्य है। बिना ऋषि, तथा देवप्राणसम्बन्ध-ख्यापन के यजमान यज्ञ में अनधिकृत है। अतएव दिव्य होतृवरणकर्म्म के अनन्तर, तथा मानुष होतृवरणकर्म्म से पूर्व यजमान के इन दोनों जाति धर्मों का स्पष्टीकरण आवश्यक है। एकमात्र इसी उद्देश्य से 'आर्षेय प्रवरण' कर्म्म विहित है। जो महानुभाव शास्त्ररहस्यानभिज्ञता से कर्म्मणा जाति की व्यवस्था करते हुए एकहेलया मनुष्यमात्र को यज्ञ का अधिकारी बनाते हुए उनका अनिष्ट कर रहे हैं, हम उनसे पूछते हैं कि, वे 'आर्षेयकर्म्म' में किन गोत्र-ऋषियों का उच्चारण करावेंगे ?, जब कि जन्मना शूद्र ऋषिगोत्र से सर्वथा बहिर्भूत है। उस समय वे—"ऋषिभ्यश्चैवैनमेतद्देवेभ्यश्च निह्नुते' इस श्रुति का कैसे समन्वय करेंगे ?, यह उन्हीं वेदभक्तों से पूछना चाहिए।

ऋषि, तथा देवप्राण, दोनों का वीर्य्य से सम्बन्ध है, न कि कर्म्म से। जन्मतः ऋषि, एवं देवप्राण का सम्बन्ध वीर्य्य में रहना चाहिए। वही द्विजाति है, वही यज्ञाधिकारी है। इस जन्मानुगत वीर्य्यभाव ( जातिभाव ) का स्पष्टीकरण करने के लिए ही कहा गया है—'अयं महावीर्य्यो, यो यज्ञं प्रापत्'। इसी वीर्य्यख्यापनद्वारा यजमान का यज्ञाधिकारत्त्व स्पष्ट करने के लिए आर्षेयवरण होता है। एवं यही इस कर्म्म की संक्षिप्त उपपत्ति है—'तस्मादार्षेयं प्रवृणीते' ॥ ६ ॥

उपपत्त्यनन्तर वरण-विशेषता बतलाती हुई श्रुति कहती है कि, सृष्टिक्रम के अनुरोध से पितामह, पिता, पुत्र, इस क्रम से ही ऋषिवंश-परम्परा का उल्लेख होना चाहिए। इस सृष्टिमर्य्यादा के संरक्षण के अतिरिक्त स्वयं यज्ञकर्म्म की दृष्टि से भी 'परस्तात् अर्वाक्' ही वरण होना चाहिए। दैवात्मलक्षणा दिव्यप्रजोत्पत्ति ही यज्ञकर्म्म का प्रधान लक्ष्य है। एवं उत्पत्ति क्रम में पितामह-पिता-पुत्र-पौत्र, यही क्रम है। अतः इस प्रजोत्पादक यज्ञकर्म्म में भी आर्षेयवरण करते समय पहिले यजमान के पितामह का, अनन्तर पिता का, सर्वान्त में पुत्रस्थानीय यजमान का नामोल्लेख करना आवश्यक तथा क्रमसङ्गत है—'तस्मात् परस्तादर्वाक् प्रवृणीते' ॥ १० ॥

— ३ —

## ४—अग्नि-ब्राह्मणानुग्रहप्राप्तिकर्म्मोपपत्ति—

ऋषिवंश प्रसूत, तथा जन्मना द्विजाति यह यजमान यज्ञ का अधिकारी अवश्य है, परन्तु इस का यह अधिकार तबतक कार्य्यरूप में परिणत नहीं हो सकता, जबतक कि इस के इस यज्ञमण्डल में, आहवनीयाग्निकुण्ड में दिव्य प्राणदेवताओं का सम्बन्ध न हो जाय। यह देवाह्वान कर्म्म एकमात्र ब्रह्मवीर्य्य प्रवर्त्तक प्राणाग्नि, तथा तद्वीर्य्यप्रधान ऋत्विग् ब्राह्मणों के अनुग्रह, सहयोग पर ही निर्भर है। दिव्याग्निवरण से अग्नि देवता यज्ञमण्डल में पधार अवश्य आते हैं, परन्तु प्रकृति के नियत सूत्र के आधार पर इन का देवाह्वान कर्म्म तो वैज्ञानिक, अनूचान उन ब्राह्मणों के सहयोग पर ही अवलम्बित है, जो उस परोक्ष प्राकृतिक सूत्र लक्षण आधार का मन्त्रात्मक स्तोत्र-शस्त्र-ग्रह, आदि कर्म्मों के द्वारा संग्रह करने की शक्ति रखते हैं। 'अग्निर्देवो दैव्यो होता॰' इत्यादि पूर्वोक्त निगद मन्त्र से आगत अग्नि का होतृत्त्वेन वरण कर लिया, यज्ञफलभोक्ता यजमान के

वंशख्यापन लक्षण आर्षेयवरण से इसे यज्ञाधिकारी भी सिद्ध कर दिया गया। अब आगत, तथा वृत अग्नि के देवाह्वानलक्षण अनुग्रह की, तथा यज्ञस्वरूपसमर्पक ब्राह्मणों के अनुग्रह की अपेक्षा है। इसी उभयोद्देश्य सिद्धि के लिए आर्षेयप्रवरणानन्तर, तथा मानुषहोतृवरण से पहिले—'ब्रह्मण्वदा च वक्षत्, ब्राह्मणा अस्य यज्ञस्य प्रावितारः' इस निगदमन्त्र का पाठ किया जाता है, जिस का शब्दार्थ मूलानुवाद से गतार्थ है ॥ ११,१२॥

— ४ —

## ५—मानुषहोतृवरणोपपत्ति—

प्राणविध सम्वत्सरयज्ञ में होता, अध्वर्यु, उद्गाता, ब्रह्मा, यजमान, आदि सब प्राणविध ही हैं। इस प्राणविध प्राकृतिक यज्ञ की विधा पर वितायमान इस प्राणीविध मानुष यज्ञ में ऋत्विक्, यजमानादि यज्ञस्वरूपसंग्राहक भी प्राणीविध ही हैं। द्यावापृथिव्य प्राणात्मक सम्वत्सर प्रजापति (यजमान) के अनुरूप अपनी पत्नी के यज्ञसंयोग से पृथिवीरूप बना हुआ, एवं स्वस्वरूप से द्युस्थानीय बना हुआ यजमान प्राणीविध यजमान है। प्राणविध अग्नि, वायु, आदित्य, चन्द्रमा, इन होता, अध्वर्यु, उद्गाता, ब्रह्मा, नामक ऋत्विजों के अनुरूप प्राणीविध, अग्न्यनुगृहीत ऋग्वेद का ज्ञाता ब्राह्मण 'होता' है। प्राणी०, वाय्वनुगृहीत यजुर्वेद का अनूचान ब्राह्मण अध्वर्यु है। प्राणी०, आदित्यानुगृहीत सामवेद का अनूचान ब्राह्मण उद्गाता है। एवं प्राणीविध, चन्द्रमानुगृहीत अथर्ववेद का, तथा अथर्वगर्भिता त्रयीविद्या का परिज्ञाता ब्राह्मण ब्रह्मा है। जो ऋग्वेदी ब्राह्मण यहां हौत्र-कर्म्म के लिए नियत हुआ है, प्राणाग्नि वरणानन्तर उसका वरण होना भी आवश्यक है। इस वरणकर्म्म से पहिले यह ब्राह्मण अहोता है, अभी यह देवाह्वान-कर्म्म में अनधिकृत है। इस अधिकार प्रदान के लिए ही अधिकारप्रदानस्थानीय वरण किया जाता है। इस प्रकार ब्राह्मणोक्त आश्रावण, दिव्याग्निवरण, आर्षेयवरण, अग्नि-ब्राह्मणानुग्रह सम्पादन, इन कर्म्मों के क्रमानुष्ठान के अनन्तर वह अध्वर्यु —'असौ मानुषः'—इस निगद मन्त्र का पाठ करता हुआ होत्र कर्म्म के लिए आगत मानुष होता का वरण करता है। यही प्राकृतिक होता (अग्नि) का प्रतिनिधि है ॥ १३ ॥

— ५ —

६—स्वस्त्ययनजपोपपत्ति—

अध्वर्युंप्रयुक्त 'असौ मानुषः' इस निगद मन्त्र से होत्र-कर्म्म के लिए वृत होता आज वास्तव में होता बन गया है। इसी क्षण से इस पर उस सम्पूर्ण उत्तरदायित्व का भार आगया है, जो होत्र-कर्म्म से सम्बन्ध रखता है। अपने इसी उत्तरदायित्व को सफल बनाने की कामना से होता 'स्वस्त्ययनजप' करता है, जिस का एकमात्र तात्पर्य्य यही है कि, प्राकृतिक सम्वत्सरयज्ञ के सञ्चालक जिन प्राणदेवताओं के अनुग्रह से मनुष्य अपने शास्त्रीय कर्म्मों में सफलता प्राप्त करने में समर्थ होते हैं, उन प्राणदेवताओं का मन्त्र-शक्ति द्वारा अनुग्रह प्राप्त करना। जिस प्रकार लोकाधिकारारूढ अधिकारी अधिकार-प्राप्त होते ही अधिकारसिद्ध कर्म्मों को अपने लक्ष्य में ले आता है, ठीक उसी प्रकार वरण कर्म्म से होत्राधिकार प्राप्त करते ही होता उन प्राणदेवताओं की ओर अनुगत हो जाता है, जिन का इसे भविष्य में आह्वान करना है। प्रत्येक कार्य्य में नियुक्त होने से पहिले यह आवश्यक है कि, उस कार्य्य की सम्पूर्ण रूपरेखा का चित्रण अपने अन्तर्जगत् में खचित कर लिया जाय। ऐसा करने से भविष्य में त्रुटि होने की सम्भावना नहीं रहती। जो व्यक्ति बिना अधिकारमर्य्यादा, कर्म्ममर्य्यादा का नियमन किए हठात कर्म्म में प्रवृत्त हो जाते हैं, अवश्य ही अपने स्वाभाविक अनृतभाव से वे गलती कर बैठते हैं। जिन देवताओं का आह्वान करना है, जिनके लिए वषट्कार करना है, जिन के लिए हविःप्रदान करना है, उन सब प्राणदेवताओं के उन सब कर्म्मकलापों को वरणा-नन्तर ही लक्ष्य में ले आने के लिए स्वस्त्ययनजप-कर्म्म विहित है। यही इस कर्म्म की लोकनीति-सम्मत संक्षिप्त उपपत्ति है, जिस का १४ वीं कण्डिका में स्पष्टीकरण हुआ है ॥ १४ ॥

१५वीं कण्डिका से आरम्भ कर २६वीं कण्डिकापर्य्यन्त (ब्राह्मणसमाप्ति पर्य्यन्त) स्वस्त्ययन कर्म्म से सम्बन्ध रखने वाले मन्त्रों की सोपपत्तिक व्याख्या हुई है। उसी का क्रमशः दिग्दर्शन कराया जाता है। सर्वप्रथम वृत होता—'एतत्त्वा देवसवितर्वृणते' यह मन्त्र बोलता है। इस के द्वारा होता सविता की ही अनुज्ञा प्राप्त करता है। यह ठीक है कि मन्त्र-शक्तिद्वारा प्राकृतिक होता अग्नि का अनुग्रह प्राप्त करता हुआ यह मनुष्य होता तत्तत् प्राणदेवताओं के आह्वान में समर्थ हो जाता है। परन्तु इस आह्वान कर्म्म की मूल-

प्रतिष्ठा सविता देवता ही है। सौरमण्डल को अपने गर्भ में रखने वाले आपोमय परमेष्ठी के चारों ओर बृहस्पति, ब्रह्मणस्पति, वरुण, सविता, आदि कतिपय उपग्रह उसी प्रकार परिक्रमा लगा रहे हैं, जैसे पृथिव्यादि उपग्रह सूर्य्यग्रह के चारों ओर। उन पारमेष्ठ्य उपग्रहों में से 'सविता' नामक उपग्रह का मुख्य कर्म्म है—प्रेरणाबल प्रदान करना। सौर त्रिलौकी में जिन प्राण देवताओं के जो भी कर्म्म हैं, उन सब का प्रेरक यही सविता प्राण है। अतएव इसे देवताओं का प्रसविता ( प्रेरयिता ) कहा गया है। इस पारमेष्ठ्य सविता की प्रेरणा का सर्वप्रथम सूर्य्य में आगमन होता है, अतएव सूर्य्य को भी यत्र तत्र 'सविता' नाम से व्यवहृत कर दिया गया है। सूर्य्यद्वारा ही सौर-त्रिलोकी में प्रतिष्ठित प्रजा में सविताप्राण के प्रेरणा बल का आगमन होता है, जिस का आधार है—'बुद्धिक्षेत्र'। सविता का बृहस्पति से सम्बन्ध है। क्योंकि—'बृहस्पतिः पूर्वेषामुत्तमो भवति, इन्द्र उत्तरेषां प्रथमः' इस निगम के अनुसार सूर्य्य से पूर्व लोकों में सर्वान्त में बृहस्पति प्रतिष्ठित हैं, उत्तरलोकों में सर्वारम्भ में इन्द्र ( सौर मघवा ) प्रतिष्ठित है। इन्द्र से ऊपर बृहस्पति * है, तदुपरि ब्रह्मणस्पति है, एवं इसके ऊपर सविता है। सविता प्राण का ( अर्करूप से ) आगमन पवित्रधर्म्मा ब्रह्मणस्पति, तथा वर्चस् प्रवर्त्तक बृहस्पति, इन दोनों पारमेष्ठ्य उपग्रहों से संश्लिष्ट हो कर ही ( सौर इन्द्रमण्डल में ) होता है। वागधिपति बृहस्पति ही अपने 'वाजपेय' नामक 'सव' कर्म्म से बुद्धि में उस ब्रह्मवीर्य्य का आधान करते हैं, जो ब्रह्मवीर्य्य सविताप्राणात्मिका प्रेरणा से आत्म-ज्ञानविकास का प्रवर्त्तक बनता है। इसी समसम्बन्ध से सविता को 'धी' का प्रवर्त्तक माना गया है, जैसा कि—'तत्सवितुर्वरेण्यं, धियो यो नः प्रचोदयात्' इत्यादि मन्त्रवर्णन से प्रमाणित है। तात्पर्य्य यही है कि, तत्तत् प्राणदेवताओं का यज्ञकर्म्म में प्रवृत्त होना सविताप्राण के प्रेरणा-बल पर ही अवलम्बित है। जब तक यह होता अपने आध्यात्मिक सविताप्राण में आधिदैविक सविताप्राण का बल प्राप्त नहीं कर लेता, तब तक अध्यात्म-देवानुगत आधिदैविक प्राणबन्धनलक्षण इस यज्ञकर्म्म में वह आधिदैविक प्राणदेवताओं का अनुग्रह प्राप्त नहीं कर सकता। इसी सविताप्राणानुग्रह-प्राप्ति के लिए सब से पहिले

---

* यह बृहस्पति सुप्रसिद्ध सौर उपग्रह भूत बृहस्पति से भिन्न है।

इसे मन्त्र द्वारा यही भावना करनी पड़ती है कि,—"हे सविता देवता! देवाह्वान लक्षण होत्रकर्म्म के लिए मेरे व्याज से अध्वर्यु लोग वस्तुतः आप का ही वरण कर रहे हैं"।

इस प्रकार सर्वप्रथम सविता का अनुग्रह प्राप्त कर अनन्तर—'अग्नि होत्राय' इस मन्त्र से अग्नि, तथा अग्निमय ३३ यज्ञिय देवताओं का अनुग्रह प्राप्त करता है। होत्र-कर्म्म का उत्तरदायित्व अग्नि पर ही है, यह अनेकधा स्पष्ट किया जा चुका है। साथ ही—'तदग्नये चैवैतद्देवेभ्यश्च' इत्यादि कण्डिकाशेष का स्पष्टीकरण भी पूर्व से गतार्थ है—( देखिए प्रकृत ब्रा० ४ कण्डिका ) ॥ १५ ॥

आधिभौतिक साधनों के द्वारा आध्यात्मिक यज्ञ का जिस आधिदैविक यज्ञ से सम्बन्ध अपेक्षित है, वह 'सम्वत्सर' नाम से प्रसिद्ध है। सम्वत्सर यज्ञ ही 'सहयज्ञाः प्रजाः सृष्ट्वा' इत्यादि के अनुसार चतुर्दशभूतसर्गात्मिका प्रजा का प्रजनयिता ( उत्पादक ) है। सम्वत्सर का प्रवर्ग्य रेतो भाग पार्थिव योनि में आहुत होता है। इसी द्यावा-पृथिव्यरस के दाम्पत्य से प्रजोत्पत्ति हुई है। अतः अवश्य ही सम्वत्सर को 'पिता' कहा जा सकता है। दक्षिणस्थ ऋत अग्नि, तथा उत्तरस्थ ऋत सोम, दोनों के उद्ग्राभ निग्राभ से 'ऋतु' का स्वरूप निष्पन्न होता है। ऋतु समष्टि ही सम्वत्सर है। प्रत्येक वस्तु स्वानुरूप ऋतु प्राण को लेकर ही प्रादुर्भूत होती है। इस दृष्टि से भी ऋतुसमष्टि-रूप सम्वत्सर को 'पिता' कहा जा सकता है, जो कि सम्वत्सर अपने तीन सवनों से 'वैश्वानर' बन रहा है। भूपिण्ड के अदितिपृष्ठ से संलग्न त्रिवृत्स्तोम प्रातःसवन है, यही स्तोमत्रिलोकीरूप सम्वत्सर का पृथिवीलोक है, यही पहिला विश्व है, इसी में घना-वस्थापन्न अग्नि ( अग्नि ) नामक 'नर' ( नायक ) प्रतिष्ठित है। त्रिवृत् पृष्ठ से संलग्न पञ्चदशस्तोम माध्यन्दिन सवन है, यही सम्वत्सर का अन्तरिक्ष लोक है, यही दूसरा विश्व है, इसी में तरलावस्थापन्न अग्नि ( वायु ) नामक 'नर' प्रतिष्ठित है। पञ्चदश-पृष्ठ से संलग्न एकविंशस्तोम सायंसवन है, यही सम्वत्सर का द्युलोक है, यही तीसरा विश्व है, इसी में विरलावस्थापन्न अग्नि ( आदित्य ) नामक 'नर' प्रतिष्ठित है। सम्वत्सर के त्रिवृत्-पञ्चदश-एकविंश स्थानीय पृथिवी-अन्तरिक्ष-द्यौ नामक तीन विश्वों के अग्नि-वायु-आदित्य नामक तीनों नरों के पारस्परिक यज्ञ सम्बन्ध से सम्वत्सर त्रिलोकी में व्याप्त 'विराट्-हिरण्यगर्भ-सर्वज्ञ' नामक तीन अपूर्व भावों का उदय होता है। त्रिवृदग्नि में

पञ्चदश वायु, एकविंश आदित्य, दोनों की आहुति से अग्निप्रधान त्रिमूर्त्ति जिस भाव का जन्म होता है, वही 'विराट्' है। पञ्चदश वायु में त्रिवृदग्नि, एकविंश आदित्य, दोनों की आहुति से उत्पन्न वायु प्रधान त्रिमूर्त्ति तत्त्व ही 'हिरण्यगर्भ' है। एकविंश आदित्य में त्रिवृदग्नि, पञ्चदश वायु, दोनों की आहुति से उत्पन्न आदित्य प्रधान त्रिमूर्त्तितत्त्व ही 'सर्वज्ञ' है। तीनों के अग्नि-वायु-आदित्य-प्राधान्य सूचित करने के लिए जहां विराट्-हिरण्य-गर्भ-सर्वज्ञ ये तीन पृथक् पृथक् नाम हैं, वहां तीनों का समष्ट्यात्मक एक नाम 'वैश्वानर' है। 'विश्वेभ्यो नरेभ्यो जातो वैश्वानरः' इस निर्वचन से तीनों त्रिमूर्त्तियों का वैश्वानरत्व गतार्थ है। अतएव विराट्-हिरण्यगर्भ-सर्वज्ञमूर्त्ति सम्वत्सर को श्रुति ने—'सम्वत्सरो वै पिता वैश्वानरः' कह दिया है। यज्ञ द्वारा यही वैश्वानर सम्पत्ति प्राप्तव्य है। केवल अग्नि के अनुग्रह से ऐसा सम्भव नहीं है। अपितु यहां अग्नि का वह व्यापक स्वरूप अपेक्षित है, जो सम्वत्सर रूप से, किंवा वैश्वानर रूप से त्रैलोक्य में व्याप्त है। इसी भावना के लिए—'अग्निं होत्राय सह पित्रा वैश्वानरेण' इस मन्त्र का जप किया जाता है।

| | | |
|---|---|---|
| पृथिवी | अन्तरिक्षम् | द्यौः |
| त्रिवृत् | पञ्चदशः | एकविंशः |
| ( ९ ) | ( १५ ) | ( २१ ) |
| प्रातःसवनम् | माध्यन्दिन सवनम् | सायंसवनम् |
| घनाग्निः | तरलाग्निः | विरलाग्निः |
| ( अग्निः ) | ( वायुः ) | (आदित्यः) |

| | | | |
|---|---|---|---|
| १ | 'अग्निः' वायुः आदित्यः | अग्निप्रधानस्त्रिमूर्त्तिर्विराट्—वैश्वानरः | सम्वत्सरो वैश्वानरः |
| २ | 'वायुः' अग्निः आदित्यः | वायुप्रधानस्त्रिमूर्त्तिर्हिरण्यगर्भः—वैश्वानरः | |
| ३ | 'आदित्यः' अग्निः वायुः | आदित्यप्रधानस्त्रिमूर्त्तिःसर्वज्ञः—वैश्वानरः | |

स्वस्त्ययनजप मन्त्र का अगला भाग है—"अग्ने ! पूषन् ! बृहस्पते ! प्र च वद प्र च यज"। अनुवचन, और यजन कर्म्म में पार्थिव अग्नि, पार्थिव भूत, एवं वाक्, ये तीनों साधन अपेक्षित हैं। पार्थिव भूतभाग यजन कर्म्म का अनुगामी है, वाग्भाग अनुवचन कर्म्म का अनुगामी है। जिस अग्नि का वरण किया जाता है, वह द्यावापृथिवी में व्याप्त वैश्वानर लक्षण प्राणाग्नि था, एवं प्रस्तुत मन्त्र में पठित अग्नि भूपिण्डलक्षणा पृथिवी से सम्बन्ध रखने वाला भूताग्नि है। इस भूताग्नि का पोषण जिस पार्थिव प्राण से होता है, वह 'पूषा' नाम से प्रसिद्ध है। शूद्रसृष्टिप्रवर्त्तक अदन्तक पूषा प्राण, रेवती-नक्षत्रात्मक पूषाप्राण, आदित्यलक्षण पूषाप्राण, तीनों में से प्रकृतमन्त्र के 'पूषा' शब्द से अदन्तक पार्थिव पूषाप्राण ही अभिप्रेत है। वाक्-गौ-द्यौः, ये तीन पृथिवी के मनोता माने गए हैं। इन तीनों में पार्थिवी वाक् का बृहस्पति से सम्बन्ध है, जिस बार्हस्पत्या वाक् से पार्थिव वषट्कार का स्वरूप निर्म्माण होता है। पार्थिवी गौ का अग्नि से सम्बन्ध है, जिस से—'गौर्वा अग्निहोत्रम्' के अनुसार पार्थिव अग्निहोत्र यज्ञ सम्पन्न होता है। एवं पार्थिव द्यौ मनोता का पूषा से सम्बन्ध है। इन तीनों पार्थिव तत्त्वों के समन्वय से ही पार्थिव यज्ञ के याज्या, तथा अनुवाक्या कर्म्म सम्पन्न होते हैं। मन्त्र द्वारा उन्हीं तीनों का संग्रह किया जाता है ॥ १६ ॥

स्वस्त्ययन जपमन्त्र का अगला भाग है—"वसूनां रातौ स्याम, रुद्राणामुर्व्यायां, स्वादित्या अदितये स्यामानेहसः"। पार्थिवयज्ञ के पाकयज्ञ, वितानयज्ञ, भेद से दो विवर्त्त हैं। स्मार्त्त गृह्य यज्ञ पाकयज्ञ है। श्रौत त्रेताग्नियज्ञ वितानयज्ञ है। पार्थिव गार्हपत्याग्नि का वसुदेवता से, आन्तरिक्ष्य धिष्ण्याग्नि का रुद्रदेवता से, तथा दिव्य आहवनीयाग्नि का आदित्य देवता से सम्बन्ध है। देवत्रयी से अनुगृहीत अग्नित्रयी का वितान ( पृथिवी से द्युलोक पर्य्यन्त फैलाव ) ही वितानयज्ञ है। इन तीनों गणदेवताओं के संग्रह से प्राकृतिक वितान यज्ञ की सम्पत्ति का संग्रह हो जाता है। प्रकृत मन्त्र से उसी वितानसम्पत्ति का संग्रह किया जाता है। पार्थिव अन्नसम्पत्ति, पशुसम्पत्ति, तथा द्रव्यसम्पत्ति, तीनों की समष्टि 'राति' है। जिसे 'दौलत' कहा जाता है, उसी के लिए वेद में 'राति' शब्द प्रयुक्त हुआ है। यह 'राति' अन्न-पशु-द्रव्य भेद से त्रिधा विभक्त है। एवं तीनों का पार्थिव वसुदेवता से सम्बन्ध है। अतएव सम्पत्ति को वसु भी

कहा जाता है। भूतात्मक पार्थिव अग्नि ही वसु है, यही पार्थिव सम्पत्ति है। इसी अभिप्राय से 'वसूनां रातौ स्याम' कहा गया है। निम्न लिखित मन्त्र इसी वसु अग्नि के स्वरूप का स्पष्टीकरण कर रहा है—

**अग्निं तं मन्ये यो वसुरस्तं यं यन्ति धेनवः।**
**अस्तमर्वन्त आशवोऽस्तं नित्यासो वाजिन इषं स्तोतृभ्य आभर ॥**

—ऋक्सं० ५।६।१।

रुद्रदेवता अन्तरिक्ष के अधिष्ठाता हैं। अन्तरिक्ष उरू है, विशाल है, जैसा कि 'उर्वन्तरिक्षमन्वेमि' इत्यादि ब्राह्मणश्रुति से प्रमाणित है। रुद्रदेवताओं की आवासभूमि यह अन्तरिक्ष भी उरू है, एवं—'असंख्याताः सहस्राणि ये रुद्राः' इत्यादि यजुर्मन्त्रवर्णनानुसार इस उरू-अन्तरिक्ष में रहने वाले अधिदेवता ( रुद्र ) भी आनन्त्यलक्षण उरू भाव से युक्त हैं। अन्न-पशु-द्रव्यादि पार्थिव सम्पत्तियाँ सङ्कोचधर्म्मा हैं। जबतक इस पार्थिव सम्पत्ति के भोक्ता में आन्तरिक्ष्य उरू भाव ( विशालता-उदाराशयता ) नहीं आजाती, तबतक पार्थिवसम्पत्ति मोह का कारण बनी रहती है। अतएव पार्थिव वसु राति के साथ साथ ही आन्तरिक्ष्य रुद्र का उरुभाव भी आवश्यकरूप से अपेक्षित है। 'रुद्राणामुर्व्याम्' से उसी भूमाभाव की प्राप्ति अभीप्सित है।

रुद्रनिवासात्मक अन्तरिक्ष के इस ओर वसुनिवासात्मक त्रिवृत्स्तोमावच्छिन्ना पृथिवी है, एवं उस ओर आदित्यनिवासात्मक द्युलोक है। मध्यस्थ अन्तरिक्ष की प्रतिष्ठा पृथिवी, तथा द्युलोक ही है, अतएव अन्तरिक्ष को उभयतः ( द्यावापृथिवी से ) परिच्छिन्न माना गया है, जैसा कि—'अमूलमुभयतः परिच्छिन्नम्' इत्यादि ब्राह्मणश्रुति से प्रमाणित है। यज्ञकर्त्ता यजमान अपनी स्वाभाविक ( प्रकृतिदत्त ) प्रतिष्ठा में यावदायुर्भोगपर्य्यन्त प्रतिष्ठित रहता हुआ यज्ञद्वारा अन्तरिक्ष में जाता हुआ स्वर्गोपलक्षित द्युप्रतिष्ठा में प्रतिष्ठित होना चाहता है, जो कि द्युप्रतिष्ठा तदधिदेवता-सम्बन्ध से 'आदित्य प्रतिष्ठा' कहलाई है। शेष मन्त्रभाग से इसी 'आदित्य प्रतिष्ठा का संग्रह हुआ है। राति प्रवर्त्तक वसु, भूमाप्रवर्त्तक रुद्र, एवं प्रतिष्ठाप्रवर्त्तक आदित्य, तीनों देवता त्रैलोक्यव्यापिनी अदिति के गर्भ

में प्रतिष्ठित हैं *। 'अदितये स्यामानेहसः' इस मन्त्र भाग से सर्वान्त में उसी देवमाता अदिति का अनुग्रह प्राप्त किया जाता है ॥ १७ ॥

स्वस्त्ययनजपमन्त्र का अगला भाग है—"जुष्टामद्य देवेभ्यो वाचमुद्यासम्"। होत्र-कर्म्म की सफलता के लिए जिन जिन देवताओं का अनुग्रह अपेक्षित था, पूर्वमन्त्रभागों के जप से होता ने वह प्राप्त कर लिया। अब यह स्वयं अपने उस आध्यात्मिक वाङ्मय देवता के अनुग्रह की कामना कर रहा है, जिस की प्राप्ति से सब कुछ सफल है, एवं जिस के अभाव में सब कुछ व्यर्थ है। अनुवचन कर्म्म से सम्बन्ध रखने वाले जिन देवताओं के लिए होता अनुवाक्या करता है, यदि उन मन्त्रों के उच्चारण में अक्षर-पद-वाक्य आदि का उच्चारणसौष्ठव-माधुर्य्य है, तो यथानुरूप उच्चरित मन्त्र अपनी उदात्त-अनुदात्त-स्वरित आदि स्वरमर्य्यादा से, तथा गायत्री, त्रिष्टुप्, जगती, आदि छन्दोमर्य्यादा से तत्तत्स्वर छन्दोमय प्राकृतिक प्राणदेवताओं से समतुलित होते हुए तत्तद्देवतावाहन में समर्थ होजाते हैं। ऐसी देवाकर्षिणी शोभना-व्यवस्थिता-अनुद्वेगकरी मन्त्रवाक् ही प्राणदेवताओं के लिए आकर्षण की वस्तु बनती हुई 'जुष्टा' वाक् कहलाई है। यदि मन्त्रोच्चारण में स्वर-स्वरता है, स्वरदोष है, उच्चारणदोष है, स्खलनदोष है, तो इस की सन्तानधारा विच्छिन्न है। ऐसी विच्छिन्ना मन्त्रवाक् कभी देवाकर्षणकर्म्म में सफल नहीं हो सकती। लोक में भी सब कुछ साधन-सामग्रियों के विद्यमान रहने पर भी केवल अपनी उद्वेग-भावापन्ना अव्यवस्थित वाक् से सब कुछ व्यर्थ हो जाता है। अतएव इतर सब साधनों की अपेक्षा उस अपने वाक्-साधन का सौष्ठव प्रत्येक दशा में अपेक्षित है, जिस के अनुग्रह से साधन प्राप्त हो जाते हैं, एवं कार्य्य भी समृद्ध बन जाता है। अतएव—'तद्धि समृद्धम्, यो जुष्टं देवेभ्योऽनुब्रवत्' इत्यादि रूप से जुष्टा-वाक् को ही यज्ञ की प्रधान समृद्धि माना गया है ॥ १८ ॥

---

* अदित्यां जज्ञिरे देवास्त्रयस्त्रिंशदरिन्दम।
आदित्या, वसवो, रुद्रा, अश्विनौ च परन्तप।
—वाल्मीकिरामायण।

मन्त्राधीन देवता हैं, अतएव मन्त्रवाक् का सौष्ठव सर्वप्रथम अपेक्षित है। मन्त्र ब्राह्मणों के आधीन हैं, अतएव ब्राह्मणों का अनुग्रह भी आवश्यकरूप से अपेक्षित है। तत्त्वात्मिका वैज्ञानिकी वाक् का रहस्य जानने वाले मन्त्रवित् ब्राह्मण भूदेव हैं। इन के प्रति भी सदा अनुद्वेगकरी-जुष्टावाक् का ही प्रयोग करना चाहिए। विशेषतः उस वैदिक यज्ञकर्म्म (यज्ञकर्म्म से उपलक्षित तप, तथा दानकर्म्म में भी) में तो यह सावधानी रखनी ही चाहिए कि, कहीं किसी भी ब्राह्मण के लिए उद्वेगकरी वाक् का प्रयोग तो नहीं हो-गया। ब्राह्मण की अप्रसन्नता यज्ञस्वरूप के विघात के लिए पर्य्याप्त है, एवं ब्राह्मण की प्रसन्नता यज्ञस्वरूपसमृद्धि के लिए पर्य्याप्त है। उन यज्ञकर्म्मों की मीमांसा कीजिए, जिन में यजमान लोग ब्राह्मणों का अपमान कर दिया करते हैं। उन दान कर्म्मों के कुफलों का अन्वेषण कीजिए, जिन में मदान्ध दानदाता अपमान पुरस्सर दान करते हुए अपना सर्वनाश करा रहे हैं। उन अविवेकियों की उस जघन्य वृत्ति का भी अन्वेषण करना न भूलिए, जो केवल धन को ही बुद्धिमत्ता का जनक समझते हुए ब्राह्मणवर्ण का अपमान कर अपने भविष्य को अप्रतर्क्य तम से अभिभूत कर रहे हैं। हमारा अपना तो ऐसा आत्म-विश्वास है कि, भारतवर्ष की वर्तमान दीनदशा के अन्यान्य कारणों में से ब्राह्मणबल की सुषुप्ति, तथा ब्राह्मणवर्ण का अपमान भी एक मुख्य कारण है। 'तद्धि समृद्धं, यो जुष्टं ब्राह्मणेभ्योऽनुब्रवत्' इत्यादि श्रौतादेश भी इसी कारण का स्पष्टीकरण कर रहा है। 'जुष्टां ब्रह्मभ्यः' यह मन्त्रभाग इसी ब्राह्मणानुग्रहप्राप्ति के लिए प्रयुक्त हुआ है ॥ १६ ॥

अगला मन्त्रभाग है—'जुष्टां नराशंसाय'। ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, शूद्र, इन चारों वर्णों में ब्राह्मणवर्ण इतर तीनों वर्णों का मूलप्रभव है, ब्रह्मस्थानीय है। ब्रह्म एकाकी सृष्टि करने में असमर्थ होता हुआ अपने तप से इतर वर्णों को उत्पन्न करता है—(देखिए शत० ब्रा० १४ कां०। ४ अ०।२ ब्रा०।२३ कं०।)। ब्रह्म सर्वादितत्त्व है, अतएव वह सृष्टिमर्य्यादा से सम्बन्ध रखने वाले प्रजासर्ग से बहिर्भूत है। ब्रह्ममूलक ब्राह्मणवर्ण प्रजा का (धर्म्मसूत्र से) सञ्चालक है, क्षत्रिय-वैश्य-शूद्रवर्ण प्रजावर्ग है। इस सर्वसामान्य-प्रजावर्ग के लिए ही वेदभाषा में 'नर' शब्द प्रयुक्त हुआ है। ब्राह्मण नर (मनुष्य) नहीं; अपितु देवता (भूदेव) है। सामान्य प्रजावर्ग से इस का पार्थक्य बतलाने के

लिए, साथ ही इसे ब्रह्मात्मक बतलाने के लिए पूर्व ( १६ ) कण्डिका में—'जुष्टां ब्रह्मभ्यः' कहा गया है। अत्र प्रस्तुत कण्डिका में ब्राह्मणातिरिक्त सम्पूर्ण प्रजावर्ग के लिए जुष्टा वाक्प्रयोग का विधान हुआ है। प्रत्येक कर्म्म में सभी के शुभसंकल्प अपेक्षित हैं। वही कर्म्म समृद्ध माना गया है, जिस को देखने वाले, न देखने वाले, सभी एकस्वर से साधुवाद दिया करते हैं। तात्पर्य्य, लोकसंग्रहदृष्टि से सभी की शुभ कामनाएं सपेक्षित हैं। इस के लिए सभी के प्रति जुष्टावाक् का प्रयोग होना चाहिए।

अगला मन्त्रभाग है—"यदद्य होतृवर्य्ये जिह्मं चक्षुः परापतत्, अग्निष्टत् पुनराभ्रिया-ज्जातवेदा विचर्षणिः"। होता यद्यपि यथाशक्ति प्राणदेवताओं का, तत्सम ब्राह्मणों का, प्रजावर्ग का, सभी का अनुग्रह भी प्राप्त कर लेता है। मन्त्रप्रयोग भी यथाविधि ही करता है। इस प्रकार अपनी जान में यह अपने होत्रकर्म्म में कोई त्रुटि नहीं करता। तथापि संसार में समालोचकों की कमी नहीं है। सर्वश्रेष्ठ निर्दोष कर्म्मों में भी क्षोभ-क्षेम करने वाले मिल ही जाते हैं। होसकता है–लौकिक कर्म्मों का इस दृष्टिदोष से कुछ न बिगड़ता हो। परन्तु वैदिक कर्म्म अवश्य ही इस दृष्टिदोष से विकृत हो सकता है। दृष्टिसूत्रद्वारा वह कुत्सित भावना यज्ञवातावरण में यदि प्रवेश कर जाती है, तो उसी प्रकार यज्ञस्वरूप विकृत हो जाता है, जैसे आगन्तुक तृणादि से स्वच्छ भी घर मलिन हो जाता है। होता का यह भी एक कर्त्तव्य हो जाता है कि, ऐसे दुष्ट समालोचकों की दुष्टदृष्टि के दोष से दोषयुक्त बने हुए यज्ञकर्म्म को निर्दुष्ट बनाने के लिए अग्नि से प्रार्थना कर ले। हम नहीं जानते कि, किस के दृष्टिदोष से कर्म्मस्वरूप विकृत हुआ। परन्तु सब कुछ जानने वाले, अतएव 'जातवेदा' नाम से प्रसिद्ध अग्नि अवश्य ही उसे जानते हैं। वे अवश्य ही हमारी भावना से प्रेरित होकर उस दृष्टिदोष को हटा कर पुनः यज्ञत्रुटि का सन्धान करने की क्षमता रखते हैं॥ २०॥

'जातवेदा विचर्षणिः' यहां तक स्वस्त्ययनजप करने के अनन्तर वह होता अध्वर्यु, तथा आग्नीध्र नामक ऋत्विजों का स्पर्श करता है। वस्तुतः अध्वर्यु प्राणव्यापार का, उद्गाता, तथा होता, दोनों वाग्व्यापार के, एवं ब्रह्मा मनोव्यापार के प्रवर्त्तक माने गए हैं। परन्तु यहां स्थितिभाव को लक्ष्य बना कर श्रुति ने अध्वर्यु को 'मन' मान लिया है।

मन उक्थरूप से हृदय में प्रतिष्ठित रहता है। 'दूरङ्गमज्योतिषां ज्योतिरेकं तन्मे मनः शिवसंकल्पमस्तु' इत्यादि मन्त्रद्वारा मन का जो विदूर गमन बतलाया गया है, वस्तुतः वह वाङ्मय संस्कारों का ही गमन समझना चाहिए। कारण स्पष्ट है। मन पर बुद्धि प्रतिष्ठित रहती है। बुद्धिस्थ प्रज्ञात्मक प्राण ही चित् का अनुग्राहक है। जब तक मन है, तब तक बुद्धि है। जब तक बुद्धि है, तब तक चित् है। जब तक चित् है, तब तक जीवनसत्ता है। फलतः मन के विदूरगमन का संस्कारात्मक परिभ्रमण पर ही विश्राम मानना पड़ता है। जिस प्रकार मन स्वस्थान में स्थित रहता है, एवमेव अध्वर्यु का व्यापार स्वस्थान ( पृथिवी ) से ही सम्बन्ध रखता है। उधर होता का अनुवचन कर्म्म द्युलोकानुगत रहता है। इसी सादृश्य से निदानेन अध्वर्यु को मन, तथा होता को वाक् मान लिया जाता है। बिना मन के वाग्व्यापार प्रतिष्ठाशून्य है। उसी मनःप्रतिष्ठाप्राप्ति के लिए यह होता मनःस्थानीय अध्वर्यु का स्पर्श करता है। मनो-वाक् का परस्पर ग्रन्थिबन्धन ही इस स्पर्श का अनन्य फल है ॥ २१ ॥

स्पर्शकर्म्मानन्तर वह होता "षण्मोर्वीरंहसस्पान्तु—अग्निश्च, पृथिवी च, आपश्च, वाजश्च, अहश्च, रात्रिश्च" इस मन्त्र का जप करता है। 'अहोरात्रवाद' सिद्धान्त के अनुसार अहः से सम्बन्ध रखने वाला सौर आग्नेय तत्त्व, तथा रात्रि से सम्बन्ध रखने वाला चान्द्र सौम्य तत्त्व, ये दो ही सर्वसृष्टि के उपादान हैं। इन दो के तीन विवर्त्तों का ही यहां स्पष्टीकरण हुआ है। अहः का अग्नि से सम्बन्ध है, रात्रि का पृथिवी से सम्बन्ध है। अहः का वाज से सम्बन्ध है, रात्रि का आपः से सम्बन्ध है। अग्नि, पृथिवी, जल, तीनों प्रसिद्ध हैं। वाज प्रकृत में 'प्राण' का वाचक है। 'एष उ एव बिभ्रद्वाजः' ( ऐ॰ आ॰ २।२।१। ) इस श्रुति के अनुसार भूतशरीर को धारण करने वाला विधर्त्ता प्राण ही 'वाज' है। अन्नादान द्वारा ही इस की शरीर में प्रतिष्ठा रहती है। अतएव ( वाजप्रवर्त्तकत्वेन ) अन्न को भी वाज कह दिया जाता है। 'यथाग्निगर्भा पृथिवी' सिद्धान्तानुसार जहां तक पृथिवी है, वहां तक अग्नि है। पार्थिव प्रजा के लिए सर्वत्र पृथिवी, एवं तदभिन्न अग्नि की व्याप्ति है! पानी का भी कहीं अभाव नहीं है—'सर्वमापोमयं जगत्'। वाजात्मक प्राण भी—'नेन्द्रादृते पवते धाम किञ्चन' के अनुसार सर्वव्यापक है। अहोरात्र की सर्वव्याप्ति तो स्पष्ट है ही। इन ६ ओं की इसी सर्वव्याप्ति

को लक्ष्य में रखते हुए श्रुति ने इन्हें 'उर्वी' कहा है। जिस के लिए ये ६ ओं पर्व अनुकूल रहते हैं, वह कभी किसी भी प्रकार का कष्ट नहीं पा सकता। होता इसी देवषट्कानुग्रहप्राप्ति की कामना करता है ॥ २२ ॥

स्वस्त्ययनजपकर्म्म समाप्ति के अनन्तर होता अपने लिए नियत 'होतृषदन' नामक अपने बैठने के स्थान की ओर लौट आता है। यहां आकर अपने दर्भासन से एक तृण निकाल कर फैंकता हुआ होता—'निरस्तः परावसुः' मन्त्र बोलता है। जिस की उपपत्ति श्रुति ने यह बतलाई है कि, परावसु नामक असुर असुरों का होता था। तृणनिष्कासन व्याज से उसी को इस देवयज्ञमण्डल से बाहिर फैंका जाता है। ऐतिहासिक तथ्य की दृष्टि से बहुत सम्भव हो, भौम देवताओं की भांति असुरों ने भी यज्ञ किया हो, एवं उनके किसी यज्ञ में 'परावसु' नामक असुर ब्राह्मण होता बना हो। परन्तु तत्त्वदृष्ट्या वह तमोमय-प्राण, जोकि अपने स्वाभाविक आसुरभाव से देवयज्ञ से सम्बन्ध रखने वाले वसु (सम्पत्ति) को यज्ञमण्डल से पराग् करने वाला है, 'परावसु' है। इसी के लिए 'सहरक्षा' शब्द प्रयुक्त हुआ है। जैसा कि—'सहरक्षा इत्यसुरक्षसां दूत आस' इत्यादि रूप से पूर्व के 'हिङ्कारब्राह्मण' में विस्तार से बतलाया जा चुका है। दिव्यप्राणाग्नि देवदेवताओं के होता हैं। इन्हीं के लिए 'अग्निं दूतं वृणीमहे होतारं विश्ववेदसम्' इत्यादि कहा गया है। 'अग्निं तं मन्ये वसु०' इत्यादि के अनुसार वसु ( सम्पत् ) के प्रवर्त्तक ये अग्नि ही 'अर्वावसु' नामक देवदेवताओं के होता हैं। दोनों ही प्राणात्मक दूत आन्तरिक्ष्य वायु में व्याप्त रहते हैं। फलतः यज्ञमण्डल में दोनों का सम्बन्ध अनिवार्य्य है। दोनों में परावसु का सम्बन्ध यज्ञविघातक है। मन्त्रशक्ति द्वारा तृणनिदानेन उसे तो निकाल बाहिर कर दिया जाता है, एवं—'इदमहमर्वावसोः सदने सीदामि' यह मन्त्र बोलता हुआ स्वयज्ञ में केवल अर्वावसु नामक दिव्याग्नि-होता के सम्बन्ध को दृढमूल बनाता है। २३–२४ कण्डिकाओं में इसी उपपत्ति का स्पष्टीकरण हुआ है ॥ २३, २४ ॥

इस प्रकार होतृषदन स्थान में बैठने के अनन्तर होता बोलता है—"विश्वकर्म्मस्तनूपा असि मा मोदोषिष्टं मा मा हिंसिष्टमेष वां लोकः"। इस मन्त्र का उच्चारण करता हुआ होता उत्तर की ओर थोड़ा सा चलता सा है। होतृषदन स्थान गार्हपत्य, तथा आह-

वनीय, दोनों द्यावापृथिव्य अग्नियों के मध्य में पड़ता है। दोनों अग्नि दिव्याग्नि हैं, विशेषतः आहवनीय तो समिन्धन से आज समिद्ध बन कर अतिशय रूप से शक्तिमान् बन गया है। अवश्य ही बिना इनकी अनुग्रहप्राप्ति के तन्मध्यस्थ होता का अनिष्ट हो सकता है। अतएव होता स्तुतिद्वारा इन का अनुग्रह प्राप्त करता है॥ २५॥

अनन्तर आहवनीयाग्नि की ओर देखता हुआ—'विश्वेदेवाः शास्तन॰' इत्यादि मन्त्र बोलता है, जिस का स्पष्टीकरण मूलानुवाद से गतार्थ है॥ २६॥

इति—विवेचनाप्रकरणम्

**इति—होतृप्रवरणब्राह्मणं समाप्तम्।**



* ओं तत् सद् ब्रह्मणे नमः *

# अथ शतपथब्राह्मणविज्ञानभाष्ये

पञ्चमाध्याये द्वितीयं, चतुर्थ-प्रपाठके च तृतीयं ब्राह्मणम्

( १।५।२। )—(१।४।३। )

क्रमप्राप्तश्च २१ ब्राह्मणम्

## "स्रुग्ब्राह्मणम्"

क—निर्भुजपाठः ( पारायणपाठः —

( अथ प्रथमकाण्डे पञ्चमाध्याये द्वितीयं, चतुर्थप्रपाठके च तृतीयं ब्राह्मणम् )

अग्निर्होता व्वेत्त्वग्नेर्होत्रमिति । अग्निर्वै होता व्वेत्त्वित्येवैतदाहाग्नेर्होत्रमिति तस्यो हि होत्रं व्वेत्तु प्रावित्रमिति यज्ञो वै प्रावित्रं व्वेत्तु यज्ञमित्येवैतदाह साधु ते यजमान देवतेति साधु ते यजमान देवता यस्य तेऽग्निर्होतेत्येवैतदाह घृतवतीमध्वर्यो स्रुचमास्यस्वेति तदध्वर्यु प्रसौति स यदेकामिवाह ॥१॥

यजमान ऽएव जुहूमनु । योऽस्मा ऽअरातीयति स ऽउपभृतमनु स यद्द्वे ऽइव ब्रूयाद्यजमानाय द्विषन्तं

भ्रातृव्यं प्रत्युद्यामिनं कुर्याद्यत्रैव जुहूमन्वाह उपभृतमनु स यद् द्वेऽइव ब्रूयादत्र ऽहाद्यं प्रत्युद्यामिनं कुर्यात् तस्मादेकामिवैवाह ॥२॥

देवयुवं विश्ववारामिति । उपस्तौत्येवैनामेतन्महयत्येव यदाह देवयुवं विश्ववारामितीडामहै देवाँ२ ईडेन्यान् नमस्याम नमस्यान् यजाम यज्ञियानितीडामहै तान् देवान्य ऽईडेन्या नमस्याम तान्ये नमस्या यजाम यज्ञियानिति मनुष्या वा ऽईडेन्याः पितरो नमस्या देवा यज्ञियाः ॥३॥

या वै प्रजा यज्ञेऽनन्वाभक्ताः । पराभूता वै ता ऽएवमेवैतद्या ऽइमाः प्रजाऽ अपराभूतास्ता यज्ञ ऽआभजति मनुष्याननु पशवो देवाननु वयाᳬंस्योषधयो वनस्पतयो यदिदं किञ्चैवमु तत्सर्वं यज्ञ ऽआभक्तम् ॥४॥

ता वा ऽएताः । नव व्याहृतयो भवन्ति नवेमे पुरुषे प्राणा ऽएतानेवास्मिन्नेतद्दधाति तस्मान्नव व्याहृतयो भवन्ति ॥५॥

यज्ञो ह देवेभ्योऽपचक्राम । तं देवा ऽअन्वमन्त्रयन्ता नः शृणुप न ऽआवर्त्तस्वेति सोऽस्तु तथेत्येव

देवानुपावर्त्त तेनोपावृत्तेन देवा ऽअयजन्त तेनेष्ट्वैतद्भवन्यादिदं देवाः ॥६॥

स यदाश्रावयति। यज्ञमेवैतदनुमन्त्रयत ऽआ नः शृणूप न आवर्तस्वेत्यथ यत्प्रत्याश्रावयति यज्ञ ऽएवैतदुपावर्तते ऽस्तु तथेति तेनोपावृत्तेन रेतसा भूतेन ऽर्त्विजः सम्प्रदायं चरन्ति यजमानेन परोक्तं यथा पूर्णपात्रेण सम्प्रदायं चरेयुरेवमनेन ऽर्त्विजः सम्प्रदायं चरन्ति तद्वाचैवैतत्सम्प्रदायं चरन्ति व्वाग्घि यज्ञो व्वाग्घि रेतस्तदेतेनैवैतत्सम्प्रदायं चरन्ति ॥७॥

सो ऽनुब्रूहीत्येवोक्त्वाध्वर्युः। नापव्याहरेन्नो ऽएव होतापव्याहरेदाश्रावयत्यध्वर्युस्तदग्नीधं यज्ञ ऽउपावर्तते ॥८॥

सो ऽग्नीन्नापव्याहरेत। आ प्रत्याश्रावणात् प्रत्याश्रावयत्यग्नीत् तत्पुनरध्वर्युं यज्ञ ऽउपावर्तते ॥९॥

सो ऽध्वर्युर्नापव्याहरेत। आ यजेति व्वक्तोर्यजेत्येवाध्वर्युर्होत्रे यज्ञꣳ सम्प्रयच्छति ॥१०॥

स होता नापव्याहरेत्। आ वषट्कारात् तं वषट्कारेणाग्नावेव योनौ रेतोभूतꣳ सिञ्चत्यग्निर्वै योनि-

यज्ञस्य स ततः प्रजायत ऽइति नु हविर्यज्ञेऽथ सौम्येऽध्वरे ॥११॥

स वै ग्रहं गृहीत्वाध्वर्युः । नापव्याहरेदोपाकरणादुपावर्त्तध्वमित्येवाध्वर्युरुद्गातृभ्यो यज्ञꣳ सम्प्रयच्छति ॥१२॥

तऽउद्गातारो नापव्याहरेयुः । आोत्तमाया ऽएषोत्तमेत्येवोद्गातारो होत्रे यज्ञꣳ सम्प्रयच्छन्ति ॥१३॥

स होता नापव्याहरेत् । आ वषट्कारात् तं व्वषट्कारेणाग्नावेव योनौ रेतोभूतꣳ सिञ्चत्यग्निर्वै योनिर्यज्ञस्य स ततः प्रजायते ॥१४॥

स यद्ध सोऽपव्याहरेत् । यं यज्ञ ऽउपावर्तते यथा पूर्णपात्रं परासिञ्चेदेवꣳ ह स यजमानं परासिञ्चेत् स यत्र हैवमृत्विजः संविदाना यज्ञेन चरन्ति सर्वमेव तत्र कल्पते न मुह्यति तस्मादेवमेव यज्ञो भर्त्तव्यः ॥१५॥

ता वा ऽएताः । पञ्च व्याहृतयो भवन्त्यो श्रावयास्तु श्रौषड्यज ये यजामहे व्वौषडिति पाङ्क्तो यज्ञः पाङ्क्तः पशुः पञ्चर्तवः संवत्सरस्यैषैका यज्ञस्य मात्रैषा सम्पत् ॥१६॥

तासाꣳ सप्तदशाक्षराणि । सप्तदशो वै प्रजापतिः प्रजापतिर्यज्ञ एषैका यज्ञस्य मात्रैषा सम्पत् ॥१७॥

ओ श्रावयेति वै देवाः । पुरोवातꣳ समृजिरेऽस्तु श्रौषडित्यभ्राणि समप्लावयन्यजेति विद्युतं ये यजामह इति स्तनयित्नुं वषट्कारेणैव प्रावर्षन् ॥१८॥

स यदि वृष्टिकामः स्यात् । यदीष्ट्या वा यजेत दर्शपूर्णमासयोर्वैव ब्रूयाद्वृष्टिकामो वा ऽस्मीति तत्रो ऽध्वर्युं ब्रूयात् पुरोवातञ्च विद्युतञ्च मनसा ध्यायेत्यग्नीधꣳ स्तनयित्नुञ्च वर्षञ्च मनसा ध्यायेति होतारꣳ सर्वाण्येतानि मनसा ध्यायेति ब्रह्माणं वर्षति हैव तत्र यत्रैवमृत्विजः संविदाना यज्ञेन चरन्ति १९

ओ श्रावयेति वै देवाः । विराजमभ्याजुहुवुरस्तु श्रौषडिति वत्समुणावासृजन्यजेत्युदनयन्ये यजामह इत्युपासीदन् वषट्कारेणैव विराजमदुहतेयं वै विराड्हस्यै वा एष दोह एवꣳ ह वा ऽस्मा इयं विराट् सर्वान् कामान् दुहे य एवमेतं विराजो दोहं वेद ॥२०॥३

इति चतुर्थप्रपाठके तृतीयं ब्राह्मणम् [५. २.] ॥

इति पञ्चमाध्याये द्वितीयं, चतुर्थप्रपाठके च तृतीयं ब्राह्मणम् (१।५।२)–१।४।३)

इति–निर्भुजपाठः (क)

ख—प्रतृणपाठः ( अर्थावबोधानुगतः —

"अग्निर्होता वेत्त्वग्नेर्होत्रम्" इति। अग्निरिदं होता वेत्तु—इत्येवैतदाह। अग्निर्होत्रमिति। तस्यो हि होत्रम्। "वेत्तु

१—तत्र स्रुगादापननिगदः—

प्रावित्रम्" इति। यज्ञो वै प्रावित्रम्। वेत्तु यज्ञं—इत्येवैतदाह। "साधु ते यजमान! देवता" इति। साधु ते यजमान देवता; यस्य ते अग्निर्होता—इत्येवैतदाह। "घृतवतीमध्वर्यो! स्रुचमास्यस्य" इति। तदध्वर्युं प्रसौति। स यदेकामिवाह ॥ ( १ )॥ यजमान एव जुहूमनु, योऽस्मा अरातीयति—स उपभृतमनु। स यद् द्वे इव ब्रूयात्—यजमानाय द्विषन्तं भ्रातृव्यं प्रत्युद्यामिनं कुर्यात्। अत्तैव जुहूमनु, आद्यमुपभृतमनु। स यद् द्वे इव ब्रूयात्—अत्र आद्यं प्रत्युद्यामिनं कुर्यात्। तस्मादेकामिवैवाह ॥ ( २ )॥ "देवयुवं विश्ववाराम्" इति। उपस्तौत्येवैनामेतत्, महयत्येव, यदाह—'देवयुवं विश्ववाराम्' इति। "ईडामहै देवाँ ३॥ ईडेन्यान्, नमस्याम नमस्यान्, यजाम यज्ञियान्" इति। ईडामहै तान् देवान्—य ईडेन्याः, नमस्याम तान्—ये नमस्याः, यजाम यज्ञियान्—इति। मनुष्या वा ईडेन्याः, पितरो नमस्याः, देवा यज्ञियाः ॥ ( ३ )॥ या वै प्रजा यज्ञे अनन्वाभक्ताः—पराभूता वै ताः। एवमेवैतत्—या इमाः प्रजा अपराभूताः—ता यज्ञ आभजति। मनुष्यान् अनु पशवः, देवान् अनु वयांसि—ओषधयः वनस्पतयः—यदिदं किञ्च, एवमु तत् सर्वं यज्ञे आभक्तम् ॥ ( ४ ) ॥ ता वा एता नव व्याहृतयो भवन्ति। नवेमे पुरुषे प्राणाः। एतानेव अस्मिन् एतद् दधाति। तस्मान्नव व्याहृतयो भवन्ति ॥ ( ५ )॥

यज्ञो ह देवेभ्योऽपचक्राम। तं देवा अन्वमन्त्रयन्त—"आ नः शृणु, उप न आवर्तस्व" इति। स "अस्तु तथा"

२—आश्रावणप्रत्याश्रावणनिगदः—

इत्येव देवानुपावर्त्तत। तेनोपावृत्तेन देवा अयजन्त। तेनेष्ट्वा एतद् अभवन्—यदिदं देवाः ॥ ( ६ )॥ स यदाश्रावयति,

यज्ञमेवैतदनुमन्त्रयते—"आ नः शृणु, उप न आवर्त्तस्व" इति। अथ यत् प्रत्याश्रावयति—यज्ञ एवैतदुपावर्त्तते—"अस्तु तथा" इति। तेनोपावृत्तेन रेतसा भूतेन ऋत्विजः सम्प्रदायं चरन्ति, यजमानेन परोक्षम्। यथा पूर्ण-पात्रेण सम्प्रदायं चरेयुः—एवमनेन ऋत्विजः सम्प्रदायं चरन्ति। तद्वाचैवैतत् सम्प्रदायं चरन्ति। वाग् हि यज्ञः, वाग् उ रेतः। तदेतेनैवैतत् सम्प्रदायं चरन्ति ॥ (७) ॥ स 'अनुब्रूहि' इत्येवोक्त्वा अध्वर्युर्नोपव्याहरेत्, नो एव होतापव्याहरेत्। आश्रावयति अध्वर्युः—तदग्नीधं यज्ञ उपावर्त्तते ॥ (८) ॥ सोऽग्नीन्नापव्याहरेत्—आ प्रत्याश्रावणात्। प्रत्याश्रावयत्यग्नीत्—तत् पुनरध्वर्युं यज्ञ उपावर्त्तते ॥ (९) ॥ सोऽध्वर्युर्नापव्याहरेत्—आ 'यज' इति वक्तोः। 'यज' इत्येवाध्वर्युर्होत्रे यज्ञं सम्प्रयच्छति ॥ (१०) ॥ स होता नापव्याहरेत्—आ वषट्कारात्। तं वषट्कारेणाग्नावेव योनौ रेतोभूतं सिञ्चति। अग्निर्वै योनिर्यज्ञस्य—स ततः प्रजायते—इति नु हविर्यज्ञे। अथ सौम्येऽध्वरे ॥ (११) ॥ स वै ग्रहं गृहीत्वा अध्वर्युर्नापव्याहरेत्-आ उपाकरणात्। 'उपावर्त्तध्वम्' इत्येवाध्वर्युरुद्गातृभ्यो यज्ञं सम्प्रयच्छति ॥ (१२) ॥ त उद्गातारो नापव्याहरेयुः—आ उत्तमायाः। 'एषोत्तमा' इत्येवोद्गातारो होत्रे यज्ञं सम्प्रयच्छन्ति ॥ (१३) ॥ स होता नापव्याहरेत्—आ वषट्कारात्। तं वषट्कारेणाग्नावेव योनौ रेतोभूतं सिञ्चति। अग्निर्वै योनिर्यज्ञस्य—स ततः प्रजायते ॥ (१४) ॥ स यद् ह सोऽपव्याहरेत्— यं यज्ञ उपावर्त्तते, यथा पूर्णपात्रं परासिञ्चेत्—एवं ह स यजमानं परासिञ्चेत्—एवं ह स यजमानं परासिञ्चेत्। स यत्र हैवमृत्विजः संविदाना यज्ञेन चरन्ति—सर्वमेव तत्र कल्पते, न मुह्यति। तस्मादेवमेव यज्ञो भर्त्तव्यः ॥ (१५) ॥

ता वा एताः पञ्च व्याहृतयो भवन्ति—'ओ श्रावय,' 'अस्तु श्रौषट्,' 'यज,' 'ये यजामहे,' 'वौषट्' इति। पाङ्क्तो यज्ञः, पाङ्क्तः पशुः, पञ्चर्त्तवः सम्वत्सरस्य। एषैका यज्ञस्य मात्रा, एषा सम्पत् ॥ (१६) ॥ तासां सप्तदशाक्षराणि। सप्तदशो वै प्रजापतिः। प्रजापतिर्यज्ञः। एषैका यज्ञस्य मात्रा, एषा सम्पत् ॥ (१७) ॥ 'ओ श्रावय' इति वै देवाः पुरोवातं ससृजिरे। 'अस्तु श्रौषट्' इति अभ्राणि समप्लावयन्। 'यज' इति विद्युतम्। 'ये यजामहे' इति स्तनयित्नुम्। 'वषट्कारेणै' व प्रावर्षन् ॥ (१८) ॥ स यदि वृष्टिकामः स्यात्, यदि इष्टया वा यजेत,—दर्शपूर्णमासयोर्वै व ब्रूयात्-- 'वृष्टिकामो वा अस्मि' इति। तत्रो अध्वर्युं ब्रूयात्—'पुरोवातं च विद्युतं च मनसा ध्याय' इति। 'अभ्राणि मनसा ध्याय' इति अग्नीधम्। 'स्तनयित्नुं च वर्षं च मनसा ध्याय' इति होतारम्। 'सर्वाण्येतानि मनसा ध्याय' इति ब्रह्माणम्। वर्षति हैव तत्र--यत्रैवं ऋत्विजः संविदाना यज्ञेन चरन्ति ॥ (१६) ॥ 'ओ श्रावय' इति वै देवा विराजमभ्याजुहुवुः। 'अस्तु श्रौषट्' इति वत्समुपावासृजन्। 'यज' इति उदनयन्। 'ये यजामहे' इति उपासीदन्। 'वषट्कारेणै' व विराजमदुहुत। इयं वै विराट्, अस्यै वा एष दोहः। एवं ह वा अस्मै इयं विराट् सर्वान् कामान् दुहे--य एवमेतं विराजो दोहं वेद ॥ (२०) ॥

इति पञ्चमाध्याये द्वितीयं, चतुर्थप्रपाठके च तृतीयं

'स्रुग्ब्राह्मणं' समाप्तम्

इति--प्रतृणपाठः (ख)

ग—मूलानुवाद :—

### पांचवें अध्याय में दूसरा, चौथे प्रपाठक में तीसरा ब्राह्मण

# "स्रुग्ब्राह्मण"

## १—स्रुगादापननिगद

( पूर्व के 'प्रवरब्राह्मण' में अध्वर्यु द्वारा होने वाले यजमान, दिव्य अग्नि, एवं मानुष होता के वरण कर्म्म की इतिकर्त्तव्यता बतलाई गई है। अब प्रकृत 'स्रुग्ब्राह्मण' में 'स्रुगादापन' कर्म्म का स्पष्टीकरण किया जाता है। कहा गया है कि, अध्वर्यु द्वारा होतृत्त्वेन वृत 'होता' नामक ऋत्विक् अपने होत्र कर्म्म की निर्विघ्न परिसमाप्ति के लिए स्वस्थान-होतृषदन में प्रतिष्ठित हो कर—'एतत् त्वा देव सवितर्वृणते' इत्यादि मन्त्रजप लक्षण 'स्वस्त्ययनजप' कर्म्म करता है। इस कर्म्म के अनन्तर ही स्रुगादापन कर्म्म विहित है, जिसकी इतिकर्त्तव्यता क्रमप्राप्त आरम्भ करती हुई श्रुति कहती है )—

(स्वस्त्ययनमन्त्रजप के अनन्तर होता नामक ऋत्विक्)—"अग्निर्होता वेत्त्वग्नेर्होत्रम्" ( प्राणाग्निलक्षण दिव्य होता इस अनुष्ठेय अपने होत्र कर्म्म को जाने ) यह मन्त्र बोलता है। 'इस ( अनुष्ठेय कर्म्म ) को दिव्याग्निरूप यह होता जाने' मन्त्रभाग से यही कहा है। 'अग्नेर्होत्रम्' इस मन्त्रभाग का यही तात्पर्य्य है कि, यह होत्र कर्म्म निश्चयेन अग्नि का ही है। ( अनन्तर )—"वेत्तु प्रावित्रम्" ( वह दिव्याग्निरूप होता यज्ञ को जाने ) यह मन्त्रभाग बोलता है। प्रावित्र निश्चयेन—( प्रकर्षेण अवति, इस व्युत्पत्ति से ) यह यज्ञ है। ( इस मन्त्र भाग से ) 'होता रक्षक यज्ञ को जाने,' यही कहा है। (अनन्तर) "साधु ते यजमान ! देवता" ( हे यजमान ! जिस तुम्हारा होता दिव्य अग्नि है, वह तुम्हारा देवता तुम्हारे लिए-कर्म्मसिद्धि के लिए साधु-योग्य है ) यह मन्त्रोच्चारण करता है। मन्त्र से यही कहा गया है। ( अनन्तर )—"घृतवतीमध्वर्यो ! स्रुचमास्यस्व" ( हे अध्वर्यु ! आप घृतपूर्ण स्रुच का ग्रहण कीजिए ) यह मन्त्रोच्चारण करता है। ( इस मन्त्र के द्वारा होता ) अध्वर्यु को ( स्रुगादापन कर्म्म के लिए ) प्रेरित करता है। सो

जो कि होता ( अध्वर्यु को जुहू-उपभृत्, इन दोनों में से ) केवल जुहू के लिए प्रेरित करता है, ( उस की उपपत्ति बतलाते हैं ) ॥ १ ॥ यजमान ही जुहू को लक्ष्य बनाता है, ( एवं ) जो इस ( यजमान के लिए ) शत्रुता करता है, वह ( यजमान का शत्रु ) उपभृत् को लक्ष्य बनाता है ( अर्थात् जुहू निदानेन यजमान की, तथा उपभृत् इसके शत्रु की प्रतिकृति है )। ( ऐसी स्थिति में ) यदि वह होता ( अध्वर्यु को ) दो ( जुहू-उपभृत् दोनों ) स्रुचों के लिए प्रेरित करेगा, तो यजमान के लिए द्वेष करने वाले शत्रु को यजमान की प्रतिस्पर्धा में खड़ा कर देगा ( अर्थात् द्वेषी शत्रु को बलप्रदान करने वाला सिद्ध होगा; अतः एक ही जुहू के लिए प्रेरित करना उचित है )। ( अब इसी की एक दूसरी उपपत्ति और बतलाते हैं )—अत्ता ( भोक्ता ) ही जुहू को लक्ष्य बनाता है, एवं आद्य ( भोग्य ) उपभृत् को लक्ष्य बनाता है ( अर्थात् जुहू निदानेन अत्ता की, तथा उपभृत् आद्य की प्रतिकृति है )। ( ऐसी स्थिति में ) यदि वह होता दो स्रुचों के लिए प्रेरित करेगा, तो अत्ता के लिए आद्य को प्रतिस्पर्द्धालु बनावेगा ( अर्थात् भोक्ता भोग्य की तुलना में भोग्य को सबल बनावेगा। ऐसा न हो; इस लिए एक ही रूप से ( एक स्रुच के लिए ) मन्त्र बोलता है ॥ २ ॥ ( अनन्तर ) "देवयुवं विश्ववाराम्" ( देवताओं के सहयोग की इच्छा रखने वाली, तथा सम्पूर्ण देवताओं से वरणीय ऐसी जुहू के लिए मैं अध्वर्यु को प्रेरित करता हूं ) यह मन्त्रोच्चारण करता है। वह होता इस जुहू की प्रशंसा ही करता है, बढ़ावा ही देता है, जो कि—"देवयुवं विश्ववाराम्" यह कहता है। ( अनन्तर ) "ईडामहै देवाँ ३॥ ईडेन्यान्, नमस्याम नमस्यान्, यजाम यज्ञियान्" (स्तुति करने योग्य मनुष्यों की मैं स्तुति करता हूं, नमस्कार करने योग्य पितरों को मैं नमस्कार करता हूं, एवं यजन में भाग लेने वाले—आहुति ग्रहण करने वाले-अतएव 'यज्ञिय' कहलाने वाले देवताओं का मैं यजन करता हूं ) यह मन्त्रोच्चारण करता है। मनुष्य निश्चयेन स्तुति करने योग्य है, पितर नमस्य हैं, एवं देवता यज्ञिय हैं ॥ ३ ॥ जो प्रजाएं यज्ञ में भाग रहित हैं ( जिनका यज्ञ में भाग नहीं है ), वे प्रजाएं निश्चयेन पराजित हुई हैं। इसी प्रकार ( ठीक इसके विपरीत ) जो प्रजाएँ अपराजित हैं, उन्हीं को यज्ञ में समाविष्ट करता है (अर्थात् प्राकृतिक यज्ञ में जिन प्रजाओं ने भाग नहीं लिया, वे परास्त हुई, जिन्होंने भाग लिया, वे विजयिनी हुईं।

प्रकृत यज्ञ में उन विजयिनी प्रजाओं का ही समावेश किया जाता है )। मनुष्यों को लक्षित कर पशुप्रजा, देवताओं को लक्षित कर पक्षी, औषधियाँ, वनस्पतियाँ, तथा ( जिन का सृष्टिकर्म्म में उपयोग है वह ) यह सब कुछ यज्ञ में समाविष्ट है ॥ (४)॥ इस प्रकार ( पूर्व कथनानुसार स्रुगादापन कर्म्म से सम्बन्ध रखने वाले 'स्रुगादापननिगद') मन्त्र की ६ व्याहृतियाँ ( वाक्य ) होजातीं हैं *। पुरुष (आध्यात्मिकयज्ञ ) में नौ ( सात शीर्षण्य, दो अवाङ्प्राण सम्भूय ६ ) प्राण हैं। ( नवव्याहृत्यात्मक इस स्रुगादापनमन्त्र से ) वह होता अपने इस वैध आधिभौतिक यज्ञ में इन्हीं ६ प्राणों को स्थापित करता है। इसी ( नवप्राणाधानसम्पत्ति के लिए ) स्रुगादापनमन्त्र की ६ व्याहृतियाँ होतीं हैं ॥(५)॥

स्रुगादापननिगदसमाप्त

——१——

## २—आश्रावण--प्रत्याश्रावणनिगद

( 'अग्निर्होता वेत्त्वग्नेर्होत्रम्०' इत्यादि नवव्याहृत्यात्मक होतृकर्तृक 'स्रुगादापन' कर्म के अनन्तर--अध्वर्यु, होता, उद्गाता, ब्रह्मा, इन चारों ऋत्विजों के सहयोग से आश्रावण--प्रत्याश्रावण--कर्म्मेतिकर्त्तव्यता सम्पन्न होती है। एक दूसरे ऋत्विक् का एक दूसरे ऋत्विक् के प्रति यज्ञस्वरूप की महिमा का वर्णन--बखान ही आश्रावण--प्रत्याश्रावण-कर्म्म कहलाया है। यह कर्म्म किया क्यों जाता है ?, इस प्रश्न के उत्तर में प्रथम एक वैज्ञानिक आख्यान उद्धृत होरहा है, जिसका तात्त्विक विश्लेषण विवेचना--प्रकरण में

---

* १—"अग्निर्होता"। ६—"देवयुवं विश्ववाराम्"।
२—"वेत्त्वग्ने र्होत्रम्"। ७—"ईडामहै देवाँ ३॥ ईडेन्यान्"।
३—"वेत्तु प्रावित्रम्"। ८—"नमस्याम नमस्यान्"।
४—साधु ते यजान ! देवता"। ९—"यजाम यज्ञियान्"।
५—"घृतवतीमध्वर्यो ! स्रुचमाच्यस्व"।

इति-स्रुगादापननिगदव्याहृतयः (९)

होगा। मौलिक उपपत्ति से सम्बन्ध रखने वाले उसी वैज्ञानिक आख्यान का स्वरूप बतलाती हुई श्रुति कहती है )—( किसी युग में ) यज्ञ देवताओं को छोड़कर चला गया। (लोकान्तर में पलायित उस) यज्ञ को देवताओंनें बड़े अनुनय विनय के साथ बुलाना आरम्भ किया कि ( हे यज्ञदेव !) तुम हमारी सुनो (मानों), हमारी ओर लौट आओ। ( देवदेवताओं की अनुनय विनय युक्त वाणी से प्रभावित होकर लोकान्तर में गया हुआ ) वह यज्ञ 'वैसा ही हो' ( यह स्वीकृति वचन ) कहता हुआ देवों की ओर लौट आया। समीप लौटे हुए उस यज्ञ से देवोंनें अपना यागकर्म्म सम्पन्न किया (यज्ञेतिकर्त्तव्यता पूरी की)। इस यज्ञ से यजन कर के ( देवदेवता ) वे बन गए, जो कि ( आज उन का ) यह देवस्वरूप ( त्रैलोक्यात्मक सम्वत्सर मण्डल में प्रतिष्ठित ) है। ( अर्थात् देवदेवताओंनें अनुनय विनय द्वारा वापस लौटे हुए यज्ञकर्म्म से ही अपना देवत्त्व सुरक्षित रक्खा, यज्ञ ही देवों का देवत्त्व बना ॥ ( ६ )॥ सो जो कि अध्वर्यु ( नामक ऋत्विक् 'ओश्रावय' इत्यादि रूप से ) आश्रावण-कर्म्म करता है, ( अपने इस आश्रावणकर्म्म से प्राकृतिक देवताओं की भांति ) यज्ञ को ही अनुनय विनय से बुलाता है कि, आप हमारी सुनो, हमारी ओर लौट आओ। ( तात्पर्य्य, अध्वर्युकृत आश्रावण कर्म्म लोकान्तर में गत यागस्वरूप सम्पादक यज्ञ को स्व वैधयज्ञ में वापस बुलाने के लिए ही विहित है )। ( अध्वर्युकृत आश्रावण के अनन्तर आग्नीध्र नामक ऋत्विक्—'अस्तु श्रौषट्' इत्याकारक जो प्रत्याश्रावण कर्म्म करताहै--उस प्रत्याश्रावण कर्म्म से वह पलायित यज्ञ 'वैसा ही हो' इस स्वीकृति के साथ लौट आताहै। ( तात्पर्य्य, आग्नीध्रकृत प्रत्याश्रावण कर्म्म यज्ञ के स्वीकृति पूर्वक वापस लौट आने के स्थान में विहित है )। ( इस प्रकार अध्वर्युकृत आश्रावण, आग्नीध्रकृत प्रत्याश्रावण से समीप आए हुए यज्ञ के बल से--यजमान को ( इस यज्ञस्वरूपसम्पादन कर्म्म में ) परोक्ष रखते हुए ऋत्विक् लोग सम्प्रदाय का अनुगमन करते हैं— ( परस्पर एक दूसरे के प्रति योग्य इतिकर्त्तव्यता का विभाजन करते हुए यज्ञेतिकर्त्तव्यता पूर्ण करते हैं )। ( तात्पर्य्य—आश्रावण, प्रत्याश्रावण रूप वाङ्मय निगद कर्म्म से यज्ञ का स्वरूप सम्पन्न होताहै। इस में चारों ऋत्विजों का क्रमशः सहयोग रहता है। केवल यजमान इस निगद कर्म्म में भाग नहीं लेता ) जिस प्रकार ( लोक में किसी बृहत् पात्र को पूर्ण करने के लिए समवेत अनेक ) व्यक्ति अपने आगे आगे की व्यक्तियों को जलपूर्ण घट

पात्र सौंपते हुए बृहत्पात्र पूर्ण करते हैं, तथैव परस्पर प्रदान क्रम से इस यज्ञद्वारा वे ऋत्विक् सम्प्रदाय का अनुगमन करतेहैं। ( यहां पारस्परिक सम्प्रदान किसी भौतिक द्रव्य का नहीं होता, अपितु केवल वाक् प्रयोग लक्षण निगदमन्त्र—प्रयोग से ही सम्प्रदायानुगमन होताहै। इसी अभिप्राय को व्यक्त:करती हुई श्रुति कहतीहै कि ) इस वाक् ( वाङ्मय निगदमन्त्रप्रयोग ) द्वारा ही सम्प्रदान पूर्वक ऋत्विक् लोग अनुष्ठान करते हैं। वाक् ही यज्ञ है, और वाक् ही निश्चयेन यज्ञका रेत है। अतः वाग्द्वारा ही सम्प्रदानपूर्वक यज्ञानुष्ठान करते हैं॥ ( ७ )॥ ( आश्रावण, प्रत्याश्रावण कर्म्म के पारस्परिक सम्प्रदान से सभी ऋत्विजों का व्यवस्थितरूप से शान्त—अनुद्विग्न वृत्ति में रहना आवश्यक है। इस निगदकर्म्म में उन्हें उतना ही कुछ बोलना है, जितने का निगदकर्म्म से सम्बन्ध है। प्रस्तुतानुपयोगिनी लौकिकवार्त्ता सर्वथा निषिद्ध है। इसी विशेषादेश का स्पष्टीकरण करती हुई श्रुति कहती है कि ) वह अध्वर्यु ( अपने मुख से होता नामक ऋत्विक् के प्रति अनुवाक्या के लिए प्रैष करता हुआ ) केवल 'अनुब्रूहि' [ अनुवचन करो ] इतना भर कह कर अप्रासङ्गिक और कुछ न बोले। नाहीं होता ही और कुछ अप्रासङ्गिक उच्चारण करे। [ क्योंकि अध्वर्युकृत प्रैष से अनुवचनद्वारा होता में भी वाग्रूप यज्ञ का समावेश हो जाता है ]। [ अनन्तर ] अध्वर्यु [ आग्नीध्र को लक्ष्य बनाकर 'ओ-श्रावय' इत्यादिरूप से ] आश्रावण करता है। इस आश्रावण से यज्ञ आग्नीध्र के समीप लौट आता है [ आग्नीध्र यज्ञसन्तान से युक्त हो जाता है ]॥ [ ८ ]॥ [ चूंकि अध्वर्युकृत आश्रावण से आग्नीध्र में यज्ञसम्पत् का समावेश होगयाहै, अतएव ] जबतक आग्नीध्र ['अस्तु श्रौषट्' इत्यादिरूप से] प्रत्याश्रावण न करले, तबतक यह निष्प्रयोजन कुछ न बोले। [ अध्वर्युकृत आश्रावण के अनन्तर ही अन्य निष्प्रयोजन वाक् का संयम करता हुआ ] आग्नीध्र [ 'अस्तु श्रौषट्' रूप से अध्वर्यु के प्रति ] प्रत्याश्रावण करता है। [ आग्नीध्रकृत ] इस प्रत्याश्रावण से यज्ञसम्पत् पुनः अध्वर्यु की ओर लौट आती है। [ क्योंकि प्रत्याश्रावण कर्म्म अध्वर्युकृत आश्रावण कर्म्म का ही समाधान है ]॥ [ ९ ]॥ [ आग्नीध्रकृत प्रत्याश्रावण से यज्ञसम्पत् से युक्त होता हुआ ] वह अध्वर्यु जबतक [होता के प्रति] 'यज' [ यजन करो ] इस निगद का प्रैष न करले, तबतक अन्य कुछ निष्प्रयोजन न बोले। अपने 'यज' इस प्रैष से ही अध्वर्यु होता के लिए यज्ञसम्पत् समर्पित कर

देता है [ फलस्वरूप यहां आकर होता भी यज्ञसम्पत् से युक्त होजाता है ] ॥ [ १० ] ॥ [ अध्वर्युकृत 'यज' निगदद्वारा यज्ञसम्पत् से युक्त होता हुआ ] वह 'होता' जबतक 'वौषट्' निगद का उच्चारण न करले, तबतक अन्य कुछ अप्रस्तुत न बोले। [ होता के मुख से 'वौषट्' सुनने के साथ ही ] वषट्कारद्वारा आहवनीयाग्निलक्षण योनि में उस [ नियत यज्ञिय ] हविर्द्रव्यरूप रेत की आहुति दे देता है। अग्नि निश्चयेन यज्ञ की योनि है। इसी में [ रेतोभूत हविः प्रदान से ] यज्ञ [ देवात्मलक्षण स्वर्गप्रापक यज्ञातिशय ] उत्पन्न होता है। हविर्यज्ञ के सम्बन्ध में वाक्संयम की [ऋत्विजानुगता ] यही ( उक्त ) व्यवस्था है। अब [ प्रसङ्गोपात्त ] सोमयाग में [ होने वाली वाक्संयमव्यवस्था के सम्बन्ध में भी कह देते हैं ] ॥ ( ११ ) ॥ (सोमयाग में ) वह अध्वर्यु ( सोमरस से परिपूर्ण काष्ठमय ) ग्रह ( सोमपात्र ) का ग्रहण कर जबतक उद्गातालोग स्तोत्रपाटलक्षण उपाकरण कर्म्म न करलें, तबतक अप्रस्तुत कुछ न बोले। ( ग्रहपात्र-ग्रहणानन्तर उद्गाताओं के प्रति अध्वर्यु 'उपावर्त्तध्वम्' ( समीप लौट आइए ) इस वाक्योच्चारणमात्र से यज्ञसम्पत् उद्गाताओं के लिए समर्पित कर देता है। ( फलस्वरूप उद्गाता लोग यज्ञसम्पत् से युक्त हो जाते हैं ) ॥ ( १२ ) ॥ ( अध्वर्युकृत 'उपावर्त्तध्वम्' निगद से यज्ञसम्पत् से युक्त हो जाने वाले ) ये उद्गाता लोग जबतक ( अपनी स्तोत्रियाओं में से ) अन्तिम स्तोत्रिया का उद्गान न करलें, तबतक अप्रस्तुत कुछ न बोलें। ( स्तोत्रिया समाप्त्यनन्तर उद्गाता लोग अन्त में होता को लक्ष्य बनाकर--'एषोत्तमा'--यह अन्तिम स्तोत्रिया है— इस निगद का उच्चारण करते हैं। श्रुति कहती है कि ) उद्गाता लोग 'एषोत्तमा' इस उच्चारण से ही होता के लिए यज्ञसम्पत् समर्पित कर देते हैं—( फलस्वरूप होता भी यज्ञसम्पत् से युक्त हो जाता है ) ॥ ( १३ ) ॥ ( उद्गातृकर्तृक स्तोत्रियोद्गान कर्म्म की अन्तिम स्तोत्रिया से सम्बन्ध रखने वाले 'एषोत्तमा' इस निगद से यज्ञसंपत् से युक्त होजाने वाला ) वह होता जबतक यह 'वौषट्' रूप से वषट्कार न करले, तबतक अप्रस्तुत कुछ न बोले। (होतृकर्तृक वषट्कारानन्तर वषट्कार के साथ ही) अध्वर्यु वषट्कारद्वारा आहवनीयाग्निलक्षण योनि में उस ( नियत ग्रह नामक सोमरूप ) रेत की आहुति दे देता है। अग्नि निश्चयेन यज्ञ की योनि है। इसी में ( रेतोभूता सोमाहुति से ) यज्ञ ( यज्ञातिशय, जिस के आकर्षण से यजमान को मानुषात्मा ऐहलौकिक आयुर्भोगानन्तर त्रिणाचिकेतस्वर्ग

में प्रतिष्ठित होगा ) उत्पन्न होता है। ( सोमयाग के सम्बन्ध में वाक्संयमकर्म्म की यही प्रासङ्गिक मीमांसा है ) ॥ १४ ) ॥ ( आश्रावण, प्रत्याश्रावणनिगद कर्म्म में यदि ऋत्विक् लोग अप्रस्तुतवाक् का उच्चारण करदें, तो क्या अनिष्ट हो ?, इसी प्रश्न का समाधान करती हुई श्रुति कहती है कि ) यदि वह ऋत्विक् अप्रस्तुतवाक् का उच्चारण कर देगा, तो (वह परम्परया) जिस यज्ञसम्पत् को प्राप्त करता है, ( अप्रस्तुत वागुच्चारण से उस यज्ञसन्तान का विच्छेदक बनता हुआ वह होता ) उसी प्रकार यजमान को यज्ञसम्पत् से पृथक् कर देगा, जैसे कि ( स्वल्पपात्रों से बृहत्पात्र को परिपूर्ण करने वाले व्यक्ति असावधानी से ) उस पूर्णपात्र को रिक्त कर देते हैं ( रख देते हैं )। तात्पर्य्य--लौकिक कर्म्म जैसे अन्यवृत्ति से अपूर्ण रह जाता है, एवमेव अप्रस्तुत वागुच्चारण से यज्ञकर्म्म स्वसन्तानधारा खोता हुआ अपूर्ण रह जायगा, एवं यही अप्रस्तुत वागुच्चारण से महान् अनिष्ट होगा )। (ठीक इसके विपरीत) जिस यजमान के यज्ञ के ( आश्रावण प्रत्याश्रावणनिगदर्म्म में ) ऋत्विक् लोग ( अप्रस्तुत वाक् का संयम करते हुए ) परस्पर एक दूसरे के प्रति यज्ञसम्पत् समर्पित करते हुए निगद कर्म्म का अनुगमन करते हैं, उस कर्म्म में सभी कुछ ( यज्ञसम्पत्तियाँ ) सम्पन्न होजातीं हैं, इस सावधानी से कोई भी ऋत्विक् अपने लक्ष्य से च्युत नहीं होता। इस लिए (ऋत्विजों को चाहिए कि) वे इसी प्रकार (विहित नियमानुसार) ही ( यज्ञेतिकर्त्तव्यता पूरी करते हुए ) यज्ञ को पुष्ट ( परिपूर्ण ) करें ॥ ( १५ ) ॥

( प्रस्तुत निगद कर्म्म में पांच व्याहृतियाँ होतीं हैं। इस पञ्च संख्या की मौलिक उपपत्ति बतलाती हुई श्रुति कहती है )—( इस आश्रावण प्रत्याश्रावण कर्म्म में ) निश्चयेन ये [ निम्न लिखित ] पांच व्याहृतियाँ होतीं हैं—'ओ श्रावय'—अस्तु श्रौषट्'—'यज' —'ये यजामहे'—'वौषट्'। ( प्राकृतिक सम्वत्सर यज्ञ, सम्वत्सरयज्ञाधारेण वितायमान प्राकृतिक पार्थिव यज्ञ, ये दोनों ) यज्ञ पञ्चावयव हैं, [ यज्ञ से उत्पन्न ] पशु [ भी ] पञ्चावयव हैं; [ प्राकृतिक ] सम्वत्सर [ यज्ञ ] की [ भी ] पांच [ ही ] ऋतुएँ हैं। यही [ पञ्चावयवयता ही ] इस यज्ञ की एक सीमित [प्राकृतिक] सम्पत् है। [इसी प्राकृतिक सम्पत् संग्रह के लिए यहां पांच व्याहृतियाँ विहित हैं ] ॥ [ १६ ] ॥ [ उन पांचों व्याहृतियों के अक्षर १७ होते हैं। इस सप्तदश संख्या की उपपत्ति बतलाती हुई श्रुति
१ २ ३ ४ ५ ६ ७ ८ ९ १० ११ १२ १३ १४ १५
कहती है —उन पांच व्याहृतियों के ( ओ-श्रा-व-य-अ-स्तु-श्रौ-षट्-य—ज—ये—य—जा—म—हे-

५ ६ १७
वौ–षट्–इस क्रम से ) सत्रह अक्षर हैं। प्रजापति निश्चयेन सत्रह ( संख्या से समतुलित सप्तदशावयव ) है। प्रजापति ( ही ) यज्ञ है। यह ( भी ) इस यज्ञ की एक ( प्राकृतिक ) सीमा है, यह ( भी इस यज्ञ की ) सम्पत् है। ( इस प्रकार पञ्चव्याहृतियों के सप्तदश अक्षरों से सप्तदश लक्षणा प्राजापत्यसम्पत् भी प्राप्त हो जाती है ) ॥ ( १७ ) ॥

( उक्त पांच प्राकृतिक व्याहृतियों से प्राकृतिक साम्वत्सरिक प्राण देवताओं के द्वारा वृष्टि-कर्म्म भी सञ्चालित है। फलतः इस वैध मानुष यज्ञ में भी यदि यजमान वृष्टिकामना रखता है, तो उस की एक विशेष प्रद्धति के अनुगमन से यह कामना भी पूरी हो सकती है। उसी प्राकृतिक विशेष पद्धति का विश्लेषण करती हुई श्रुति कहती है )–( प्राण-लक्षण ) देवदेवताओंने 'ओश्रावय' इस व्याहृति से ( वृष्टिप्रवर्त्तक ) पुरोवात ( पुरवाई हवा--मान्सून ) उत्पन्न की। 'अस्तु श्रौषट्' इस व्याहृति से ( आकाश ) बद्दलों से व्याप्त कर दिया। 'यज' इस व्याहृति से बिजली उत्पन्न की। 'ये यजामहे' इस व्याहृति से कड़क उत्पन्न की। एवं–'वौषट्' इस व्याहृति से पानी बरसा दिया। ( इस प्रकार पांच व्याहृतियों के समन्वय से वृष्टिकर्म्म पूरा कर दिया, एवं करते रहते हैं)॥(१८)॥

यह यजमान यदि वृष्टि की कामना रखता हो, वही यजमान फलान्तरसाधनभूता सौरी आदि इष्टि से यजन करने वाला हो, तो उसे ( इष्टिप्रकृतिभूता इस ) दर्शपूर्ण-मासेष्टि में ही ( ऋत्विजों से ) यह कह देना चाहिए कि, मैं वृष्टि की इच्छा रखता हूँ। इस वृष्टि कर्म्म में उस यजमान को अध्वर्यु से तो यह कहना चाहिए कि, तुम अपने मानस संकल्प से पुरोवात, और विद्युत् का ध्यान करो। आग्नीध्र नामक ऋत्विक् से यह कहना चाहिये कि, तुम मन से बद्दलों का ध्यान करो। होता नामक ऋत्विक् से यह कहना चाहिए कि, तुम स्तनयित्नु, और पानी का ध्यान करो। ब्रह्मा नामक ( त्रैविद्य ) ऋत्विक् से यह कहना चाहिए कि, आप पुरोवातादि सब का मन से ध्यान कीजिए। अवश्य ही ( यजमान के ) उस यज्ञ में पानी बरसता है, जिस यज्ञ में (उक्त) ऋत्विक् अपने (उक्त संकल्पों के समन्वय से–पञ्चव्याहृतिलक्षण--यज्ञ मे ऐकमत्य होकर अनुष्ठान करते हैं ॥ (१९) ॥

( अपने प्राकृतिक पार्थिव यज्ञ में प्राणदेवता पञ्चव्याहृत्यात्मक इसी आश्रावण, प्रत्याश्रावण कर्म्म से अपनी सम्पूर्ण यज्ञकामनाएँ विराट् गौ रूपा इसी पृथिवी से दोहा करते हैं। इसी एक और प्रासङ्गिक फल का विश्लेषण करती हुई श्रुति कहती है

कि ) 'ओश्रावय' इस व्याहृति से देवदेवताओंने विराट् ( गौरूपधरापृथिवी ) का आह्वान किया। 'अस्तु श्रौषट्' इस व्याहृति से ( स्तनपानार्थ ) वत्स को पाश से मुक्त किया। 'यज' इस व्याहृति से वत्स को पृथक् किया। 'ये यजामहे' इस व्याहृति से ( दोहनार्थ ऊध-थन ) के समीप बैठ गए। एवं-'वौषट्' इस वषट्कारात्मिका व्याहृति से ही उस विराट् का दोहन कर लिया। यह पृथिवी ही निश्चयेन विराट् है। इसी का यह ( उक्त लक्षण ) दोह है। ( जिस प्रकार प्राकृतिक प्राण देवता इस विराट्रूपधरा-गोरूपधरा-पृथिवी के दोहन से अपनी सम्पूर्ण कामनाएं पूरी किया करते हैं ) इसी प्रकार यह विराड्गौ इस यजमान के लिए वे सम्पूर्ण कामनाएँ प्रदान कर देतीं हैं, जो यजमान विराट्गौ के उक्तलक्षण प्राकृतिक दोह का रहस्य जानता है ॥ ( २० ) ॥

आश्रावण-प्रत्याश्रावणनिगदसमाप्त

— २ —

**पाँचवें अध्याय में दूसरा, चौथे प्रपाठक में तीसरा**

**'स्रुग्ब्राह्मण' समाप्त**

**मूलानुवादसमाप्त ( ग )**

## घ—सूत्रानुगतपद्धतिसंग्रह—

## १, २—स्रुगादापन, तथा आश्रावण प्रत्याश्रावणकर्म्म

वरणकर्म्म समाप्ति के अनन्तर 'होता' नामक ऋत्विक् अध्वर्यु, और आग्नीध्र के अंस देश में स्पर्शकरता है। इस होतृकर्तृक सम्मर्शन ( स्पर्श ) कर्म्मानन्तर अध्वर्यु, और आग्नीध्र, दोनों यथास्थान बैठ जाते हैं—जैसा कि—'संस्पृष्टा उपविशतः' ( का० श्रौ० सू० ३।२।१५ ) इत्यादि सूत्र व्याख्यान में स्पष्ट कर दिया गया है—( देखिए ! श० वि० भा० ५ वर्ष, २ अङ्क ८४ पृष्ठ )। सूत्रानुगता इस पद्धति के अनन्तर क्रमप्राप्त 'स्रुगादापन' कर्म्म की इतिकर्त्तव्यता प्रारम्भ होती है। अन्यत्र जहां तूष्णीं बिना मन्त्रप्रयोग के स्रुगादापनकर्म्म होता है, वहां प्रकृत इष्टि में मन्त्रोच्चारणपूर्वक स्रुगादापन विहित है। वरणकर्म्म से वृत होता 'अग्निर्होता वेत्वग्नेर्होत्रम्' इत्यादि मन्त्रलक्षण स्रुगादापननिगद का पाठ करता है। इधर होता मन्त्रपाठ आरम्भ करता है, उधर अध्वर्यु जुहू-उपभृत् नामक स्रुक् का ग्रहण करता है। यही समन्त्रक 'स्रुगादापन' कर्म्म है। होतृकर्तृक

निगदमन्त्र के—"अग्निर्होता वेत्त्वग्नेर्होत्रं वेत्तु प्रावित्रं साधु ते यजमान देवता" "योऽग्निं होतारमवृथा घृतवतीमध्वर्यो ! स्रुचमास्यस्व देवयुवं विश्ववारामीडामहै देवाँ ३॥ ईडेन्यान्नमस्याम नमस्यान् यजाम यज्ञियान्" इस स्वरूप के उच्चारण में भी थोड़ी विशेषता है। आरम्भ से 'यजमान देवता' पर्य्यन्त तो होता उपांशु--मन्दस्वरपूर्वक--उच्चारण करता है। 'योऽग्निं०' से आरम्भ कर 'यजाम यज्ञियान्' पर्य्यन्त उच्चस्वर से उच्चारण करता है। जिस समय होता के मुख से—'घृतवतीमध्वर्यो ! स्रुचमास्यस्व' मन्त्रभाग उच्चरित होता है, उसी समय ( एतन्मन्त्रभागोच्चारण काल में हीं ) अध्वर्यु स्रुक् का ग्रहण करता है। होतृकर्तृक निगदपाठ काल में अध्वर्यु द्वारा स्रुक्-ग्रहण ही 'स्रुगादापन' कर्म्म है, यही निष्कर्ष है।

भगवान् कात्यायन कहते हैं कि, स्रुगादापनकर्म्म प्रयाजकर्म्म के समीप ही विहित है। अतएव मन्त्रोच्चारणपूर्वक ही स्रुगादापनकर्म्म करना चाहिए। होताद्वारा प्रयुक्त निगदमन्त्र के—'घृतवतीम्' भाग के उच्चरित होने पर अध्वर्यु जुहू--उपभृत् नामक स्रुचों का ग्रहण कर हविर्ष्यों से पूर्व, परिधियों से पश्चिममार्ग से वामपाद से वेदि के दक्षिण पार्श्व में ( जोकि—'यजति' प्रदेश माना गया है ) जा के ईशानाभिमुख खड़ा हो जाता है। वहां खड़ा होकर वह--'ओ श्रावय' यह व्याहृति ( आग्नीध्र के प्रति ) बोलता है। प्रत्युत्तर में आग्नीध्र—'अस्तु श्रौषट्' इस व्याहृति का प्रयोग करता है। अनन्तर पुनः अध्वर्यु—होता को लक्ष्य बना कर—'समिधो यज' इस व्याहृति का उच्चारण करता है। प्रत्युत्तर में होता—'ये यजामहे' इस व्याहृति का उच्चारण करता है। सर्वान्त में अध्वर्यु जुहू को प्राङ्मुख बनाता हुआ 'वौषट्' इस वषट्कारात्मिका व्याहृति के उच्चारण के साथ साथ जुहूस्थित आज्य के तृतीयांश की आहुति दे देता है। स्रुगादापन, तथा आश्रावण० कर्म्म की इसी इतिकर्त्तव्यता का स्पष्टीकरण करते हुए सूत्रकार कहते हैं—

( १ )—अग्निर्होतेति स्रुगादापनं प्रयाजेषु, सन्निधेः। का० श्रौ० सु० ६।२।१३।

( २ )—घृतवतीमित्युक्ते स्रुचावादाय, अतिक्रम्य, आश्राव्य, आह—'समिधो यजे' ति"। का० श्रौ० सू० ३।२।१७।

**इति—सूत्रानुगतपद्धतिसंग्रहः ( घ )**

ङ-वैज्ञानिकविवेचना—

## १—स्रु गादापनकर्म्मोपपत्तिः

आध्वर्युकृत वरण कर्म्म से वृत होता स्वस्त्ययनजप-कर्म्मानन्तर-'अग्निर्होता-वेत्त्वग्नेर्होत्रम्'—इत्यादि ब्राह्मणपठित स्रु गादापन कर्म्म का पाठ करता है। वरणकर्म्म से वृत यह मनुष्य होता अपने स्वाभाविक-औत्पातिक-सहजसिद्ध-अनृत-भाव से प्रज्ञापराध का सहज पात्र है। असावधानी कर बैठना मनुष्यत्त्वेन इसका स्वभाव है। यज्ञकर्म्म वह प्राकृतिक कर्म्म है, जिसमें हो जानेवाली थोड़ी भी असावधानी यज्ञस्वरूप विकृत कर देती है, फलस्वरूप इष्टजनक यज्ञ अनिष्टजनक बन सकता है। इस अनिष्टजनकताप्रवर्त्तक मानुषदोष के निराकरण के लिये यह मनुष्य होता अपने होत्र कर्म्म का उत्तरदायित्त्व मन्त्र शक्ति द्वारा प्राकृतिक प्राणात्मक दिव्याग्नि पर ही डाल रहा है। प्राकृतिक दिव्याग्निलक्षण दिव्यहोता को लक्ष्य बनाता हुआ वह कहता है कि,—"मैं इस यज्ञ का होता नहीं हूं। होता तो दिव्याग्नि हैं। जो वास्तविक होता हैं, वे ही अपने इस होत्रकर्म्म की इतिकर्त्तव्यता का ध्यान रक्खें।" मुझसे जो असावधानी होगी, वह उन्हीं की असावधानी मानी जायगी। लौकिककर्म्म हों, अथवा वैदिक (शास्त्रीय) कर्म्म, दोनों के लिये प्रेरणा बल हमें प्राकृतिक प्राणदेवताओं से ही मिलता है। होता सब कुछ है प्राणदेवताओं की प्रेरणा से ही, हम करते सब कुछ हैं—प्राकृतिक बल प्रेरणा से ही। परन्तु योगमाया के बन्धन से अहन्ताभिमान हमें होता है। हम यह मान बैठते हैं कि, हम हीं सब कुछ कर रहे हैं, जबकि तत्त्वतः—"तृणस्य कुब्जीकरणेऽप्यशक्ताः" सिद्धान्तानुसार उन प्राकृतिक शक्तियों के आगे हमारी स्वतन्त्र सत्ता का कुछ भी मूल्य नहीं है। "केनापि देवेन हृदिस्थितेन यथानियुक्तोऽस्मि, तथा करोमि" के अनुसार हृदयावच्छिन्न दिव्यप्राणशक्तिघन अन्तर्य्यामी की प्रेरणा से ही हमारा सम्पूर्ण कर्म्मकलाप सञ्चालित है। जो व्यक्ति अपने कर्म्मों में हृदयस्थ देवप्राणमूर्त्ति इस अन्तर्य्यामी को साक्षी बनाए रहता है, निश्चयेन इस आध्यात्मिक भावना मात्र से उसका कर्म्म मानुषभाव से पृथक् रहता हुआ सफल हो जाता है। यही भारतीय भक्तिकाण्ड का सुप्रसिद्ध 'आत्मसमर्पण लक्षण भक्तियोग' है, जिसके अनुगामी भक्त सदा निर्द्वन्द्व बने रहते हैं। ठीक इसके विपरीत अन्तर्य्यामी की, दूसरे शब्दों में दिव्यप्राणशक्तियों की उपेक्षा कर जो मनुष्य अपने बल का अभि-

मान करते हुए कर्म्मों में प्रवृत्त होते हैं, अवश्यमेव उनसे प्रज्ञापराध हो बैठता है। फलस्वरूप उनका कर्म अपूर्ण रहता हुआ अनिष्टजनक बन जाता है। सम्भव है, लौकिक कर्म्मों में मनुष्य अपनी शक्ति के भरोसे पर भी यथाकथञ्चित् सफलता प्राप्त करले। परन्तु उन वैदिक कर्म्मों की सफलता — तो जिनका विधान एक मात्र प्राकृतिक फलों को लक्ष्य लेकर हुआ है -- उन प्राकृतिक प्राणदेवताओं के प्रति आत्मसमर्पण से ही सम्भव है। लौकिक कर्म्मों में जहां बाह्यइन्द्रियवर्ग काम दे देता है, वहां अलौकिक वैदिक परोक्ष कर्म्मों में हमारी बाह्यदृष्टि अवरुद्ध है। अतएव इनके सम्बन्ध में हमारा शक्त्यभिमान सर्वथा निरर्थक ही सिद्ध हो जाता है। अतएव आवश्यक है, कि हम अपने यज्ञात्मक त्रैदिक कर्म्मोंका भार प्राकृतिक प्राणदेवताओं पर ही डाल दें। अवश्य ही इस आत्मसमर्पण से हमारा दिव्य कर्म्म बिना किसी विघ्नबाधा के साङ्गोपाङ्ग सम्पन्न हो जायगा। एकमात्र इसी भावना को व्यक्त करने के लिये ही, भावना द्वारा स्वाभिमान निराकरण पूर्वक देवानुग्रह प्राप्ति के लिये ही होता कहता है कि—'होता अग्नि ही अपने होत्र कर्म्म को जाने'। इसी भावना का स्पष्टीकरण करते हुए श्रुति ने कहा है—'अग्निरिदं होता वेत्तु' इत्येवैतदाह।

मन्त्र का अगला भाग है—'वेत्तु प्रावित्रम'। अनुष्ठेय होत्रकर्म्म की सफलता से ही यज्ञस्वरूपसिद्धि सम्भव है। अतः प्रथम अनुष्ठेयकर्म्म की सफलता अभीष्ट है। उसी के लिये 'अग्निर्होता वेत्त्वग्नेर्होत्रम्' यह कहा गया है। अनुष्ठेय होत्र कर्म्मानन्तर दूसरा लक्ष्य यज्ञ है। इसके लिये भी उसी प्राणाग्निदेव को साक्षी बनाना आवश्यक है। अवश्य ही यज्ञ जैसे पवित्र कर्म्म का उत्तरदायित्व भी अग्नि अवश्य ही ग्रहण कर लेंगे। निन्द्य-पातकजनक-असत्कर्म्म जहां दिव्यप्राण-मर्य्यादा से बहिष्कृत हैं, वहां पुण्यातिशयजनक-श्रेष्ठ-सत्कर्म्म (यज्ञ-तपो-दानादि शास्त्रीयकर्म्म, इष्ट-आपूर्त्त-दत्तादि लौकिक कर्म्म) दिव्यप्राणमर्य्यादा के अन्तर्भूत माने गये हैं। पवित्रतम प्राणदेवता सजातीय पवित्रतम कर्म्मों के ही साक्षी बना करते हैं। आसुर अपवित्र कर्म्मों के लिये जहां आसुर-मलिन प्राणों से प्रेरणा बल मिलता है, वहां दिव्य-पवित्र कर्म्मों के लिये दिव्य-पवित्र प्राणों से प्रेरणा मिलती है। उस यज्ञ से अन्य ओर कौन-सा कर्म्म अतिशयरूपेण दिव्य, एवं पवित्र कर्म्म होगा, जिसके आधार पर प्रजापति का पवित्रतम सृष्टिकर्म्म प्रतिष्ठित है, प्रजापति की प्रजा का जीवन सुरक्षित है। इष्टकामधुक् यज्ञ अपने प्रधान

दो अवयवों से अन्य पवित्र कर्म्मों की तुलना में विशेष रूप से पवित्र बना हुआ है। अग्नि और सोम, दोनों तत्त्वों के रासायनिक सम्मिश्रण से उत्पन्न उभयात्मक अपूर्व भाव ही 'यज्ञ' है। अग्नि की पवित्रता लोक में भी प्रत्यक्ष है। दूषित मलिन-अशुचि-भावों को नष्ट कर देना अग्नि का मुख्य काम है। इसी आधार पर तो पात्रादि की अशुचि अग्निताप से लोक में दूर की जाती है। जबतक शरीर में अग्निदेवता 'परमया जूत्या बल्बलीति' (प्रज्वलित रहते हैं), तभी तक अध्यात्मसंस्था (आत्मयुक्त शरीर) पवित्र रहता है। अग्निदेव के उत्क्रान्त होते ही आसुर जलीय वारुणप्राण का प्रभुत्व हो जाता है, फलस्वरूप शवशरीर सर्वथा अशुचि-पूतिगन्धयुक्त बन जाता है। अग्नि का यह पावक धर्म्म दाह्यसोमाहुति पर ही निर्भर है। जब तक दाह्यसोम दाहक अग्नि में आहुत होता रहता है, तभीतक अन्नादाग्नि-प्रज्वलित रहता है। अतएव पवित्र धर्म्म का मूल प्रवर्त्तक पारमेष्ठ्य 'अम्भः' नामक सोमतत्त्व ही माना गया है, जिसका—'पवित्रं ते विततं ब्रह्मणस्पते०' इत्यादि ऋङ्मन्त्र से विश्लेषण हुआ है। पवित्र अग्नि, अग्निस्वरूप-रक्षक पवित्र ब्रह्मणस्पति-अम्भ-नामक पारमेष्ठ्य सोम, दोनों पवित्र तत्त्वों के समन्वित रूप का ही नाम पूर्व कथनानुसार यज्ञ है। जिसका स्वरूप विश्व के सर्वश्रेष्ठ दो पवित्र तत्त्वों के सम्मिश्रण से निष्पन्न हुआ हो, उसे (यज्ञ को) हम अन्य पवित्र तत्त्वों की अपेक्षा अवश्य ही अतिशय रूप से पवित्र कह सकते हैं। इसीलिये तो श्रेष्ठकर्म्म परिगणना में इसे—'यज्ञो वै श्रेष्ठतमं कर्म्म' इत्यादि रूपसे श्रेष्ठतम बतलाया जाता है। यज्ञ की यही अग्नि-सोममयी-उभयधर्म्मात्मिका अतिशय पवित्रता सूचित करने के लिये श्रुति ने इसे 'प्रावित्र' (प्रकर्षेण अवति) कहा है। प्रावित्र शब्द से यद्यपि प्रकृत में रक्षा कर्म्म ही अभिप्रेत है। तथापि रक्षात्मक यह यज्ञकर्म्म चूंकि पवित्रतम है, अतएव प्रसङ्गोपात्त परम्परया प्रावित्र से यज्ञ के पवित्रतम धर्म का भी विश्लेषण कर दिया गया है। अग्नीषोमात्मक यज्ञ की अग्निसोमात्मिका पवित्रता ही रक्षाकर्म्म का प्रधान निमित्त बनती है। एकमात्र इसी आधार पर 'प्रावित्र' से 'पवित्रतम' रूप फलितार्थ भी निकाला जा सकता है। प्रकृष्ट रक्षात्मक धर्म्म तो यज्ञ का स्पष्ट ही है। आध्यात्मिक, आधिभौतिक, आधिदैविक, तीनों ही संस्थाओं की रक्षा अग्नीसोमात्मक यज्ञ पर ही निर्भर है। अन्नादानात्मक यज्ञ आध्यात्मिक संस्था का रक्षक है, आदानविसर्गक्रियात्मक यज्ञ

आधिभौतिक संस्था का रक्षक है, एवं पारमेष्ठ्य सोमाहुत्यात्मक यज्ञ आधिदैविक सौरसंस्था का स्वरूपरक्षक है। सर्वरक्षता ही यज्ञ का अन्यरक्षकापेक्षया प्रकृष्ट रक्षा धर्म्म है—अतएव यह 'प्रावित्र' है। प्रावित्रयज्ञ का यथानुरूप स्वरूप ज्ञान ही होत्रकर्म्म-सफलता का मूल है। अतएव अनुष्ठेय अग्निकर्म्मात्मक होत्रकर्म्म परिज्ञान के साथ साथ यज्ञस्वरूप परिज्ञान भी आवश्यक रूप से अपेक्षित हो जाता है। अतएव होत्रकर्म्म के साथ-साथ—'वेत्तु प्रावित्रम्' से यज्ञकर्म्म की ओर भी दिव्याग्नि का ध्यान आकर्षित किया गया है। यज्ञकर्म्मानुगता इसी भावना का स्पष्टीकरण करते हुए श्रुति ने कहा है—"यज्ञो वै प्रावित्रम्। वेत्तु यज्ञमित्येवैतदाह"। उभय वाक्य निष्कर्ष यही है कि—"मेरा। (मानुष होता का) होत्रकर्म्म, तथा तद्द्वारा सम्पन्न होने वाला यज्ञकर्म्म, दोनों के प्राणाग्निदेव साक्षी बने रहें। उन्हीं से इन दोनों की सफलता के लिए प्रेरणाबल मिलता रहे।"

मन्त्र का अगला भाग है—'साधु ते यजमान देवता' (योऽग्निं होतारमवृथाः)। देवबलानुग्रहप्राप्त्यनन्तर होता को यह दृढ़ आत्मविश्वास हो जाता है कि, अब निश्चयेन यजमान का यज्ञकर्म्म निर्विघ्न सुसम्पन्न हो जायगा। अपने इसी आत्मभाव को वह यजमान के प्रति इन शब्दों में प्रकट कर रहा है कि— हे यजमान! तुमने किसी सामान्य व्यक्ति का होत्रकर्म्म के लिये वरण नहीं किया है। अपितु मेरे व्याज से तुमने उस दिव्यप्राणाग्नि का होत्र कर्म्म के लिये वरण किया है, जिसके अनुग्रह प्राप्त हो जानेपर अवश्यमेव यज्ञकर्म सफल हो जाया करता है। तुमने जिस अग्निदेवता का आश्रय लिया है, तुम्हारे वे अग्निदेवता इस होत्र कर्म्म के लिये साधु हैं, पूर्ण समर्थ हैं। यह तुम्हारा सौभाग्य है कि, अग्नि जैसे श्रेष्ठ देवता का तुम्हें सहयोग मिल रहा है। स्वाभाविक यज्ञपद्धति के साथ साथ ही इस विश्लेषण से श्रुति संकेतरूपेण हमें यह लोकशिक्षा भी दे रही है कि, हमें अपने लौकिक कर्म्मों में उन्हीं सहयोगियों का सहयोग लेना चाहिये, जो स्वयं भी उस कर्म्म में रुचि रखते हों, साथ ही उनमें उसे सफल बनाने की योग्यता भी हो। वैसे योग्य-प्रामाणिक-समर्थ-सहयोगियों के लिये लोक में भी यही सूक्ति व्यवहृत हुई है कि—'अब उनका कार्य्य अवश्य सफल हो जायगा, क्योंकि अमुक योग्य-प्रामाणिक व्यक्ति ने उसका भार उठा लिया है'। प्रकृत में होता—'साधु ते०' इत्यादि मन्त्रद्वारा यजमान की कर्म्मनिष्ठा को ही प्रेरणाबल प्रदान कर रहा है।

यजमान का आत्मविश्वास भी तो यज्ञ सफलता के अन्यान्य कारणों में से एक अन्यतम कारण है। इसी भावना का स्पष्टीकरण करती हुई श्रुति कहती है—"साधु ते यजमान देवता, यस्य तेऽग्निर्होता' इत्येवैतदाह"।

मन्त्र का अगला भाग है—'घृतवतीमध्वर्यो स्रुचमास्यस्व'। यह वाक्य अध्वर्यु को लक्ष्य बना कर कहा जाता है। अग्नि के अनुग्रह प्राप्ति का अर्थ है—अग्नि देवता का यज्ञसीमा में प्रविष्ट हो जाना। 'होत्र कर्म्म को आप लक्ष्य बनावें, यज्ञ को लक्ष्य बनावें, यजमान! तुम्हारा यह कार्य सफल हुआ समझो, जहाँ अग्नि जैसे होता ने अनुग्रह कर दिया' इस भावना को व्यक्त करने वाले निगद मन्त्र भाग से अवश्यमेव प्राणाग्नि यज्ञमण्डल में प्रविष्ट हो जाते हैं। आगत अग्निदेव की परिचर्य्या उसी व्यवहारमर्य्यादा की भांति आवश्यक है, जैसे आगत सम्मान्य अतिथि का अर्घ्यदानादि से सम्मान किया करते हैं। अग्निदेव की परितृप्ति से सम्बन्ध रखने वाली आज्याहुति है। यह आहुतिकर्म्म अध्वर्यु से सम्बन्ध रखता है। अतएव अनुग्रह प्राप्त्यनन्तर होता का यह भी आवश्यक कर्तव्य हो जाता है कि, वह आगत सम्मान्य अतिथि के स्वागत से सम्बन्ध रखने वाले आज्याहुति कर्म्म की ओर आहुतिप्रदाता अध्वर्यु का ध्यान आकर्षित कर दे। एकमात्र इसी अभिप्राय से 'अध्वर्यो! आप घृतवती स्रुक् का ग्रहण करें' (क्योंकि आहुति ग्राहक अग्निदेव पधार आए हैं) यह प्रेरणात्मक मन्त्र भाग प्रयुक्त हुआ है, जिसका तात्पर्य्य—'तदध्वर्युं प्रसौति' इस ब्राह्मण वचन से स्पष्ट हुआ है।

पद्धतिप्रकरण में यह कहा जा चुका है कि, होता के मुख से 'घृतवतीम्' व्याहृति के उच्चरित होते ही अध्वर्यु जुहू, उपभृत् नामक दोनों स्रुचों को आहुति के लिए हाथ में ले लेता है। ग्रहण होता है जुहू, उपभृत, दोनों का। परन्तु होता द्वारा ग्रहण की प्रेरणा होती है—केवल एक (जुहू) स्रुक् की ही। ऐसा क्यों?। जब पद्धति में दोनों का ग्रहण विहित है, तो मन्त्रभाग में भी 'घृतवत्यौ स्रुचौ' इत्यादि रूप से द्विवचन का ही प्रयोग होना चाहिए था। इसी विप्रतिपत्ति का निराकरण करती हुई श्रुति कहती है कि—(१)—निदानविद्या के अनुसार जुहू नामक स्रुक् यजमानस्थानीया है, उपभृत नामक स्रुक् यजमान के शत्रु की प्रतिकृति है। इसके अतिरिक्त जुहू अत्ता की प्रतिकृति है, तो उपभृत आद्य (भोग्य) की। ऐसी स्थिति में यदि होता जुहूपभृतावास्यस्व' इत्यादि रूप से द्विवचन का प्रयोग करेगा,

तो यजमान का शत्रु यजमान के लिये प्रतिस्पर्द्धा करनेवाला बन जायगा। इसके अतिरिक्त भोग्य सम्पत्ति भी भोक्ता यजमान के लिये प्रतिकूल बन जायगी। भावनात्मिका यज्ञप्रक्रियाओं का फलाफल एकमात्र भावना पर ही अवलम्बित है। एवं इन भावनाओं के मूलाधार इसी प्रकार आधिभौतिक यज्ञिय द्रव्य हैं, जैसे कि उपासनाकाण्ड में उपास्य प्राप्ति के लिये उपास्य के यत्किंचित् समधर्म्मों से समतुलित आधिभौतिक पदार्थों में आहार्य्यारोपविधा से उपास्य की कल्पना की जाती है। इसी आहार्य्यारोपविधा के आधार पर उपभृत् को शत्रुभावना से, एवं भोग्यभावना से युक्त समझा जाता है। जुहू को यजमान भावना से, तथा भोक्ता भावना से युक्त मान लिया जाता है। उपभृत् को जुहू की तुलना में रखना शत्रु को समान बलशाली बनाना है, भोग्य को प्रतिकूल बनाना है। यह भावना यजमान के लिये अनिष्टकर बनती है। अतः एकवचन का ही प्रयोग किया जाता है। ग्रहण होता है दोनों का, प्रेरणा मिलती है एक के ग्रहण की। यही—'असत्ये वर्त्मनि स्थित्वा ततः सत्यं समीहते' लक्षण आहार्य्यारोपमूला प्रत्ययालम्बनता है, जिसका गीताविज्ञानभाष्यान्तर्गत तृतीय खण्ड के 'ख' विभागात्मक 'उपासनोत्तर खण्ड' के—'उपासनाभेदनिर्वचन' नामक प्रकरण में विस्तार से विश्लेषण हुआ है। इसी भावना को व्यक्त करती हुई श्रुति कहती है—'तस्मादेकामिवैवाह' ॥२॥

मन्त्र का अगला भाग है—'देवयुवं विश्ववाराम्'। 'अध्यात्म गत प्राणदेवताओं का आधिभौतिक तत्सम पदार्थों के माध्यम से आधिदैविक प्राणदेवताओं के साथ चितिलक्षण अन्तर्य्याम सम्बन्ध करा देना ही यज्ञ का फलितार्थ है'। होतृकर्तृक निगद पाठ से प्राणाग्नि का यज्ञमण्डल में समावेश तो हो गया है। परन्तु अभीतक इनका यजमान के आध्यात्मिक प्राणदेवताओं के साथ ग्रन्थिबन्धन सम्बन्ध नहीं हुआ है। यह काम मध्यस्था आधिभौतिकी आज्याहुति पूरा करती है। जुहू नामक स्रुक्पात्री भी आधिभौतिक पदार्थ है, आहुति के लिए जुहू में प्रतिष्ठित आज्यमात्रा भी आधिभौतिक ही है। इन दोनों आधिभौतिक द्रव्यों पर यज्ञकर्त्ता यजमान का सत्त्व है, ममत्व है। दोनों पर यजमान की भूतात्मसत्ता आक्रान्त है, जिस वित्तानुगता आत्मसत्ता के लिये—'यावद्वित्तं तावदात्मा' यह सिद्धान्त स्थापित हुआ है। निष्कर्षतः आज्यपूर्ण जुहू में यजमान के प्राणदेवता प्रतिष्ठित हैं। उधर आहवनीय कुण्डस्थ समिद्ध अग्नि में द्युलोक

से आगत आधिदैविक प्राणाग्नि प्रतिष्ठित हैं। इनमें आज्याहुति होती है। परिणाम यह होता है कि, आज्यानुगत यजमान के प्राणदेवताओं का आज्याहुति द्वारा आहवनीयस्थ प्राणाग्नि के साथ ग्रन्थिबन्धन हो जाता है। इस प्रकार आज्यपूर्ण जुहू यजमान प्राण का प्राकृतिक प्राणदेवताओं के साथ योग करानेवाली बन रही है। यही 'देवयुवा' रूप पहिला धर्म है। यच्चयावत् (३३) प्राणदेवताओं के द्वारा यह जुहू ( आज्य सम्बन्ध से ) वरणीय है। सभी प्राणदेव इसकी इच्छा रखते हैं। देवप्रिया, देवयुवा, जुहू वास्तव में यज्ञकर्त्ताओं के लिये स्तुत्या है, प्रशंसनीया है। मन्त्रभाग द्वारा जुहू के उक्त दोनों धर्म्मों का विश्लेषण हुआ है, साथ ही उस की स्तुति, एवं प्रशंसा हुई है। सर्वत्र चैतन्य का साक्षात्कार करने वाली ऋषिर्दृष्टि के लिए जुहू की स्तुति प्रशंसा अवश्यमेव तत्त्वविज्ञान सम्मत है।

मन्त्र का अगला भाग है—"ईडामहै देवाँ ३॥ ईडेन्यान्, नमस्याम नमस्यान्, यजाम यज्ञियान्"। ज्योतिर्म्मय तत्त्व ही 'देवता' है। यह ज्योतिर्भाग पृथिवी, अन्तरिक्ष, द्यौ, इन तीन लोकों के भेद से तीन स्थानों में विभक्त होता हुआ विभिन्न तीन नाम रूप-गुण-कर्म्मों में परिणत हो रहा है। तीनों में मूलतत्त्व द्युलोकस्थ सौरप्राणमूर्त्ति देवतत्त्व ही है। सौरज्योतिर्भाग ( प्रकाश ) सर्वप्रथम अन्तरिक्ष लोकोपोलक्षित सौम्यचान्द्रपिण्ड में भुक्त होता है। चान्द्रमसी ज्योति वस्तुगत्या प्रवृक्त सौरी ज्योति ही है। द्वितीयस्थान पृथिवी लोक है। यहां आकर भूतभाग के आत्यन्तिक आवरण से सौरज्योति का स्वज्योतिर्भाग, तथा चान्द्र-ज्योति का परज्योतिर्भाग, दोनों अभिभूत हो जाते हैं। अतएव पार्थिवी ज्योति केवल 'रूपज्योति' कहलाई है। रूपज्योति में ( पार्थिवी ज्योति में ) उस पार्थिव प्राणाग्नि का समावेश है, जोकि—'वैश्वानर' नाम से प्रसिद्ध है, जिसे कि यजुः-संहिताने 'विराट्पुरुष' कहा है, जिससे कि, 'पुरुष-अश्व-गौ-अवि-अज' इन पांच यज्ञियपशुओं का स्वरूप निर्म्माण हुआ है, जो कि पुरुष ( मनुष्य ) पशु में अपनी पूरी मात्रा से विकसित है। यही वैश्वानराग्नि भूताभिभव से अप्रत्यक्ष है, मृग्य-माण है। अतएव —'कृष्णोऽस्याखरेष्ठः' इत्यादि रूप से इस पार्थिव अग्नि को 'कृष्णमृग' नाम से भी व्यवहृत किया जाता है। इस कृष्णमृगाग्नि की सहयोगिनी रूपज्योति, दूसरे शब्दों में पार्थिवप्राणाग्नियुक्त दिव्यप्रवृक्त ज्योतिर्भाग ही पार्थिवदेवता हैं। आन्तरिक्ष्य चान्द्रसोमावच्छिन्न विशुद्ध ज्योतिर्म्मय भाग

आन्तरिक्ष्य देवता हैं। सौरमण्डलस्थ (सम्वत्सरमण्डलस्थ) सावित्राग्नियुक्त ज्योतिर्भाग दिव्य देवता हैं। दिव्यदेवताओं से यज्ञ-तपो-दान लक्षण विद्या-समुच्चित प्रवृत्तिकर्म्म का स्वरूप सम्पन्न होता है, आन्तरिक्ष्य चान्द्रदेवताओं से इष्ट-आपूर्त्त-दत्तलक्षण विद्यानिरपेक्ष सत्कर्म्म का स्वरूप निष्पन्न होता है, एवं पार्थिव देवताओं से लौकिक-व्यावहारिक-यथाजात कर्म्मों की प्रवृत्ति होती है। पार्थिव ज्योतिर्भाग मानवसर्ग की, आन्तरिक्ष्य चान्द्रज्योतिर्भाग पितृसर्ग की, एवं दिव्य ज्योतिर्भाग देवसर्ग की मूलप्रतिष्ठा है। मनुष्य, पितर, देव, तीन प्रजा हैं, रूप-पर-स्व-तीन ज्योतियाँ हैं, पृथिवी-अन्तरिक्ष-द्यौ-तीन लोक हैं। इस प्रकार एक ही दिव्यज्योति त्रिःप्रजासर्ग, त्रिज्योतिःसर्ग, त्रिलोकसर्गरूप में परिणत हो रही है। द्युलोकावच्छिन्न देवता यज्ञिय हैं, अन्तरिक्षलोकावच्छिन्न पितर नमस्य हैं, एवं पार्थिवलोकावच्छिन्न मनुष्य ईडेन्य हैं। द्युलोकस्थदेवता न तो केवल स्तुति प्रशंसा से ही अनुग्रह करते, न केवल नमस्कार से ही उन्हें (साम्प्रदायिक भक्तिमार्ग की भांति) तुष्ट किया जा सकता। अपितु तत्त्वाधार पर प्रतिष्ठित वैध-यज्ञप्रक्रिया से आहुति द्वारा ही इन्हें प्रसन्न किया जा सकता है। दिव्यप्राणदेवताओं का आध्यात्मिक प्रा० देवताओं से सम्बन्ध हो जाने से दिव्य-प्राणशक्तियों की प्राप्ति हो जाती है। यही उनका अनुग्रह है। यह अनुग्रह केवल स्तुति-नमस्कार से नहीं मिल सकता। अपितु इसके लिये तो यज्ञकर्म्म का अनुगमन करना ही अनिवार्य्य होगा। अतएव इन दिव्य देवताओं को हम 'यज्ञिय' कह सकते हैं। वाङ्मय आन्तरिक्ष्य पितर-'पितरो वाक्यमिच्छन्ति' के अनुसार केवल नमस्कार से भी तुष्ट किए जा सकते हैं। अतएव इन्हें 'नमस्य' कहा जा सकता है। वाग्विकृतिरूप भूतमय मनुष्य केवल नमस्कार से ही प्रसन्न नहीं होते। अपितु इन्हें प्रसन्न करने का अन्यतम साधन है—'स्तुति'। अपनी प्रशंसा से, यशःख्यापन से, लोकैषणा कीर्त्तन से धीर से धीर मनुष्य के अन्तर्जगत् को भी स्खलित किया जा सकता है। अतएव इन्हें 'ईडेन्य' कहा जा सकता है। प्रकृत यज्ञकर्म्म में हमें यजनीय यज्ञिय देवताओं के अतिरिक्त पितरों की भी सहानुभूति अपेक्षित है, उन ऋत्विक् दर्शक मनुष्यों का सहयोग भी अपेक्षित है, जिनके अन्तः-बाह्य सहयोग से यज्ञियदेवताओं का यजनकर्म्म साङ्गोपाङ्ग पूर्ण

होगा। इसी त्रिविध प्राकृतिक प्रजासर्ग के अनुग्रह प्राप्त करने के लिये—'ईडामहै ईडेन्यान्' इत्यादि मन्त्रप्रयोग विहित है।

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | पृथिवी | अग्निः | रूपज्योतिः | मनुष्याः | ईडेन्याः | तान्-ईडामहै |
| २ | अन्तरिक्षम् | सोमः | परज्योतिः | पितरः | नमस्याः | तान्-नमस्यामः |
| ३ | द्यौः | इन्द्रः | स्वज्योतिः | देवाः | यज्ञियाः | तान्-यजामः |

दूसरी दृष्टि से देवत्रयी का समन्वय कीजिये। उपासना काण्ड से सम्बन्ध रखने वाले आधिदैविक सगुण इष्ट देवता (अग्नि, विष्णु, इन्द्र आदि अतिष्ठावा देवता), एवं माता, पिता, आचार्य, ये तीन आधिभौतिक सगुण पूज्य मनुष्य देवता, ईडेन्यवर्ग से सम्बन्ध रखते हैं। उपास्य देवता स्तुतिभावात्मक आत्मसमर्पण से तुष्ट हो जाते हैं, इसी लक्ष्य से इन्हें 'ईडेन्य' कहा जा सकता है। माता-पिता-आचार्य, इन तीन से भिन्न ज्येष्ठ भ्राता, समाज के शिष्ट पुरुष, सम्मान्य विद्वान, इत्यादि पूज्य वर्ग नमस्कारमात्र से तुष्ट किये जा सकते हैं। अतएव इन्हें 'नमस्य कहा जा सकता है। आधिदैविक विवर्त में स्वेष्ट देवता से भिन्न देववर्ग नमस्य माना जा सकता है। तीसरा विभाग यज्ञिय देवताओं का है, जो कि अधिभूत-अधिदैवत, उभयत्र समान हैं। ऋतु, छन्द आदि वयोनाधात्मक देवपशु (देववाहन) लक्षण देवताओं का भी यज्ञियविभाग में ही अन्तर्भाव है। तीनों श्रेणियों का ही प्रकृत में येन केन रूपेण अनुग्रह अपेक्षित है। अतः तीनों का संस्मरण आवश्यक मान लिया गया है॥ ३॥

यजनीय देवताओं से सम्बन्ध रखने वाला यज्ञ एक वह महत्वपूर्ण साधन है, जिसके अनुगमन से त्रैलोक्य की चर-अचरसम्पत्ति प्राप्त की जा सकती है। त्रैलोक्य में जो कुछ यज्ञिय पदार्थ हैं, उन सब का यज्ञकर्ता के साथ भोग्यत्त्वेन सम्बन्ध हो जाता है। जो पदार्थ, किंवा जो प्राणी यज्ञ के दिव्य भाग में भाग नहीं लेते, अथवा तो प्रकृत्या जिनके स्वरूपनिर्माण में दिव्ययज्ञमात्रा का सहयोग नहीं होता, वे पदार्थ, और वे प्राणी अपने स्वरूप से भी मुकुलित (बुद्धिशून्य) रह

जाते हैं, साथ ही यज्ञ में अन्वाभक्त प्रजा के व्यवहारों में भी उनका विशेष उपयोग नहीं होता। मनुष्य यदि यज्ञिय है, तो किंपुरुष अयज्ञिय है। एवमेव अश्व, गौ, अवि, अज, चारों यज्ञियप्रजाओं के प्रतिकूल क्रमशः गौर, गवय, उष्ट्र, शरभ, ये चार अयज्ञिय प्रजा हैं। एवमेव बङ्गा, बगधा, चेरपादा, यह प्रजात्रयी भी—'प्रजा ह तिस्रो अत्यायमीयुः' के अनुसार पराभूता है, यज्ञेऽनन्वाभक्ता है। माषादि ओषधियाँ अयज्ञिय हैं। इन अयज्ञिय, अतएव पराभूत पदार्थों के अतिरिक्त जितने भी स्थिर-चर यज्ञिय पदार्थ हैं, उक्त सर्गत्रयी से उन सब का ग्रहण हो जाता है। इस प्रकार ईडेन्य मानव सर्ग से अश्वादि यज्ञिय पशुओं का, यज्ञिय देवसर्ग से कपिञ्जलादि पक्षियों का व्रीहि, यवादि ओषधियों का, पलाश, काष्मर्य्यादि वनस्पतियों का, ओर ओर भी जितने यज्ञिय पदार्थ बच रहते हैं, उन सब का ग्रहण हो जाता है। इस प्रकार—'जायमानो वै जायते सर्वाभ्यो एताभ्यो एव देवताभ्य.' निगमानुसार यच्चयावत् यज्ञिय पदार्थों का यज्ञ से ग्रहण हो जाता है। फलतः यज्ञ का इष्टकामधुक्त्व सर्वात्मना चरितार्थ हो जाता है। यही यज्ञ की वह महामहनीयता, श्रेष्ठतम कर्म्मत्व है, जिसे लक्ष्य बनाते हुए याज्ञिक लोग इस में प्रवृत्त हुआ करते हैं। जिन्होंने यज्ञ का अनुगमन किया, उन्हें सब कुछ मिल भी गया, साथ ही उन का पराभव भी न हुआ। जिन्होंने यज्ञ का तिरस्कार किया, उनकी सत्ता ही उच्छिन्न हो गई॥ ४॥

यज्ञ पद्धति में विहित प्रत्येक आधिभौतिक कर्म्म से यजमान के मानुषात्मा में कोई न कोई यज्ञातिशय उत्पन्न किया जाता है। यज्ञकर्म्मसमष्टि से वह यज्ञातिशय सर्वाङ्गीण बनता हुआ यजमान के मानुषात्मा के साथ अन्तर्य्याम सम्बन्ध करता हुआ उसे आधिदैविक फलानुगामी बनाता है। यही यज्ञातिशय 'दैवात्मा' कहलाया है, जिस का स्वरूप विश्लेषण पूर्व ब्राह्मणों में अनेकधा हो चुका है। तत्तत् कर्म्मविशेषों से इस यज्ञातिशयलक्षण दैवात्मा में तत्तत् शारीर हस्तपादादि अवयव ही स्थापित किए जाते हैं। प्रश्न होता है कि, नव व्याहृत्यात्मक इस स्रुगादापन कर्म्म से ( जिन नौ व्याहृतियों का मूलानुवाद में भी उल्लेख किया जा चुका है ) दैवात्मा में कौन से शारीरावयव स्थापित किए जाते हैं?। ५ वीं कण्डिका इसी प्रश्न का समाधान कर रही है। हमारी अध्यात्मसंस्था के पाञ्चभौतिक शरीरभाग में ऊर्ध्व, अवाञ्च, भेद से सौर-पार्थिव, दो जाति के प्राण

प्रतिष्ठित हैं। सौर प्राण का केन्द्र ब्रह्मरन्ध्र है, पार्थिव अपान प्राण का केन्द्र ब्रह्म-ग्रन्थि है। ब्रह्मरन्ध्र में प्रतिष्ठित सौर प्राण उक्थावस्थापन्न है। इससे अर्क-रूप जो सात अवान्तर प्राण निकले हैं, वे ही 'साकञ्ज' ( साथ रहने वाले ) 'सप्त-शीर्षण्य प्राण' कहलाए हैं। दो श्रोत्रप्राण, दो चक्षुप्राण, दो नासाप्राण, एक मुखप्राण, इस प्रकार सातों में ६ प्राण तो यमप्राण हैं, जोड़ले हैं, सातवां मखप्राण एकाकी है *। इसी प्रकार ब्रह्मग्रन्थि में प्रतिष्ठित पार्थिव अपान प्राण उक्थ है। इस से निकलने वाले अर्कात्मक प्राण दो भागों में विभक्त हैं। ये ही क्रमशः उपस्थ प्राण, गुदप्राण, नामक अवाञ्च प्राण हैं †। सम्भय दो के अवान्तर नौ प्राण हो जाते हैं। स्रुगादापन निगद में पठित नौ व्याहृतियों से निगदमन्त्रभागानुगता संख्या सम्पत् के समतुलन से देवात्मा में सप्तशीर्षण्य सौर प्राण, दो अवाञ्च पार्थिवप्राण, इन नौ प्राणों का ही आधान होता है। क्यों नौ व्याहृतियां होती हैं ?, प्रश्न की यही संक्षिप्त उपपत्ति है ॥८॥

## इति-स्रुगादापनकर्म्मोपपत्तिः

— १ —

## २—आश्रावण-प्रत्याश्रावणकर्म्मोपपत्तिः

होतृकर्तृक स्रुगादापन कर्म्म के अनन्तर अध्वर्यु, आग्नीध्र, होता, ब्रह्मा, आदि ऋत्विजों के सहयोग से आश्रावण, प्रत्याश्रावण कर्म्म की इतिकर्त्तव्यता सम्पन्न होती है। एक वैज्ञानिकी आख्यायिका द्वारा इसी कर्म्म की उपपत्ति का ( ६ ठी कण्डिका से ) स्पष्टीकरण हुआ है। वसन्त-ग्रीष्म-वर्षा-शरत्-हेमन्तशिशिर—( हेमन्तशिशिरयोः समासेन ) इन पांच ऋतुओं का स्वरूप अग्नीषोमात्मक माना

---

* साकञ्जानां सप्तथमाहुरेकजं षडिद्यमा ऋषयो देवजा इति।
तेषामिष्टानि विहितानि धामशः स्थात्रे रेजन्ते विकृतानि रूपशः ॥
—ऋक् सं० १।१६४।१५।

† 'सप्तशीर्षण्याः ( प्राणाः ), द्वाववाञ्चौ' ( ऐ० ब्रा० १।३।६। )

गया है। अग्निसोम के उद्ग्राभ-निग्राभ ( चढ़ाव-उतार ) से ही पञ्चर्त्तु का स्वरूप सम्पन्न हुआ है। अग्नीषोममयी पांचों ॠतुओं की समष्टि ही 'सम्वत्सर' है, यही वह यज्ञ है, जिसके द्वारा सूर्य्यकेन्द्रस्थ हिरण्यगर्भ प्रजापति रोदसी त्रैलोक्य में प्रतिष्ठित चर-अचर प्रजा का स्वरूप निर्म्माण किया करते हैं। इस प्राजापत्या-अग्नीषोममयी यज्ञमात्रा का प्रजासर्ग से प्रतिक्षण विस्रंसन हुआ करता है। प्रजा-स्वरूप निर्माण में साम्बत्सरिक अग्नि-सोम मात्राओं का उपादान कारणता के सम्बन्ध से खर्च होना अनिवार्य्य है। यही व्ययभाव 'विस्रंसन' कहलाया है। इसी विस्रंसन को लक्ष्य में बना कर यह कहा जासकता है कि, सौरमण्डलस्थ दिव्यदेवताओं का अग्नीषोममय यज्ञ सौरमण्डल से अप्रक्रान्त हो गया। तात्पर्य्य, पार्थिव प्रजासर्ग निर्म्माण के लिए सौर देवयज्ञ की अपक्रान्ति स्वाभाविक है।

यह यज्ञापक्रान्ति नियतापक्रान्ति, अनियतापक्रान्ति, भेद से दो भागों में विभक्त मानी जा सकती है। सौरसम्वत्सरमण्डलावच्छिन्न ज्योतिर्भाग ही अग्नीसोमात्मक यज्ञ है। प्रत्यक्षदृष्ट सौर प्रकाश ही इस यज्ञ का बाह्य शरीर है। दाहक अग्नि में दाह्य पारमेष्ठ्य सोम आहुत हो रहा है। इसी सोमाहुति प्रक्रिया से इस उभयात्मक यज्ञ का स्वरूप सम्पन्न हुआ है। इसी यज्ञ से ( सोमाहुति से ) 'त्वं ज्योतिषा वितमो ववर्थ' इत्यादि ॠग्वर्णनानुसार प्रकाश का जन्म हुआ है। प्रकाश में अग्नि, सोम, दोनों का समन्वय है, अतएव अवश्य ही सौर-प्रकाश-मण्डल को यज्ञ कहा जा सकता है। यह सौर ज्योतिर्भाग सर्वत्र ( लोकालोक-पर्य्यन्त ) व्याप्त रहता हुआ हमारे भूपिण्ड की ओर भी आ रहा है। भूपिण्ड के विष्कम्भ ( व्यास ) की उभय परिधियों से सम्बन्ध रखनेवाला सौर ज्योतिर्भाग ही प्रकृत में 'यज्ञ' शब्द से व्यवहृत हुआ है। भूपिण्ड-परिधि को काटकर यज्ञ ( प्रकाश ) भूपिण्ड से आगे निकल जाता है। इसी सौर प्रकाश विच्छेद से 'सैंहिकेय' नामक छायामय-तमोमय 'राहू' का जन्म हुआ है। भूपिण्ड की ओर सौरमण्डल से नियत रूप से आकर अपना नियताकार बनाने वाले यज्ञ की अप-क्रान्ति ही नियतापक्रान्ति मानी जायगी। यज्ञ के इस नियतापक्रान्त रूप का ही नाम 'ब्रह्मौदन' है, जिससे किसी भी पार्थिव पदार्थ की उत्पत्ति सम्भव नहीं है। इसी नियतापक्रान्त यज्ञ से सम्वत्सर का स्वरूप निष्पन्न हुआ है। जिसकी छान्दोग्यादि उपनिषदों में 'अश्व' रूप से स्तुति हुई है। सौर प्रकाश आता है,

भूपिण्ड से टकराकर वापस लौट जाता है। दूसरे शब्दों में यज्ञ आता है, भूपिण्ड से सम्पृष्ट होकर वापस लौट जाता है। वापस लौटे हुए प्रकाशलक्षण इस यज्ञ का आकार भूच्छाया ( राहू ) से समतुलित है। सूचीमुख राहू के आकार से समतुलित भूपृष्ठ से सूर्य्य पर्य्यन्त व्याप्त ( वापस लौटकर व्याप्त होने वाला ) सौर प्रकाश ही वह 'अश्व' है, जिसका 'उषा' मस्तक माना गया है। इस नियतापक्रान्ति से सम्बद्ध पुनर्गमन से सम्बन्ध रखने वाला यज्ञात्मक अश्व, किंवा अश्वात्मक यज्ञ, प्रकृत आख्यान में अभिप्रेत नहीं है। अपितु यहां अनियतापक्रान्ति से सम्बन्ध रखने वाले यज्ञ का ही ग्रहण हुआ है।

नियतापक्रान्त-पुनर्गत-स्थिर-ब्रह्मौदनलक्षण ( सूर्य्य के स्वभोग्य लक्षण ) सम्वत्सरयज्ञ से यज्ञमात्रा का विस्रंसन होता रहता है, जिसका तापोत्सर्ग से प्रत्यक्ष किया जा सकता है। सूर्य्य-अस्त हो जाता है, फिर भी हवा में गर्मी बनी रहती है। यह गर्म्मी ( अग्नि, जिसके गर्भ में अग्नि-स्वरूपरक्षक सोम भी प्रतिष्ठित है ) विस्रस्ता वह यज्ञमात्रा है, जिसे 'प्रवर्ग्य' (उच्छिष्ट) कहा गया है। 'उच्छिष्टात्-जज्ञिरे-सर्वम्' इस आथर्वण सिद्धान्तानुसार इस विस्रस्त-प्रवर्ग्य भाग से ही पार्थिव प्रजा की स्वरूप निष्पत्ति होती है। पार्थिव-चान्द्र परिभ्रमण के अनुसार-तत्तत्-ऋतु-विशेषों में प्रवृत्त तत्तद्यज्ञमात्राओं के प्रवर्ग्यभाग से तत्तद्विशेष पार्थिव पदार्थ उत्पन्न हुआ करते हैं। बस जो प्रवर्ग्यभाग तत्तद्विशेषभावोत्पत्ति में तत्तत्समयविशेषों से सम्बन्ध रखता है, वही उस सौरयज्ञ की अनियतापक्रान्ति है। एवं प्रकृत आख्यायिका में अनियतापक्रान्तिलक्षण इसी प्रवर्ग्य यज्ञ का ग्रहण हुआ है। कल्पना कीजिए, यदि प्राकृतिक सौर सम्वत्सर यज्ञ की सम्पूर्ण मात्रा पार्थिवप्रजा-सर्ग में हीं उपयुक्त हो जाय, तो सम्वत्सरमण्डल, एवं उसमें रहने वाले ज्योतिर्म्मय-दिव्य देवताओं की क्या दशा हो ? कल्पना यही उत्तर देगी कि, केवल विस्रंसन से तो एक दिन वह समय आसकता है कि, सम्वत्सर का ही उच्छेद हो जाय। मानना पड़ेगा कि, अवश्य ही विस्रस्तभाग की क्षतिपूर्त्ति भी उसी अनुपात से होती रहती है। यदि सौर पदार्थ पार्थिवसर्ग निर्म्माण में खर्च होते रहते हैं, तो—'इतः प्रदाना ह्य ते-( देवा उपजीवन्ति )' इत्यादि श्रौत सिद्धान्तानुसार पार्थिव पदार्थों के विस्रस्त भाग के गमन से वह कमी पूरी भी होती रहती है। यदि पृथिवी उसे खाती है, तो वह भी पृथिवी को खाता रहता है। परस्परानुगत यह आदान-प्रदान, अन्नान्नादभाव ही तो उभयलोक, किंवा सर्वलोक-प्रतिष्ठा बन रहा है।

सौरदेवताओं के स्वरूपरक्षक यज्ञ की प्रवर्ग्य द्वारा अपक्रान्ति अवश्य होती रहती है। परन्तु सृष्टि नियमानुसार अपक्रान्त यज्ञ वापस भी लौट जाया करता है। 'यो मा ददाति, स इ देवमावत्' सिद्धान्तानुसार जो हमें देता है, वही अन्त में हमें खा भी जाता है। प्राणाग्निरूप होता, प्राणवायुलक्षण अध्वर्यु, आदित्यप्राणात्मक उद्गाता, चान्द्रसोमात्मक ब्रह्मा, इत्यादि प्राकृतिक देवात्मक ऋत्विजों के व्यापार से अपक्रान्त यज्ञ पुनः स्वप्रभव देवमण्डल की ओर लौट आता है। इसीसे देवस्वरूप-रक्षा हो रही है। यज्ञपुनर्गमन ही देवताओं का देवत्त्व है। इस प्रकार स्वस्वरूपस्थिति के लिए ऋत्विजों के सहयोग से सम्वत्सरभुक्त प्राणदेवता पृथिवी की ओर अपक्रान्त यज्ञ को वापस बुला लिया करते हैं। पुनरागत उस यज्ञ से यजन कर वे अपना देवत्त्व सुरक्षित रखने में समर्थ हो जाते हैं। प्रकृत आख्यान प्राकृतिक यज्ञ के इस प्राकृतिक गमनागमनभाव का ही स्पष्टीकरण कर रहा है ॥६॥

प्रकृत वैध यज्ञ का वितान उस प्राकृतिक नित्य यज्ञ की विधा पर ही हुआ है। जैसा, जो कुछ, वहां हो रहा है, वैसा, वही सब कुछ, यहां कल्पित है, जैसा कि—'देवाननु विधा वै मनुष्याः' 'यद्वै देवा अकुर्वंस्तत करवाणि' इत्यादि निगम वचनोंसे प्रमाणित है। जिस प्रकार सौरमण्डलस्थ देववर्ग की अपेक्षा से यज्ञमात्रा पृथिवी की ओर अपक्रान्त हो रही है, एवमेव हम पार्थिव प्रजाओं की अपेक्षा से यज्ञमात्रा सौरमण्डल की ओर अपक्रान्त हो रही है। जैसे उन्हें अपने स्वरूपनिर्म्माण-रक्षा के लिए इस अपक्रान्त पार्थिव यज्ञ की अपेक्षा है, एवमेव हमें यजमान के देवप्राणमय दैवात्मा के स्वरूपनिर्म्माण-रक्षा के लिए अपक्रान्त सौरयज्ञ की अपेक्षा है। 'ओश्रावय' इत्यादि मन्त्रवाक् के द्वारा मनुष्यविध ऋत्विक् उस अपक्रान्त दिव्य यज्ञसम्पत् का स्व-वैध-भौतिक यज्ञ में समावेश करने के लिए ही आश्रावण प्रत्याश्रावणकर्म्म करते हैं। अवश्य ही इस मन्त्रवाक् से अपक्रान्त दिव्ययज्ञमात्रा का इस वैध यज्ञ में समावेश हो जाता है। क्योंकि, 'ओश्रावय' इत्यादिलक्षण जिन व्याहृतियों का यहां प्रयोग होता है, उनसे प्राकृतिक दिव्य यज्ञ ही लक्ष्य बन रहा है। आग्नीध्र को लक्ष्य बनाकर अध्वर्यु के मुख से निकले हुए 'ओश्रावय' का तात्पर्य्य है—'देवताओं के लिए यज्ञ सुनाओ'। अर्थात् देवता इस यज्ञ की ओर लक्ष्य दें, ऐसी भावना करो। आग्नीध्र 'अस्तुश्रौषट्' से यही व्यक्त कर रहा है कि, 'हां देवताओं ने सुन लिया'। जिसका तात्पर्य्य यही है कि, देवताओं का

( देवात्मक अपक्रान्त यज्ञ का ) यहां पुनरागमन हो गया। इस प्रकार 'ओश्रावय' इत्याकारक आश्रावण दिव्यदेवात्मकयज्ञ का आह्वान कर रहा है, 'अस्तु श्रौषट्' इत्याकारक प्रत्याश्रावणकर्म्म उसका आगमन सूचित कर रहा है।

फलितार्थ यही निकलता है कि, प्रकृत आ० प्र० कर्म्म अपक्रान्त दिव्ययज्ञ की प्राप्ति के लिए ही विहित है। मन्त्रभावनाद्वारा आगत भावात्मक देवप्राणमय यज्ञ ही इस वैधयज्ञ की मूलप्रतिष्ठा है। उसी प्राकृतिक दिव्ययज्ञबल के आधार पर यजमान का यह वैध यज्ञ यज्ञातिशयरूप दैवात्सम्पत्ति प्राप्त करने में समर्थ होता है। ऋत्विज सहायक बनते हैं। ऋत्विज भी तभी इस प्राप्तिकर्म्म में सहायक बन सकते हैं, जब कि वे इस उपावृत्त यज्ञरेत को अपनी भावना में प्रतिष्ठित कर लेते हैं। ऋत्विजों की भावना ही तो मुख्य है। यजमान तो सम्पूर्ण उत्तरदायित्व इन्हीं पर डाल देता है। अतएव यज्ञसम्पत् संग्रहमूलक आश्रावण-प्रत्याश्रावणकर्म्म में यजमान का समावेश करना अनावश्यक है। ऋत्विज ही भावनाद्वारा प्राप्त यज्ञ की स्वरूप दृढ़ता के लिए बड़े संयम से सम्प्रदायपूर्वक आश्रावण-प्रत्याश्रावण कर्म्म का अनुगमन करते हैं। सम्वत्सरप्रजापति स्वयं इस आश्रा० कर्म्म में परोक्ष रहते हैं। तदवयवभूत, तद्रस से परिपुष्ट अग्न्यादि देवता ही इस कर्म्म की इतिकर्त्तव्यता पूरी करते हैं। अतः प्रजापतिस्थानीय यजमान भी यहां ( इस कर्म्म में ) परोक्ष ही रहता है। अग्न्यादि के प्रतिनिधि ऋत्विक् ही इस कर्म्म का अनुगमन करते हैं। जैसा वहां हो रहा है, वैसा ही यहां होता है। इसी समीक्रिया की ओर हमारा ध्यान आकर्षित करते हुए श्रुति ने कहा है—'तेनोपावृत्तेन रेतसाभूतेनऽर्त्विजः सम्प्रदायं चरन्ति, यजमानेन परोक्षम्'।

ऋत्विजों के भावनात्मक मानस जगत् में अप्रक्रान्त दिव्य यज्ञसम्पत् का समावेश हो गया। द्युलोकस्थ महामहनीय देवप्राण मूर्त्त यज्ञभगवान का आगमन हो गया। अब यह आवश्यक है कि, अपने इस भावनात्मक दिव्ययज्ञ के वितान के लिए ऋत्विक्लोग पारस्परिक सहयोग से वाक्-सम्प्रदान द्वारा वाक्तत्त्व का आश्रय लें। भावनात्मक मनोगर्भित प्राणतत्त्व यज्ञ का प्रातिस्विक स्वरूप है। यह मनोगर्भित प्राणयज्ञ भूतात्मिका वाक् के आधार पर ही प्रतिष्ठित रहता है। इस ओर मन है, उस ओर वाक् है, मध्य में दोनों से परिगृहीत प्राण है। प्राण यज्ञ है, मनोवाक् यज्ञाधार हैं। अतएव मनो-

वाक् को यज्ञ की 'वर्त्तनी' कहा जाता है। इस ओर ऋत्विजों की भावना (मन) है, उस ओर मन्त्रप्रयोग (वाक्) है। दोनों से मध्यस्थ प्राणात्मक यज्ञ भलीभांति परिगृहीत हो जाता है। यद्यपि यज्ञ का मौलिक स्वरूप प्राण ही है, तथापि एक विशेष हेतु से वाक् को ही यज्ञ का मौलिक स्वरूप मान लिया जाता है। वह विशेष हेतु यही है कि, प्राण बिना मनो-वाक् के नहीं रहता। उधर 'वाक्' से मनः-प्राण-वाक्, तीनों का ग्रहण हो जाता है, जैसा कि वाक्-शब्दनिर्वचन से सुप्रमाणित है। 'उ अ-अच्' से 'वाक्' शब्द निष्पन्न हुआ है। उकार प्राण का, अकार-मन का वाचक है। उकार-अकार (प्राण-मन) की स्वस्वरूपरक्षा के लिए कामना करने वाला तत्त्वविशेष ही 'अच्' से सूचित हुआ है। इस प्रकार वाच् (वाक्) से तीनों का संग्रह हो जाता है। मनोगर्भित प्राणात्मक यज्ञ अपने केवल मनोमय प्राणरूप से तब तक व्यापार करने में असमर्थ बना रहता है, जब तक कि वह भूतमयी वाक् को भी अपनी वर्त्तनी नहीं बना लेता है। भूत ही प्राणव्यापार का आलम्बन बनता है। भूताधारेणैव प्राण स्वबल प्रयोग में समर्थ होता है। अतएव श्रुति ने मनोगर्भित प्राणात्मक यज्ञ का रेत (बलप्रयोगसाधन) भी वाक् को ही माना है, एवं यज्ञस्वरूप भी वाङ्मय ही माना है। यज्ञस्वरूपसम्पादिका वाक् में आधिभौतिक मर्त्यभाग, आधिदैविक अमृतभाग, दोनों का समावेश है। मर्त्या-वाक् का आधार अमृतावाक् है। अमृतावाक् का ही वितान होता है। इसी वितान से भूतयज्ञ भूलोक से द्युलोकपर्य्यन्त, पृष्ठ से रथन्तर सामपर्य्यन्त वितत होता है। लौकिकी वाक् अमृतवाग्गर्भिता मर्त्त्या वाक् है। लौकिकव्यवहारसञ्चालन इसी वाक् से होता है। अलौकिकी वाक् मर्त्यवाग्गर्भिता अमृतावाक् है। वैदिककर्म्मसञ्चालन इसी वाक् से होता है। मर्त्या वाक् से व्यञ्जनात्मिका अनुष्टुप्वाक् समतुलित है। अमृता वाक् से उदात्त-अनुदात्तादि स्वरात्मिका बृहती-वाक् समतुलित है। अतएव वैदिकी मन्त्रवाक् में तत्त्वानुगत स्वरों के अनुसार ही उदात्तादि स्वरों का सन्निवेश हुआ है। यह स्वरवाक् ही चूंकि सामात्मिका बनती हुई यज्ञवितान का कारण बनती है, इसलिए भी वाक् को ही यज्ञ कहना अन्वर्थ बनता है। वाक्तत्त्व के इसी यज्ञस्वरूपप्रतिष्ठात्मक भाव को लक्ष्य बनाकर श्रुति ने कहा है—'वाक्-हि य ज्ञ, वाग् रेतः'।

देवाह्वानलक्षणा ओश्रावयेत्यादिस्वरूपा मन्त्रवाक् के द्वारा आज ऋत्विजों को अपक्रान्त यज्ञसम्पत् का सम्पादन करना है। प्राकृतिक सम्वत्सरयज्ञ के सत्रह अवयव माने गए हैं। 'अग्निरु वै यज्ञः' इस निगमवचन के अनुसार सोमगर्भित अग्नि ही यज्ञ है, जैसा कि पूर्व में स्पष्ट किया जा चुका है। भूकेन्द्र से आरम्भकर भूमहिमा के १७ वें अहर्गणपर्य्यन्त यह यज्ञाग्नि व्याप्त हैं। सत्रहवाँ स्थान ही आहवनीयकुण्ड माना गया है। इसमें प्रतिष्ठित प्राणाग्नि में १७ से ३३ पर्य्यन्त व्याप्त रहने वाले सोम की आहुति होती है। यज्ञाग्नि प्रज्वलित हो पड़ता है। प्रज्वलित होकर यह यज्ञाग्नि २१ वें अहर्गणपर्य्यन्त व्याप्त हो जाता है। २१ तक व्याप्त यज्ञाग्नि के ६—१५—२१—ये तीन विक्रम मान लिये जाते हैं। त्रिवृत (६) स्तोमात्मक प्रथम विक्रम पार्थिव है, पञ्चदश (१५) स्तोमात्मक द्वितीय विक्रम आन्तरिक्ष्य है, एवं एकविंश (२१) स्तोमात्मक तृतीय विक्रम दिव्य है। यज्ञ ही विष्णु है। यही त्रिविक्रम विष्णु है। वक्तव्य यही है कि, यज्ञाग्नि यद्यपि आहुति सम्बन्ध से २१ तक (सूर्यतक, क्योंकि—'एकविंशो वा इत आदित्यः' इत्यादि श्रुति के अनुसार सूर्य्यसत्ता भूपिण्ड से २१ वें अहर्गण पर ही मानी गई है) व्याप्त हो जाता है, तथापि इसका मौलिक स्वरूप १७वें अहर्गण पर्य्यन्त ही व्याप्त माना गया है। सप्तदशस्तोमावच्छिन्न यज्ञाग्नि के १७ अहर्गण हीं १७ अवयव हैं। ये १७ हों वाङ्मय अवयव बिना किसी विच्छेद के परस्पर एकरूपवत् सन्तत हैं। सप्तदशावयवों के अविच्छिन्न सन्तान भाव से सम्बद्ध यज्ञाग्नि का ही यहां संग्रह अपेक्षित है। अतएव आवश्यक है कि, इतस्ततः दृष्टिपात न करते हुए, अन्य अप्रस्तुत वाक् का प्रयोग न करते हुए केवल मन्त्रवाक्-लक्षण आश्रावण, प्रत्याश्रावण कर्म्म का ही अवधान पूर्वक एक दूसरे के प्रति यज्ञमात्रा समर्पित करते हुए यज्ञ के १७ अवयवों का अविच्छिन्न रूप से सम्पादन किया जाय। अविच्छिन्न-सन्तान परम्परा से सम्बन्ध रखने वाला सप्तदशावयव दिव्य यज्ञ अविच्छिन्न भावात्मक सम्प्रदानपरम्परा से उसी प्रकार परिपूर्ण—समृद्ध—सफल—बन जाता है, जैसे कि अविच्छिन्न सम्प्रदान से पूर्णपात्र जलपरिपूर्ण हो जाता है। भगवान शङ्कर के लिए सतत जल धारा अपेक्षित है। इस कर्म्म को सतत अक्षुण्ण बनाए रखने के लिए शिवप्रतिमा के सान्निध्य में पार्श्व, अथवा ऊर्ध्वप्रदेश में एक पाषाणमय जलकोश (हौज़) बना दिया जाता है। सम्मिलित १०—५ व्यक्ति श्रद्धाभाव से उसे भर दिया करते हैं। दसों व्यक्ति कूप प्रदेश से जलकोशपर्य्यन्त नियमित रूप से खड़े हो जाते हैं। एवं

केवल मृद्घटों को लक्ष्य में रखते हुए तन्मयता से जल भरना आरम्भ कर देते हैं। एक दूसरे को क्रम वार अविच्छिन्नरूप से घट सोंपता जाता है। जलकोश परिपूर्ण हो जाता है। पारस्परिक अविच्छिन्न सम्प्रदान का यह एक लौकिक महत्त्वपूर्ण उदाहरण है। अथवा तो—'यथा पूर्णपात्रं परासिञ्चेत्' का यह तात्पर्य्य भी लगाया जासकता है कि, जलपूर्णपात्र का निरर्थक प्रदेश में जैसे डालना है, वैसे ही अप्रस्तुत वाक् से यज्ञ की परिपूर्णता नष्ट करनी है। सिद्ध काव्य को बिगाड़ देना, और आश्रावण—प्रत्याश्रावण कर्म्म में अप्रस्तुत वाणी का प्रयोग करना समतुलित है। तद्वत् ही यहाँ भी यज्ञकोश-परिपूरक सप्तदशमात्राओं का अविच्छिन्नरूप से ही अनुगमन करना चाहिए, यही फलितार्थ है॥ ७॥

८,६,१०,११, इन चार कण्डिकाओं में उसी अविच्छिन्न-वाक्संयमानुगत-पारस्परिक सम्प्रदान-कर्म्म की इतिकर्त्तव्यता का स्पष्टीकरण हुआ है। १२,१३,१४; इन तीन कण्डिकाओं में सोमयाग से सम्बन्ध रखने वाले वाक्संयम का प्रासङ्गिक निरूपण हुआ है। १५ हवीं कण्डिका में उस दोष का विश्लेषण हुआ है, जो सम्प्रदानधाराविच्छेद से, एवं अप्रस्तुत वाक्प्रयोग से हुआ करता है। असावधानी करने से जैसे घट-विनष्टि, पादभ्रष्टता, आदि दोषों के कारण जलकोश अपूर्ण रह जाता है, एवमेव यदि पारस्परिक सम्प्रदान में ऋत्विक् लोग अन्यमनस्कता, अन्य असामयिक वाक् का प्रयोग कर डालेंगे, तो यज्ञसन्तान विच्छिन्न हो जायगी। फलतः यज्ञस्वरूप न केवल साङ्गोपाङ्ग ही न बनेगा, अपितु यजमान का महान् अनिष्ट भी हो जायगा। अतएव इस अव्यवच्छिन्ना—सम्प्रदानपरम्परा का सावधानी से अनुगमन करना चाहिए। यह अवधानता केवल आश्रावण० कर्म्म के लिए ही आवश्यक हो, यह बात नहीं है। अपितु पुरुषार्थलक्षण यज्ञ कर्म्म से सम्बन्ध रखने वाले ओर ओर भी जो क्रत्वर्थ कर्म्म हैं, उन सब का भी यथाविधि अनन्यमनस्कता से ही अनुगमन करना चाहिए। संकेत विधि से हमें हमारे लौकिक कर्म्मों के सम्बन्ध में भी श्रुति यह आदेश दे रही है कि, यदि हमें कोई काम करना है, उसे सर्वात्मना सफल बना देना है, तो अनन्यभाव से उसी को लक्ष्य में रखना चाहिए। हम अपने प्रज्ञापराध से, मनोराज्य की चञ्चलता के अनुग्रह से संकल्पित कर्म्म के साथ साथ ही अन्यान्य संकल्प भी किया करते हैं। यही वह व्यवधान दोष है, जिस के कारण प्रथमसंकल्पित अनुगमनीय कर्म्म में अपेक्षित वाग्रेत (बल)

नहीं रहने पाता। फलतः अधिकांश में हमें निराश ही होना पड़ता है। जो काम एकबार लक्ष्य पर चढ़ा लिया, पहिले अनन्यमनस्कता के साथ, यच्चयावत् अप्रस्तुत भावों का परित्याग करते हुए—उसी में जुट जाना चाहिए। अन्यवच्छेदमूला-साथ ही पारस्परिक सम्प्रदानात्मक सहयोगमूला ऐकमत्यभावात्मिका ( संविदानाः ) ऐसी अनन्यमनस्कता ही कर्म्मसिद्धि का अन्यतमद्वार है, जिस का—'एवमेव यज्ञो भर्त्तव्यः' इत्यादि आदेश से विश्लेषण हुआ है ॥ १५ ॥ (८,९,१०,११,१२,१३,१४,१५)

आश्रावण-प्रत्याश्रावण कर्म्म से सम्बन्ध रखने वाले निगद मन्त्र की पांच व्याहृतियाँ हैं। वर्ण, स्वर, पद, वाक्य, भेद से शब्दात्मिका वाक् के चार विवर्त्त माने गए हैं, जैसा कि 'चत्वारि वाक् परिमिता पदानि' इत्यादि ऐतरेय श्रुति से प्रमाणित है। इन्हीं चारों वाग्विवर्त्तों के लिए वेद में क्रमशः क्षर ( वर्ण ), अक्षर ( स्वर ), व्याहृति ( पद ), पुरुष [ वाक्य ], ये शब्द व्यवहृत हुए हैं। वैय्याकरण सम्प्रदाय में जिस के लिए 'अखण्डवाक्यस्फोट' वाक्य व्यवहृत हुआ है, वही वैदिक अव्यय पुरुष है। प्रत्येक वाक्य में वर्ण, स्वर, पद, तीनों विवर्त्तों का समावेश रहता है। ऐसा कोई भी उच्चारण नहीं, जो वाक्य न माना जासकता हो। ऐसा कोई भी वाक्य नहीं, जिसमें वर्ण-स्वर-पद का समन्वय न हो। यदि किसी व्यक्ति के 'क्या देवदत्त यहां है ?' इस प्रश्नोत्तर में हम केवल 'न' इस एक अक्षर का प्रयोग करते हैं तो, यहां भी एकाक्षर वाक्य विद्यमान है। 'न' कार में वर्ण स्वर-पद अन्तर्निगूढ हैं, अतएव उनकी प्रतीति नहीं होती। प्रतीति हो रही है—उस चौथी बैखरी वाक् की, जिस का हम प्रयोग किया करते हैं—'तुरीयं वाचो मनुष्या वदन्ति'। चारों विवर्त्तों में 'पद' विवर्त्त ही व्याहृति है। प्रकृत निगद मन्त्र के चूंकि पांच पद हैं, अतएव इन्हें 'व्याहृति' नाम से व्यवहृत करना अन्वर्थ बनता है, यही वक्तव्य है।

दिव्य यज्ञ अग्निमय है, एवं—'तस्य वा एतस्याग्नेर्वागेवोपनिषत' ( शत० १०।५।१।१। ) इत्यादि श्रौत सिद्धान्तानुसार यह अग्नितत्त्व वाङ्मय है। वाङ्मय अग्निलक्षण यज्ञ के स्वरूप निर्म्माण के लिए पञ्चव्याहृत्यात्मक निगदमन्त्र का प्रयोग हुआ है। प्रश्न स्वाभाविक है कि, उस प्राकृतिक वाङ्मय यज्ञ के स्वरूप संग्रह के लिए पञ्चव्याहृत्यात्मक ही वाङ्मय मन्त्र क्यों विहित हुआ ?। प्रश्न का अनेक दृष्टिकोणों से समन्वय किया जासकता है।

(१) पहिले आध्यात्मिकयज्ञ की दृष्टि से ही समन्वय कीजिए। अध्यात्म-संस्था की उत्पत्ति अधिदैवतगर्भित अधिभूत से हुई है। अधिदैवत लक्षण सर्वहुत यज्ञ ही सम्पूर्ण विश्व की मूलप्रतिष्ठा है। विश्वजनक यह यज्ञ प्राणः, आपः, वाक्, अन्नं, अन्नादः, भेद से पञ्चपर्वा है। पञ्चपर्वा इस आधिदैविक यज्ञ से उत्पन्न आधिभौतिक विश्वयज्ञ के स्वयम्भू ( आकाश ), परमेष्ठी ( वायु ), सूर्य्य ( तेज ), चन्द्रमा ( जल ), पृथिवी, ये पांच महापर्व हैं। इस प्रकार जनक सर्वहुत यज्ञवत् तज्जन्य विश्वयज्ञ की भी पञ्चावयवता स्फुट है। इस पञ्चावयव विश्व यज्ञ ( आधिभौतिक यज्ञ ) से समुत्पन्न अध्यात्मसंस्था के आत्मा, शरीर, इन्द्रियवर्ग, ये तीन विवर्त्त हैं। आत्मा मूलाधार है, यही 'ब्रह्मसत्य' है। इसके अव्यक्त, महान्, विज्ञान, प्रज्ञान, भूतात्मा, ये पांच विवर्त्त हैं। शरीर भूतसत्य है। इस के पृथिव्यादि पांचों पर्व प्रसिद्ध ही हैं। इन्द्रियवर्ग देवसत्य है। इस के भी वाक्—प्राण—चक्षुः—श्रोत्र—मन, ये पांच ही विवर्त्त हैं। इस प्रकार अधिदैवत-यज्ञ, अधिभूतयज्ञ, एवं उभययज्ञ से सम्पन्न अध्यात्मयज्ञ के आत्मा—शरीर—इन्द्रिय, तीनों विवर्त्त, सभी प्रकृत्या पाङ्क्त बने हुए हैं। 'प्रकृतिवद्विकृतिः कर्त्तव्या' न्याय से इस वैध यज्ञ में भी वही प्राकृतिक यज्ञपाङ्क्तता अभिप्रेत है। इस आध्यात्मिकदृष्टि से भी आ० प्र० कर्म्म में पांच व्याहृतियों का प्रयोग करना अन्वर्थ बन रहा है।

( २ ) दूसरी दृष्टि से पाङ्क्तता का समन्वय कीजिए। प्रस्तुत यज्ञ सोमयाग का अङ्ग है। सोमयाग का स्तौम्य-त्रिलोकी से सम्बन्ध है। पार्थिव स्तौम्य-त्रिलोकी के त्रिवृत, पञ्चदश, एकविंश, त्रिणव, त्रयस्त्रिंश [ ६—१५—२१—२७—३३ ] ये पांच स्तोम माने गए हैं। पाँचों में क्रमशः अग्नि, वायु, आदित्य, भास्वरसोम, दिक्सोम, ये पांच देवता प्रतिष्ठित हैं। इन्हीं पांचों से क्रमशः वाक् [ अग्नि ], प्राण [ वायु ], चक्षु [ आदित्य ], मन [ भास्वरसोम ], श्रोत्र [ दिक्सोम ], इन पांच आध्यात्मिक इन्द्रियदेवताओं का स्वरूप निर्म्माण हुआ है। पांचों स्तौम्य-देवताओं में आरम्भ के तीन देवता ( अग्नि-वायु-आदित्य ) अग्निप्रधान हैं। एक ही अग्नि की ध्रुव—धर्त्र—धरुण ( घन—तरल—विरल ) अवस्थाएं क्रमशः अग्नि, वायु, आदित्य हैं। अन्त के दो देवताओं की ( दिक्सोम, भास्वरसोम की ) सोमता स्पष्ट ही है। फलतः पांचों का अग्नि सोम में पर्य्यवसान सिद्ध हो जाता

है। अग्निसोमसमन्वितरूप ही यज्ञ है। इसके एवंविध पांच अवान्तरविवर्त्त हैं। इस पाङ्क्त सोमयाग के अङ्गभूत ( अतएव 'प्राक्सौमिक' नाम से प्रसिद्ध ) प्रकृत के इस इष्टियज्ञ में भी अङ्गी सोमयाग के पाङ्क्त धर्म्म का सम्बन्ध अपेक्षित हो जाता है। एवं पञ्चव्याहृति सम्बन्ध से वह अपेक्षा भी सफल हो रही है।

( ३ ) तीसरे दृष्टिकोण से समन्वय कीजिए। यज्ञ को पूर्व में वाङ्मय बतलाया गया है। वाङ्मय यज्ञका रेत वाक्तत्त्व ही है। भूकेन्द्रसे आरम्भ कर महिमा पर्य्यंत इस वाग्रेत के अवान्तर ३३ विवर्त्त हो जाते हैं, जोकि—'त्रयस्त्रिंशत्तन्तवो यं वितत्निरे' इत्यादि मन्त्र वर्णनानुसार 'तन्तुदेवता' कहलाए हैं। इन ३३ अहर्गणात्मक तन्तु देवताओं में ३ अहर्गणात्मक तीन देवता ( ब्रह्मा-विष्णु-इन्द्र ) हृद्य हैं। शेष ३० रह जाते हैं। इन के ६—६ के स्तूप से पांच विभाग हो जाते हैं। ३३ सों का केन्द्र-अग्नीषोम का बिभाजक १७ वाँ अहर्गण है। ये ही ६ विभाग हैं। इस प्रकार एक ही वाक् के गौरूप सूक्ष्मतम १००० विवर्त्तों के पहिले ३०—३० गौ के संकलन से ३३ सूक्ष्म विभाग होते हैं, अन्त में ६ स्थूल विभाग मान लिए जाते हैं। यह उसी वाक् तत्त्व का षट्धाकरण लक्षण वषट्कार है। वाक्-षट्कार ही वषट्कार है। वषट्कार मण्डल ही वाक् का प्रातिस्विक स्वरूप है। इसका ३३ वाँ अहर्गण ही अग्नीषोमात्मक पार्थिव यज्ञ की अन्तिम सीमा है। इस 'वौषट्' रूपा वषट्कारयज्ञ ( वाग्यज्ञ ) की अन्तिम सीमा के ( ३३ के ) गर्भ में क्रमशः २७-२१-१७-१५-९-ये पांच पर्व प्रतिष्ठित हैं। छठा स्वयं ३३ वाँ हैं। यज्ञसम्पत् का इस ६ ठे वषट्कारपर्व से ही सम्बन्ध है, जिस के गर्भ में पांच पर्व प्रतिष्ठित हैं। यज्ञ के इन पाँचों पर्वों के संग्रह के लिए भी पांच व्याहृतियों का ग्रहण अन्वर्थ बन रहा है। 'ओ श्रावय' से त्रिवृत् ( ९ ) का, 'अस्तु श्रौषट्' से पञ्चदश ( १५ ) का, 'यज' से सप्तदश ( १७ ) का, 'ये यंजामहे' से एकविंश का, वौषट् से सप्तविंश ( २७ )का, एवं समष्टिरूप ६ ठे वषट्कार लक्षण त्रयस्त्रिंश ( ३३ ) का ग्रहण होजाता है। इस प्रकार अनेक दृष्टियों से यज्ञ की पाङ्क्तता का समर्थन किया जासकता है। पाङ्क्त यज्ञ से उत्पन्न पशुसर्ग भी पुरुष, अश्व, गो, अवि, अज, भेद से पांच विवर्त्तों में हीं विभक्त है। पाङ्क्तसोमयाग से सम्बन्ध रखने वाले सम्वत्सर यज्ञ का स्वरूप भी वसन्त, ग्रीष्म, वर्षा, शरत्, हेमन्त, भेद से पञ्चपर्वा ही बना हुआ है। अहोरात्र, पक्ष, ऋतु, अयन, सम्वत्सर, भेद से भी सम्वत्सरयज्ञ की पाङ्क्तता स्फुट

है। इसी पाङ्क्तता के आधार पर अग्निहोत्र (अहोरात्र), दर्शपूर्णमास (पक्ष), चातुर्म्मास्य (ऋतु), पशुबन्ध (अयन), ग्रहयाग (सम्वत्सर), इस प्रकार वैध मानुष यज्ञ के पांच पर्व प्रतिष्ठित हैं। प्राकृतिक यज्ञ की इसी पाङ्क्त-सम्पत्त प्राप्ति के लिए प्रकृत कर्म्म सम्पादक निगदमन्त्र में पांच व्याहृतियों का समावेश हुआ है ॥ १६ ॥

सर्वसाधक यज्ञ ही प्रजापति है। 'प्रजापतिस्त्वेवेदं सर्वं यदिदं किञ्च' इस निगम के अनुसार यज्ञात्मक प्रजापति ही अपने विस्रस्त भाग से सब कुछ बना हुआ है। इस प्रजापति के स्थिति भेद से अनिरुक्त, उद्गीथ, सर्व, ये तीन विवर्त्त हो जाते हैं। पिण्ड, और पिण्डमहिमा, प्रत्येक वस्तुतत्त्व में ये दो मुख्य पर्व माने गए हैं। पिण्ड स्पृश्य है, पिण्डमहिमा दृश्य है। पिण्ड-केन्द्रावच्छिन्न तत्त्व अनिरुक्त प्रजापति हैं, महिमा-केन्द्रावच्छिन्न तत्त्व उद्गीथ प्रजापति है। एवं महिमा-मण्डल की रथन्तरसामात्मिका उद्दच नाम्नी अन्तिम परिधि से सम्बन्ध रखने वाला तत्त्व सर्वप्रजापति है। पिण्डाधारेण प्रतिष्ठित महिमामण्डल वही पूर्वपरिचित वषट्कार मण्डल है, जिस के ३३ अहर्गण बतलाए गए हैं। वहीं यह भी स्पष्ट किया गया है कि, ३०—३० गौ का एक एक अहर्गण होता है। फलतः १००० गौ के ३०--३० के विभाग से (१० ९० में ही) ३३ अहर्गण पूर्ण हो जाते हैं, १० गौ शेष रह जाती हैं। यही अन्तिम चौतीसवां सर्वप्राजापत्यस्थान माना गया है। इसी के लिए 'चतुस्त्रिंशः प्रजापतिः' कहा जाता है। जिस कर्म्म में येन केन रूपेण ३४ संख्या का समावेश हो जायगा, वह कर्म्म संख्या-समतुलनमात्र से सर्वप्राजापत्य सम्पत्ति से युक्त हो जायगा। जिस कर्म्म में सर्वथा उपांशुभाव का समावेश होगा, वहां तत्-सम अनिरुक्त हृद्य (पिण्डकेन्द्रावच्छिन्न) प्रजापति का अनुग्रह प्राप्त हो जायगा। एवं जिस कर्म्म में सप्तदश (१७) संख्या का समन्वय होगा, वहां स्वतः एव तत्समतुलित 'उद्गीथप्रजापति' की अग्नियज्ञसम्पत् का ग्रहण हो जायगा। ३३ अहर्गणात्मक महिमामण्डल का केन्द्र १७ वां अहर्गण है। यही सत्रहवां अहर्गण उस नवाहयज्ञ की उपक्रमभूमि है, जिसे पुराणपरिभाषानुसार 'श्वेतद्वीप निवासी सत्यनारायण विष्णु' कहा जाता है। १७ से आरम्भ कर २५ वें अहर्गण पर्य्यन्त ९ अहर्गणों की व्याप्ति में जो ज्योतिर्म्मय अपूर्व यज्ञ प्रतिष्ठित है, वहीं 'नवाहयज्ञ' कहलाया है। इस नवाहयज्ञ का केन्द्र २१ वां अहर्गण है।

यहीं भगवान् सूर्य्यनारायग प्रतिष्ठित हैं। इन्हीं के सम्बन्ध से यह यज्ञात्मक विष्णु 'सत्यनारायण' कहलाए हैं, जो पूर्वप्रतिपादित त्रिविक्रम विष्णु से पृथक् तत्त्व है। 'तद्यत् तत् सत्यमसौ स आदित्यः' के अनुसार सूर्य्य सत्य की प्रतिमा है। आपोमय पारमेष्ठ्य समुद्र के गर्भ में प्रतिष्ठित रहने के कारण यही नारायण हैं। प्रतिमास की पूर्णिमा तिथि में तत्त्वज्ञ उपासक व्रतप्रक्रियाद्वारा इसी तत्त्व को आत्मसात् किया करते हैं। १७-२१-२५, ये तीन अहर्गण क्रमशः ब्रह्मविष्टप्, विष्णुविष्टप्, इन्द्रविष्टप्, कहलाए हैं। यही त्रिविष्टप् स्वर्ग है, जिसका अन्यत्र विशदीकरण हुआ है। तीनों में से १७ वें का पार्थिव उस यज्ञविष्णु ( त्रिविक्रम वामनविष्णु ) से सम्बन्ध है, जिसकी सम्पत् प्रकृत यज्ञ में अपेक्षित है। इसकी अन्तिम सीमा चूंकि १७ वां अहर्गण है, अतएव इसे-'सप्तदशो वै प्रजापतिः' इत्यादि रूप से 'सप्तदश' नाम से व्यवहृत किया जाता है। भूपृष्ठ से आरम्भ कर सत्रहवें अहर्गण पर्य्यंत व्याप्त १७ अवयवों से ही इस यज्ञप्रजापति का स्वरूपनिर्म्माण हुआ है। पांच व्याहृतियों से जहां यह उद्गीथ नामक सप्तदशप्रजापति पञ्चावयव है, वहां अहर्गणात्मक १७ अवयवों से यह सप्तदशावयव भी बन रहा है। पञ्चावयव, सप्तदशराशिरूप इसी यज्ञात्मा का व्याहृति के सप्तदश अक्षरों से संग्रह हो जाता है। यही पञ्चव्याहृतिसमष्टि के १७ अक्षरों की मौलिक उपपत्ति है, जिसका निम्नलिखित स्मार्त्तवचन भी स्पष्टीकरण कर रहा है :—

**चतुर्भिश्च————चतुर्भिश्च————द्वाभ्यां—पञ्चभिरेव च।**

१ २ ३ ४———१ २ ३ ४————१ २ १ २ ३ ४ ५

(ओ-श्रा-व-य)——(अ-स्तु श्रा-षट्)————(य-ज)-(ये-य-जा-म-हे)

(१-२-३-४)———(५-६-७-८)————(९-१०)-(११-१२-१३-१४-१५)

१ ———— २ ———— ३ ———— ४

**हूयते च पुनर्द्वाभ्यां—**

(१६—१७)

(वौ-षट्)

१६—१७

———

५

**तस्मै यज्ञात्मने नमः॥**

उद्गीथप्रजापतये

— १७ —

( कण्डिका )

वृष्टिविज्ञानम्–( १८, १६ कण्डिका )—

सप्तदशस्तोमात्मक आहवनीय प्रदेश ही—जिसे हमने 'ब्रह्मविष्टप्' कहा है—नाचिकेत आग्नेय स्वर्ग कहलाया है। सुप्रसिद्ध स्वर्ग्याग्नि का–जिसका नचिकेता द्वारा प्रश्न हुआ है, एवं यम द्वारा इष्टकाचितिरूप से समाधान हुआ है—इसी सप्तदशस्थान से सम्बन्ध है। प्राक्सौमिक पर्वयज्ञ-समष्टिलक्षण सोमयाग से उत्पन्न स्वर्गप्रापक दैवात्मा इसी सप्तदश स्थान में प्रतिष्ठित होता है। दूसरे शब्दों में दर्शपूर्णमासेष्ट्यनुगत, सोमयागापरपर्य्यायक, ज्योतिष्टोम से प्राप्तव्य स्वर्ग सप्तदशस्तोमावच्छिन्न यही नाचिकेत स्वर्ग है, जिसके लिए कहा गया है—"दर्शपूर्णमासाभ्यां स्वर्गकामो यजेत, ज्योतिष्टोमेन स्वर्गकामो यजेत"। पञ्चावयवा, सप्तदशकलात्मिका, स्वर्ग्याग्निलक्षणा प्राजापत्यसम्पत्ति इस दृष्टिकोण से आधिदैविक सम्पत्ति मानी जा सकती है, जिस की आधिभौतिक शरीर के निधनानन्तर प्राप्ति होती है। मानवीय मन परोक्षफलाकर्षण की अपेक्षा प्रत्यक्ष भौतिक फलाकर्षण की ओर विशेष रूप से आकर्षित रहता है। उस की बाह्यदृष्टि पहिले ऐहलौकिक-फलकामना की अपेक्षा रखती है। जब उसे किसी कर्म्म के प्रति यह विश्वास हो जाता है कि, मुझे अमुक कर्म्म से प्रत्यक्ष में भी, इसी जीवन में भी कोई भौतिक फल मिल सकता है, तो वह उस कर्म्म में अपेक्षाबुद्धिपूर्वक प्रवृत्त हो जाता है। यही क्यों, आधिभौतिक साधन-साध्यों से सम्पन्न कर्म्मकाण्ड का तो अधिकारी भी वही माना गया है, जिसकी प्राथमिक लक्ष्यभूमि आधिभौतिक ही बनती है। उच्चपीठिका में प्रतिष्ठित जो उच्चाधिकारी केवल परोक्ष-आधिदैविक लक्ष्यप्राप्ति के लिए कर्म्म में प्रवृत्त रहते हैं, उनका वह कर्म्म तो उपासना, किंवा ज्ञानयोग ही बन जाता है। प्रवृत्तिलक्षण कर्म्मकाण्ड ( यज्ञकाण्ड ) का सामान्य अधिकारी तो प्रत्येक दशा में भौतिक ऐहलौकिक फल की अवश्यमेव कामना करेगा। प्रकृत आश्रावण-प्रत्याश्रावण कर्म्म के उस प्रत्यक्ष भौतिकफल का ही १८, १६, २०, इन तीन कण्डिकाओं में स्पष्टीकरण हुआ है। तात्पर्य्य, वैदिकयज्ञकर्म्म केवल पारलौकिक आधिदैविक स्वर्गादि फलों के ही जनक नहीं हैं, अपितु परोक्षफल के साथ साथ इनसे प्रत्यक्ष भौतिक योग-क्षेमसंवाहक वर्षादिफल भी प्राप्त हो जाते हैं।

इन प्रत्यक्ष फलों को हम ज्योतिश्चक्र ( खगोल-आकाश ), भुवनकोष ( भूगोल-पृथिवी ) भेद से दो भागों में विभक्त कर सकते हैं। हमारी यच्चयावत भौगो-

लिक पार्थिव कामनाओं की प्रतिष्ठा ऋतु-अनुकूला वर्षा ही है। 'निकामे निकामे नः पर्जन्यो वर्षतु' इत्यादि यजुर्म्मन्त्रवर्णनानुसार समय समय पर पर्ज्जन्य देवता के अनुग्रह ( व्यापार ) से होने वाली वर्षा ही ओषधि-वनस्पति के उत्पादन द्वारा पार्थिव योग-क्षेम का संचालन कर रही है। हमारी समस्त ऐहलौकिक कामनाओं का, पार्थिव-भौगोलिक कामनाओंका, केन्द्रीकरण अन्न-वस्त्र पर ही अवलम्बित है। एवं इस की मूलप्रतिष्ठा खगोलीय वर्षा ही है। वर्षा प्रकृति का प्रथम प्रत्यक्ष अनुग्रह है, पार्थिव ओषधि-वनस्पति-जल-पशु-वित्तादि द्वितीयानुग्रह है। प्रथमानुग्रह ( वर्षा ) के आधार पर द्वितीयानुग्रह प्रतिष्ठित है। १७, १८, इन दो कण्डिकाओं में पहिले खगोलीय प्रथमानुग्रह का, एवं २० वीं कण्डिका में द्वितीय भौगोलिक पार्थिव अनुग्रह का विश्लेषण करती हुई श्रुति भ्रान्त जनों की उस भ्रान्ति का आमूलचूड़ खण्डन कर रही है, जिस भ्रान्ति में पड़ कर वे भ्रान्त मनुष्य यह कहते सुने गए हैं कि, "शास्त्रीय कर्म्मकाण्ड, यज्ञकर्म्म, तो मरने के पश्चात् ही फल देते हैं। हमारा पहिला लक्ष्य अन्न-वस्त्र है। यह चिन्ता शास्त्रीय कर्म्मकाण्ड से निवृत्त नहीं हो सकती।" अवश्य ही भारतीय यज्ञकाण्ड न केवल पारलौकिक परोक्ष फलों का ही प्रवर्त्तक है, अपितु परोक्षातिशय के साथ साथ प्राकृतिक रहस्यपूर्ण वैज्ञानिक-शिक्षणपूर्वक आधिभौतिकी समस्त प्रत्यक्ष कामनाएँ भी इसी यज्ञकाण्ड से सम्पन्न की जा सकती हैं। यही तो यज्ञ के—'इष्टकामधुक्' विशेषण का फलितार्थ है, जिसे न समझ कर अर्द्धदग्ध भ्रान्त जन शास्त्रानुगत भारतीय वैदिक कर्म्मकाण्ड की उपेक्षा से अपना सर्वनाश करा रहे हैं।

पुरोवात, अभ्र, विद्युत्, स्तनयित्नु, इन चारों सहयोगियों के एकत्र समन्वय से ही वर्षाकर्म्म की प्रवृत्ति मानी गई है। सुप्रसिद्ध पुरवाई हवा 'पुरोवात' है। प्रत्यक्ष दृष्ट धूम-ज्योति-सलिल-मरुत् ( बाष्प-अग्नि-पानी-बातवायु ) की समष्टिरूप बद्दल 'अभ्र' है। प्रत्यक्षदृष्ट चाकचिक्य 'विद्युत्' है, एवं प्रत्यक्ष श्रुत गर्ज्जन तर्जन ही 'स्तनयित्नु' है। सर्वप्रथम पुरोवात का सञ्चार होता है। पुरोवात सञ्चार से इतस्ततः ऋतभाव ( खण्डभाव ) से बिखरे हुए अभ्रखण्डों का नियताकाशप्रदेश में एकत्र समन्वय हो जाता है। अभ्रघनता से समुत्पन्न वायु-अग्नि-जलीयघर्षण से विद्युत् उत्पन्न हो जाती है, साथ ही गर्ज्जन तर्ज्जनलक्षण स्तनयित्नु भी। इस सम्पूर्ण सामग्री सम्भार के समवेत होते ही—'तड़-तड़' प्रतिध्वनि के साथ वर्षा होने

लगती है। प्राकृतिक प्राणदेवताओं के प्राकृतिक सम्वत्सरयज्ञ से सम्बन्ध रखने वाले आश्रावण-प्रत्याश्रावणकर्म्म की-'ओ श्रावय' रूपा प्रथम व्याहृति का फल पुरोवात है। 'अस्तु श्रौषट्' व्याहृति से अभ्र का सम्बन्ध है। 'यज' से विद्युत का, 'ये यजामहे' से स्तनयित्नु का, एवं तड़-तड़-प्रतिध्वनिपूर्विका वर्षा का 'वौषट्' इस पाँचवीं व्याहृति से सम्बन्ध है। इस प्रकार प्राकृतिक प्राणदेवता पञ्चव्याहृत्यात्मक इसी आश्रावण-प्रत्याश्रावणकर्म्म से वर्षा के प्रवर्त्तक बन रहे हैं, जिस वर्षा के तात्त्विक स्वरूप का निम्न लिखित शब्दों में दिग्दर्शन करा देना अप्रस्तुत न माना जायगा।

भारतीय वैदिक विज्ञानके सम्बन्धमें सबसे बड़ी विप्रतिपत्ति यही है कि, उसका कई एक रहस्यपूर्ण परिभाषाओं से विशेष सम्बन्ध है। बिना उन्हें अवगत किए केवल अक्षरार्थ के आधार पर तत्तद्वैज्ञानिकप्रकरण शून्य से, निरर्थक से, कल्पित से, कहानी से, प्रतीत होने लगते हैं। साथ ही दूसरी जटिलता यह भी है कि, परोक्षप्रिय ऋषियों की परोक्षाभाषा ( वेदभाषा ) के अनुग्रह से किसी भी विज्ञान का किसी एक ही प्रकरण में क्रमबद्ध निरूपण नहीं मिलता। जबतक समस्त वेदराशि का मन्थन नहीं कर लिया जाता, तबतक किसी भी विज्ञानसिद्धान्त का यथानुरूप समन्वय सम्भव नहीं बन सकता। जिस 'वृष्टिविद्या' के सम्बन्ध में प्रकृत में हमें कुछ निवेदन करना है, उसके लिए भी ये ही जटिलताएं विद्यमान हैं। प्रकृत ब्राह्मण की 'ओ श्रावयेति देवाः पुरोवातं ससृजिरे' इत्यादिरूपा १८ वीं कण्डिका में वृष्टिविज्ञान का निरूपण तो हुआ है। परन्तु यह विश्वासपूर्वक कहा जा सकता है कि, केवल इस कण्डिकामात्र से अंशतः भी वृष्टिविज्ञान का विश्लेषण नहीं हो रहा। देवता, पुरोवात, अभ्र, विद्युत, स्तनयित्नु, वौषट्, आदि किसी भी तत्त्व का तो यहां विश्लेषण नहीं हुआ। अवश्य ही इन तत्त्वों के स्वरूप परिज्ञान के लिए एकबार हमें उन सम्पूर्ण वैदिक स्थल-विशेषों की ओर अपना ध्यान आकर्षित करना पड़ेगा, जिनमें तत्तत्प्रकरणसन्दर्भ की अपेक्षा से तत्तत्-विशेष भावों का स्पष्टीकरण हुआ है। प्रसङ्गोपात्त वृष्टिविज्ञान से सम्बन्ध रखने वाला प्रस्तुत प्रकरण पाठकों के लिए विशेषरूप से अनुरञ्जन का साधन बनेगा, इसी आशा के साथ संक्षेप से ततसम्बन्ध में कुछ निवेदन किया जाता है।

वृष्टिविद्या के सम्बन्ध में एक ही तत्त्ववाद का अनेक दृष्टियों से समन्वय हुआ

है। उन विभिन्न दृष्टिकोणों में से प्रकृत में छान्दोग्य उपनिषत् से सम्बन्ध रखने वाले पञ्चाग्निविद्यानुगत दृष्टिकोण का ही विशेष सम्बन्ध मानना पड़ेगा। छान्दोग्य उपनिषत् में यह स्पष्ट किया गया है कि, वृष्टि का मूलतत्त्व 'श्रद्धातत्त्व' है। यही श्रद्धातत्त्व आगे जाकर सोमरूप में परिणत होता हुआ वृष्टिरूप में परिणत होता है, यही एक औपनिषद दृष्टिकोण है।

दूसरा दृष्टिकोण यह है कि, विद्यानिरपेक्ष इष्ट-आपूर्त्त-दत्त-नामक सत्कर्म्मों के अनुयायी जीवात्मा निधनानन्तर कृष्णमार्ग के अनुगामी बनते हैं। पहिले वे शरीरच्छायात्मक धूमाद्धमण्डल में जाते हैं। यहां से रात्रि में, रात्रि से कृष्णपक्ष में, कृष्णपक्ष से दक्षिणायन-मासषट्कमण्डल में, मासों द्वारा पितृलोक में, पितृलोक से आकाश ( पितृयाण ) में, आकाश से चन्द्रमण्डल में पहुँचते हैं। वहाँ यावत्-सत्कर्म्मातिशयपर्य्यन्त पितृस्वर्गसुख भोगानन्तर वापस उसी मार्गसे लौट आते हैं। चन्द्रमण्डल से आकाश में, आकाश से वायुमण्डल में आकर वायुरूप में परिणत हो जाते हैं। वायु से धूम ( बाष्प ) रूप में, धूम से अभ्ररूप में परिणत होते हैं। अभ्रावस्था से मेघावस्था में परिणत होते हैं। मेघ से वृष्टिजलरूप में परिणत होकर जीवात्मा व्रीहि, यव, ओषधि, वनस्पति, तिल, माष, आदि किसी एक भौतिक पार्थिव द्रव्यरूप में परिणत हो जाते हैं। पार्थिव अन्न ही जलद्वारा जीवात्माओं का बाह्य शरीर बनता है। इस अन्न की पुरुषाग्नि में आहुति होती है। इस यज्ञ के द्वारा अन्नगत प्राणात्मा ( औपपातिक जीवात्मा ) शुक्र द्वारा स्त्री के गर्भाशय में प्रतिष्ठित शोणिताग्नि में आहुत होकर यथाकर्म्म यथाविद्य भौतिक शरीर धारण कर लेता है। इस दृष्टिकोण के अनुसार जीवात्मा ही वृष्टि का धूमावस्था द्वारा प्रधान निमित्त बन रहा है, जिस दृष्टिकोण का निम्न लिखित शब्दों में स्पष्टीकरण हुआ है—

"अथ य इमे ग्रामे-इष्टापूर्त्ते दत्तमित्युपासते, ते धूममभिसम्भवन्ति।
धूमाद्रात्रिं, रात्रेरपरपक्षं, अपरपक्षाद्यान् षड् दक्षिणैति मासांस्तान्।
एते सम्वत्सरमभिप्राप्नुवन्ति। मासेभ्यः पितृलोकं, पितृलोकादा-
काशं, आकाशाच्चन्द्रमसम्। एष सोमो राजा। तद्देवानामन्नम्। तं
देवा भक्षयन्ति। ( इति-जीवात्मनः-आरोहणम् )"। ( अथातः-

अवरोहणम् )—"तस्मिन् यावत् सम्पातमुषित्वाऽथैतमेवाध्वानं-पुनर्निवर्त्तन्ते-यथेतम् । आकाशाद्वायुं, वायुर्भूत्वा धूमो भवति, धूमो-भूत्वाऽभ्रं भवति, अभ्रं भूत्वा मेघो भवति, मेघो भूत्वा प्रवर्षति । त इह व्रीहि-यवा-ओषधि-वनस्पतयः-तिल-माषा-इति जायन्ते । अतो वै खलु दुर्निष्प्रपतरं यो यो ह्यन्नमत्ति, यो रेतः सिञ्चन्ति, तद्भूय एव भवति" । *—छान्दोग्योपनिषत् ५ प्र०।१० खं० । ३,४,५,६ कं० ।

द्युलोकस्थ श्रद्धातत्त्व सोम द्वारा वृष्टिरूप में परिणत होता है, इस प्रथम दृष्टिकोण से, एवं अवरोहण क्रम में जीवात्मा वृष्टिरूप में परिणत होता है, इस द्वितीय दृष्टिकोण से हमें इसी निष्कर्ष पर पहुंचना पड़ रहा है कि, द्युलोकस्थ खगोलीय तत्त्वविशेष ही वृष्टि का जनक है। अब उक्त दोनों दृष्टिकोणों से सर्वथा विभिन्न तीसरे दृष्टिकोण को लक्ष्य बनाइए। जिस प्रकार द्युलोकाधिष्ठाता सूर्य्य से रश्मियों के द्वारा सौर सावित्राग्नि ( आदित्याग्नि ) अजस्ररूप से भूलोक की ओर आता रहता है, एवमेव भूलोकाधिष्ठाता पार्थिव अङ्गिरोऽग्नि अपने प्राणरूप से भूपिण्ड से निकल कर अजस्ररूप से द्युलोक की ओर जाया करता है। द्युलोक से आते हुए आदित्याग्नि से जहाँ सुप्रसिद्ध "आदित्यानामयनम्" नामक यज्ञ का स्वरूप निष्पन्न हो रहा है, वहाँ भू से जाते हुए अङ्गिरोऽग्नि से सुप्रसिद्ध "अङ्गिरसामयनम्" यज्ञ सम्पन्न हो रहा है। भूलोक से निकला हुआ प्राणलक्षण अङ्गिरोऽग्नि तो द्युलोक की ओर जा ही रहा है। साथ ही द्युलोक से भूपृष्ठ पर आकर आदित्याग्नि भी प्रतिफलित होकर 'अश्व' रूप में परिणत होता हुआ द्युलोक की ओर ही जा रहा है। दोनों के इसी सहगमन से उक्त दोनों अयनसत्रों का स्वरूप सम्पन्न हुआ है। सुप्रसिद्ध अङ्गिरा-आदित्य-स्पर्द्धा का स्पष्टीकरण करने वाले आख्यान ने इसी सत्र-विज्ञान का प्रतिपादन दिया है [१]। वक्तव्य यही है कि, पार्थिव अग्नि ( प्राणात्मक

---

* इस विषय का विशद वैज्ञानिक विवेचन चतुःखण्डात्मक श्राद्धविज्ञान के— 'आत्मगति-विज्ञानोपनिषत्' नामक तृतीय खण्ड में देखना चाहिए।

१ – "आदित्याश्च ह वाऽअङ्गिरसश्च उभये प्राजापत्या अस्पर्द्धन्त-वयं पूर्वे स्वर्गं लोकमेष्यामो, वयं पूर्व ऽइति । ( शत० १२।२।१।९ )— "एतदादित्यानामयनम्, एतदङ्गिरसामयनम्" ( शत० ४।५।१।१९, २० )।

अङ्गिरोऽग्नि ) भूपिण्ड से निकल कर वाङ्मय स्तोमों के आधार पर अभिप्लव-रूप से, एवं पृष्ठरूप से निरन्तर द्युलोक की ओर जाया करता है। स्तोमसम्बन्धेन अङ्गिरोऽग्नि का यह द्यु-गमनमार्ग सर्वथा नियत है। अङ्गिरोऽग्नि के इसी द्युलोक-गमन का स्पष्टीकरण करती हुई मन्त्रश्रुति कहती है :—

इत एत उदारुहन् दिवस्पृष्ठ्यान्यारुहन् ।
प्र भूर्जयो यथा पथा द्यामङ्गिरसो ययुः ॥

—अथर्वस० १८।१।६।६१।

भूपृष्ठ पर व्याप्त जलमात्रा बाष्परूप में परिणत होकर द्युलोक की ओर जाते हुए अङ्गिरोंऽग्निगर्भ में प्रतिष्ठित हो जाती है। अग्निगमन के साथ साथ बाष्परूप में परिणत पार्थिव जलमात्रा भी अन्तरिक्ष में चली जाती है। अन्तरिक्ष में प्रतिष्ठित मरुत् नामक वायुविशेष के धरातल पर वह जलमात्रा गर्भीभूत बन जाती है। यही पार्थिवजल का गर्भधारण है। जबतक सौररश्मियाँ तीव्र नहीं बन जातीं, तबतक वह पार्थिव जलमात्रा उसी वायुगर्भ में प्रतिष्ठित रहती है। जब ( आत्यन्तिक ग्रीष्मकालोपलक्षित निदाघकालावसान में ) सौररश्मियाँ अपने निम्नभाव में परिणत हो जातीं हैं, तत्काल वायुधरातलस्थ पानी भूपिण्ड पर गिर पड़ता है। इस प्रकार पार्थिव अङ्गिरोऽग्नि द्वारा मरुद्धरातल में गत पानी ही कालान्तर में पृथिवी पर बरस पड़ता है। इस दृष्टिकोण के अनुसार पार्थिव जल ही द्युलोक में जाकर वृष्टि का कारण बन रहा है। हम समझते हैं, वृष्टि केवल भूपिण्ड में ही होती है। परन्तु यथार्थ परिस्थिति तो यह है कि, भू—द्यू, दोनों में समानरूप से वृष्टि हो रही है। अन्तर केवल यही है कि, द्युलोक में पार्थिव अङ्गिरोऽग्नि वृष्टि के प्रवर्त्तक हैं, एवं भूलोक में आन्तरिक्ष्य पर्जन्य देवता वृष्टि के प्रवर्त्तक हैं। यहां से वहां गया पानी यहां बरसता है-पर्जन्य द्वारा। यहां से वहां पानी बरसता है—पार्थिव अङ्गिरोऽग्नि द्वारा। पार्थिववृष्टि में पार्थिव अहर्गण निमित्त बनते हैं, दिव्यवृष्टि में सौर अहर्गण निमित्त बनते हैं। निम्न लिखित मन्त्रश्रुतियाँ इसी दृष्टिकोण का समर्थन कर रही हैं :—

(१) "अग्निर्वा इतो वृष्टिमुदीरयति, मरुतः सृष्टां नयन्ति।
यदा खलु वा असावादित्यो न्यङ् रश्मिभिः पर्य्यावर्त्तते, अथ वर्षति"।

—तै० सं० २ कां०। ४ प्र०। १० अ०। २ कं०।

(२) "समानमेतदुदकमुच्चैत्यव चाहभिः
भूमिं पर्जन्या जिन्वन्ति, दिवं जिन्वन्त्यग्नयः ॥"

—ऋक्सं० १।१६४।५१

एक अन्य दृष्टिकोण का समन्वय कीजिए। भगवान् मनु कहते हैं कि, द्विजातियों का यज्ञकर्म्म ही वृष्टि का मूल है। आहवनीयाग्नि में यथाविधि जो आहुति दी जाती है, वह द्युलोकस्थ आदित्य में पहुँच जाती है। पार्थिव आहुतिग्राहक आदित्यदेवता बदले में वृष्टि करते हैं, वृष्टि से अन्न-उत्पन्न होता है, अन्न से प्रजोत्पत्ति होती है। इस प्रकार यज्ञाहुति ही परम्परया वृष्टिप्रवर्त्तक बन रही है। देखिए !

अग्नौ प्रास्ताहुतिः सम्यक्—आदित्यमुपतिष्ठते ।
आदित्याज्जायते वृष्टि—वृष्टेरन्नं, ततः प्रजाः ॥

—मनुः ३।७६।

एक पाँचवाँ दृष्टिकोण लीजिए। अक्षर से ब्रह्म ( क्षर ) का विकास होता है, ब्रह्म से कर्म्म उत्पन्न होता है, कर्म्म से यज्ञ उत्पन्न होता है, यज्ञ से पर्जन्य उत्पन्न होता है। पर्जन्य से वृष्टि द्वारा अन्न उत्पन्न होता है, एवं अन्न से भूतसृष्टि होती है। यहां अक्षर को ही वृष्टि का मूलाधार माना जा रहा है। देखिए !

अन्नाद्भवन्ति भूतानि, पर्जन्यादन्नसम्भवः ।
यज्ञाद्भवति पर्ज्जन्यो, यज्ञः कर्म्मसमुद्भवः ॥
कर्म्म ब्रह्मोद्भवं विद्धि, ब्रह्माक्षरसमुद्भवम् ।
तस्मात्सर्वगतं ब्रह्म नित्यं यज्ञे प्रतिष्ठितम् ॥

—गीता ३।१४, १५।

यद्यपि उक्त दृष्टिकोणों की विवेचना-शैली में, (साथ ही द्यावा-पृथिवीरूपसे) अंशतः सिद्धान्त में भी भेद प्रतीत हो रहा है, तथापि वस्तुगत्या सभी दृष्टिकोणों का निर्विरोध समन्वय किया जा सकता है। जैसा कि, आरम्भ में निवेदन किया गया है, प्रथम दृष्टिकोण का प्रस्तुत ब्राह्मणप्रकरण के साथ विशेष सम्बन्ध है। अतएव उसी को आधार बनाकर वृष्टिविद्या का दिग्दर्शन कराना समीचीन माना जायगा। छान्दोग्यश्रुति ने जिस पञ्चाग्निविद्या के आधार पर अपूसर्ग द्वारा पुरुषसर्ग का प्रति-

पादन किया है, उस का वैज्ञानिक तत्त्व उसी की भाषा में स्पष्ट है। अरुणपुत्र, अतएव 'आरुणेय' उपनाम से प्रसिद्ध श्वेतकेतु अपनी तात्त्विक जिज्ञासाओं की पूर्ति के लिए तत्समय की सुप्रसिद्ध कुरुपञ्चालों की विद्वत्पर्षत् (परिषत्) में उपस्थित होते हैं। प्रारम्भिक योग्यता की परीक्षा के लिए पर्षत् के मान्य विद्वान् जैबिलि श्वेतकेतु से प्रश्न करते हैं कि, कुमार! क्या तुम्हें तुम्हारे पिता (अरुण) ने तत्त्वज्ञान के शिक्षण से युक्त कर दिया है?। कुमार श्वेतकेतु उत्तर में ज्यों हीं हां भगवन्! कहते हैं, त्योंहीं जैबिलि उन के सम्मुख प्रश्नपरम्परा रख बैठते हैं। जैबिलि-द्वारा श्वेतकेतु से होने वाली प्रश्नपरम्परा का पांचवां प्रश्न है—'वेत्थ यथा पञ्चम्यामाहुतावापः पुरुषवचसो भवन्ति'— जानते हो, तो बतलाओ! पांचवीं आहुति में अप्तत्त्व कैसे पुरुषस्वरूप में परिणत हो जाता है?। श्वेतकेतु समाधान करने में असमर्थ रह जाते हैं। फलतः स्वयं जैबिलि की ओर से पांचों प्रश्नों का तात्त्विक विश्लेषण होता है।

सुप्रसिद्ध वेदान्तसूत्र (व्याससूत्र) के तृतीयाध्याय के आरम्भ में आत्मगतिविषयक सिद्धान्तों का कतिपयसूत्रों से प्रतिपादन हुआ है। वहां का प्रारम्भिक सूत्र है— "तदन्तरप्रतिपत्तौ रंहति, सम्परिष्वक्तः, प्रश्ननिरूपणाभ्याम्" (व्या० सू० ३।१।१।)। जीवात्मा पाञ्चभौतिक मर्त्य अनित्य शरीर से पृथक् अमृत-नित्य तत्त्व है, जब पूर्वसन्दर्भ से (प्रतिपादित अध्यायद्वयी से) यह सिद्ध हो जाता है— (तदन्तरप्रतिपत्तौ) तो, यह भी स्वतः एव सिद्ध हो जाता है कि, मर्त्य स्थूलशरीर के छूट जाने पर जीवात्मा लोकान्तर में गमन करता है-(रंहति)। क्या विशुद्ध आत्मा का लोकान्तर में गमन होता है?, प्रश्न का 'नेति' रूप से समाधान करते हुए भगवान् बादरायण कहते हैं कि, विशुद्ध आत्मतत्त्व का गमन असम्भव है। अतएव मानना पड़ता है कि, जीवात्मा सूक्ष्म भूतों से वेष्टित होकर ही (आतिवाहिक सूक्ष्म शरीर धारण करके ही) लोकान्तर में गमन करता है (सम्परिष्वक्तो भूतसूक्ष्मैः)। प्रमाण के लिए जैबिलि, और श्वेतकेतु में होने वाली प्रश्नोत्तर परम्परा ही पर्य्याप्त है। वहां पुरुषसर्ग के सम्बन्ध में जो प्रश्नोत्तर हुए हैं, उनसे यही प्रमाणित होता है कि, जीवात्मा भूतसूक्ष्मों से सम्परिष्वक्त होकर ही लोका-

न्तरों में गमन करता है – ( प्रश्ननिरूपणाभ्याम् )। *—प्रश्न-निरूपण का तात्पर्य्य यही है कि, अवरोह ( उत्पत्ति ) क्रम में अप्तत्त्व से ही पुरुष की उत्पत्ति हुई है। यदि आरोहक्रम में अप्तत्त्व का पुनर्गमन न माना जायगा, तो सृष्टिक्रम आगे के लिए अवरुद्ध हो जायगा। कारण स्पष्ट है। पार्थिव सृष्टिनिर्म्माण में प्राकृतिक द्युलोकस्थ ) अप्मात्रा का यदि व्यय ही होता रहेगा, तो एक न एक दिन वह निःशष हो जायगी। फलत निर्म्माणक्रम बंद हो जायगा। उधर – 'स्वयम्भूर्याथातथ्यतोऽर्थान् व्यदधाच्छाश्वतीभ्यः समाभ्यः'—'धाता यथापूर्वमकल्पयत्' इत्यादि श्रुतिप्रामाण्यानुसार सृष्टिक्रम शाश्वत माना गया है। इसकी यह शाश्वतता तभी अक्षुण्ण बनी रह सकती है, जब कि जीवावरोहणवत् जीवारोहण में भी अप्तत्त्व का गमन माना जाय। इसी आधार पर—'ता एव ह्युपपत्तेः' इत्यादि के अनुसार मानना पड़ता है कि–"जीवात्मा भूतसूक्ष्मैः सम्परिष्वक्त एव लोकान्तरे गच्छति"।

अग्निहोत्रयज्ञ से समतुलित इस पञ्चाग्निविद्यात्मक अग्निकर्म्म से ही पुरुषसृष्टि का आविर्भाव हुआ है। हमारे वैध ( मनुष्ययजमानकृत ) अग्निहोत्र में अग्नि, समित्, अङ्गार, विस्फुलिङ्ग, हविर्द्रव्य, इत्यादि भौतिक साधनों का समन्वय रहता है। इन सब भौतिक साधनों का अन्नादलक्षण अग्नि, अन्नलक्षण सोम, इन दो ही साधनों में अन्तर्भाव माना जासकता है। क्योंकि प्राकृतिक नित्याग्निहोत्र में ये दो साधन हीं मुख्य मानें गये, हैं। रोदसीत्रैलोक्यविधाता,–"नैवोदेता, नास्तमेता, मध्ये एकल एव स्थाता"—"बृहद्ध तस्थौ-भुवनेष्वन्तः पवमानो हरित आविवेश"—"सूर्य्यो बृहतीमध्यूढस्तपति" इत्यादि वचनों के अनुसार रोदसी ब्रह्माण्ड के केन्द्र विषुवद्वृत्त नामक बृहतीछन्द के मध्यस्थान में प्रतिष्ठित सूर्य्यदेवता सावित्राग्निमय हैं। अग्नित्वेन यह निरन्तर उसी प्रकार अन्नादान की इच्छा किया करते हैं, जैसे कि हमारा शरीराग्नि स्वार्करूपा बुभुक्षा के उपशम के लिए सायं प्रातः अन्न

---

* तदन्तरेत्यादिकसूत्रमेतद्-ब्रूह्येतदर्थं यदि वेत्थ किञ्चत्।
स प्राह जीवः करणावसादो संवेष्टितो गच्छति भूतसूक्ष्मैः॥ —प्राचीनसूक्तिः

जीवात्मगतिप्रतिपादक इस सूत्रसन्दर्भ का विशद वैज्ञानिक विवेचन श्राद्धविज्ञानान्तर्गत 'आत्मविज्ञानोपनिषत्' नामक प्रथमखण्ड में देखना चाहिए।

( भोजन ) की इच्छा किया करता है। इस स्वाभाविक अन्नादानेच्छा से ही यह 'अन्नमत्तीति' निवचन से 'अन्नाद' कहलाया है। कल्पना कीजिए उस ब्रह्माण्ड-व्यापक सौर अग्नि के महामहनीय प्रवृद्धतम अन्नादभाव की, जिसकी महिमा के गर्भ में असंख्य अस्मदादि वे अन्नाद प्रतिष्ठित हैं, जिन्हें अपने स्वल्प आयतन की पूर्त्ति के लिए प्रतिदिन सायं प्रातः अन्नादान की बुभुक्षा बनी रहती है। अवश्य ही यह मानना पड़ेगा कि, जिसने ब्रह्माण्ड के प्रति अपने आप को अन्नात्मकत्त्वेन समर्पित कर दिया है, हमारे रोदसी ब्रह्माण्ड से भी बृहदायतन कोई न कोई अन्न निरन्तर इस विभ्राट् की बृहती बुभुक्षा शान्त करता रहता है। उस महदन्नाहुति का ही यह प्रभाव है कि, आरम्भसे आज पर्य्यन्त सृष्टिनिर्म्माण-प्रक्रिया में अपनी मात्राओं का समर्पण करता हुआ भी सूर्य्य स्वशरीर से अक्षुण्णवत् बना हुआ है। जिस उस महदन्न की इस सौर सावित्राग्नि में निरन्तर आहुति होती रहती है, जिस अन्नाहुति से 'आ कृष्णेन रजसावर्त्तमानो निवेशयन्नमृतं मर्त्यं च' इत्यादि मन्त्रवर्णनानुसार जो सौरसावित्राग्नि स्वस्वरूपसे कृष्ण रहता हुआ भी ज्योतिर्म्मय बना हुआ है, वही सौराग्नि का अन्न उस महामहिम पारमेष्ठ्य मण्डल में रहने वाला भार्गव स्नेहतत्त्व है, जिन परमेष्ठी मण्डल के सामने सूर्य्य एक बुद्बुद् के सदृश अपना महत्त्व रखता है। वही पारमेष्ठ्य अन्नसोम 'ब्रह्मणस्पति' कहलाया है, जिसका मौलिक स्वरूप अब्लक्षण श्रद्धातत्त्व माना गया है। इसी श्रद्धात्मिका सोमाहुति से सूर्य्य प्रज्वलित है। सौरप्राणाग्नि अग्नि है, सूर्य्यात्मक भूतपिण्ड अङ्गार है, सूर्य्य से प्रवर्ग्यसम्बन्ध द्वारा इतस्ततः विनिःसृत धूम्र, लोहित, हरित, आग्नेयपुञ्ज विस्फुलिङ्ग हैं, अस्मदादि समस्त प्राणिवर्ग समित् है, पारमेष्ठ्य सोम हविर्द्रव्य है। इन सब के समन्वय से ही प्राकृतिक नित्य अग्निहोत्र सञ्चालित है, जिसके आधार पर रोदसी ब्रह्माण्ड की जीवनसत्ता अवलम्बित है। इसी प्राकृतिक सूर्य्याग्निहोत्रविधा के आधार पर मानुष उस अग्निहोत्रविधा का आविष्कार हुआ है, जिस का याज्ञिक ब्राह्मण सायं प्रातः अनुगमन किया करते हैं। अग्निहोत्र के इसी रहस्यात्मक स्वरूप का स्पष्टीकरण करते हुए श्रुति ने कहा है—

"सूर्य्यो ह वा अग्निहोत्रम्। तद्यदेतस्या अग्रऽआहुतेरुदैत्, तस्मात्-सूर्य्योऽग्निहोत्रम्। स यत् सायमस्तमिते जुहोति, य इदं तस्मि-

न्निह सति जुहवानि—इति। अथ यत् प्रातरनुदिते जुहोति, य इदं तस्मिन्निह सति जुहवानि—इति, तस्माद्वै सूर्योऽग्निहोत्रम्।"

—शत० ब्रा० २।३।१।१,२,।

उक्त सूर्याग्निहोत्र में अग्निहोत्रसाधक अग्नि, अङ्गारादि, जिन साधनों का उल्लेख किया गया है, वे सब अग्नि, सोम, इन दो तत्त्वों पर ही विश्रान्त हैं। अग्नि, धूम, समित्, अङ्गार, विस्फुलिङ्ग, इन का तो अग्नि में अन्तर्भाव है, शेष सोममात्र रह जाता है। अतएव अवश्य ही इस अनेकसाधनानुगत भी यज्ञ का 'अग्नौ सोमाहुतिर्यज्ञः' यह लक्षण किया जासकता है। पञ्चाग्निविद्या का तात्पर्य्य यही है कि, एक ही यज्ञ स्थान भेद से पाँच संस्थाओं में विभक्त हो रहा है। सौर-संस्था आधिदैविक है, पार्थिवसंस्था आधिभौतिक है, पुरुषसंस्था आध्यात्मिक है। आधिदैविकसंस्था का २ विधाओं से, आधिभौतिकसंस्था का १ विधा से, एवं आध्यात्मिकसंस्था का २ विधाओं से सम्बन्ध है। कारण इस संख्या विपर्य्य का यही है कि आधिदैविक, तथा आध्यात्मिक यज्ञों के दाम्पत्यभाव से जहां अन्य दाम्पत्ययज्ञ ( प्रजा ) उत्पन्न होता है, वहां आधिभौतिक पाषाण-लोष्टादि यज्ञों से अन्य यज्ञ उत्पन्न नहीं होता। संकेतविधा से यही रहस्य सूचित करने के लिए आधिदैविक, आध्यात्मिक यज्ञों के लिए २—२ विधाओं का, एवं मध्यस्थ आधिभौतिक यज्ञ के लिए एक ही विधा का स्पष्टीकरण हुआ है। तीनों के पांच अवयव-यज्ञों का ही पञ्चाग्निविद्या द्वारा विश्लेषण हुआ है।

उक्त पञ्चावयव यज्ञ द्यावापृथिव्य है। द्यावापृथिव्य यज्ञ के प्राणलक्षण-यज्ञ, प्राणीलक्षण-यज्ञ, भेद से दो विवर्त्त माने जासकते हैं। प्राकृतिक प्राणों के समन्वय से सम्बन्ध रखने वाला द्यावापृथिव्य यज्ञ 'प्राणलक्षण यज्ञ' कहलायेगा, एवं प्राकृतिक अस्मदादि प्राणियों के समन्वय से सम्बन्ध रखने वाला द्यावापृथिव्य यज्ञ 'प्राणिलक्षण यज्ञ' माना जायगा। प्राणलक्षण यज्ञ के पृथिवी, अन्तरिक्षम्, द्यौः, ये तीन पर्व हैं। प्राणिलक्षण यज्ञ के पुरुष, योषा ( स्त्री ), ये दो पर्व हैं। द्युलोकाधिष्ठाता अहःकालीन दृश्य अर्द्धाकाशानुगत सौर आग्नेय प्राण से पुरुषसृष्टि का आविर्भाव हुआ है। भूलोकाधिष्ठाता ( जिस में आन्तरिक्ष्य प्राणवायु का भी समन्वय है ) रात्रिकालीन अदृश्य अर्द्धाकाशानुगत चान्द्र सौम्यप्राण से योषासृष्टि का आविर्भाव हुआ है। द्यु-लक्षण पिता, पृथिवी-रूपिणी माता के दाम्पत्य से जैसे प्राणविध यज्ञ

सम्पन्न हुआ है, एवमेव द्यु-रसानुगत पुरुष (पिता), पृथिवी-रसानुगता योषा [माता] के दाम्पत्य से प्राणीविध यज्ञ सम्पन्न होता है। योषा पृथिवी की प्रतिकृति है, पुरुष द्युलोक की प्रतिकृति है। अतएव इस प्राणिविध यज्ञ को भी द्यावापृथिव्य ही माना जायगा। प्राणविध द्यावापृथिव्य यज्ञ में पृथिवी, अन्तरिक्ष, द्यौः, तीनों का सर्वथा पार्थक्य है। इधर प्राणिविध द्यावापृथिव्य यज्ञ में अन्तरिक्ष का पृथिवी—प्रतिकृतिरूपा योषा के गर्भाशयरूप आन्तरिक्ष्य आकाश में ही अन्तर्भाव हो रहा है। अतएव जहां प्राणविध द्यावापृथिव्य यज्ञ की तीन संस्था होतीं हैं, वहां प्राणिविध द्यावापृथिव्य यज्ञ की पुरुष, योषारूप से दो ही संस्थाएं रह जातीं हैं। सम्भूय ३—२ क्रम से द्यावापृथिव्य यज्ञ की पांच संस्था हो जातीं हैं, जिनका पञ्चाग्निविद्या द्वारा क्रमिक विश्लेषण हुआ है। एवं जिस विश्लेषण की द्यु, अन्तरिक्ष, पृथिवी, पुरुष, योषा, ये पांच पृथक् विधा हैं।

(१) सर्वप्रथम क्रमप्राप्त द्यु-विधा का ही समन्वय कीजिए। द्युलोक अग्नि है, आदित्य समित् है, रश्मियाँ धूम हैं, अहःकाल अर्चि है, चन्द्रमा अङ्गार है, नक्षत्र विस्फुलिङ्ग हैं। इन्द्रज्येष्ठ देवदेवता स्वव्यापार से द्युलोकाग्नि में 'श्रद्धा' रूप हविर्द्रव्य की आहुति देते हैं। आहुत श्रद्धातत्त्व, और आहुतिग्राहक अग्नितत्त्व, दोनों के-अन्तर्य्याम (चिति) सम्बन्धात्मक रासायनिक उस सम्मिश्रण से—जिसमें दो के याग से दोनों के पूर्वस्वरूपोपमर्दद्वारा तीसरा अपूर्वभाव उत्पन्न हो जाता है,—सोम नामक तत्त्वान्तर उत्पन्न होता है। श्रद्धातत्त्व का रूपान्तर यही सोम आन्तरिक्ष्य यज्ञ में आहुतिद्रव्य बनने वाला है। सोमोत्पत्ति ही इस द्यु-यज्ञ का प्रधान फल है।

द्युलोक लोक है, तत्र प्रतिष्ठित सौरप्राणाग्नि (सावित्राग्नि) लोकी है। सूर्य्यपिण्ड भूताग्नि है, पिण्डकेन्द्र को आलम्बन बनाकर सौर द्युलोक की अन्तिम सीमा में व्याप्त रहने वाला प्राणाग्नि देवाग्नि है। लोक-लोकी का अभेद मान कर ही यहां—'असौ वाव लोको गौतम ! अग्निः' यह कह दिया गया है।

भूताग्नि पिण्डरूप आदित्य (सूर्य्यपिण्ड) प्रज्वलित सा दिखाई देता है। इसी से आग्नेय बाष्पलक्षण धूम का उदय होता है। इसी समिन्धन से सूर्य्यपिण्ड 'समित्' माना गया है।

जिस प्रकार प्रज्वलित समित (काष्ठ) से धूम निकला करता है, एवमेव प्रज्वलित सूर्य्यपिण्डात्मक समित् को गर्भ बनाकर इस से चारों ओर रश्मियों का

वितान होता है। रश्मियां आग्नेय बाष्प की प्रतिकृतियाँ हैं। अतएव इन्हें अवश्य ही 'धूम' कहा जासकता है।

जिस प्रकार धूम युक्त समित् से निकलने वाली अग्निज्वाला से चहुं ओर प्रकाश हो जाता है, एवमेव रश्मियुक्त सूर्य्य से निकलने वाली रश्मियों के सहस्रधा वितान से सम्पूर्ण त्रैलोक्य प्रकाशित हो पड़ता है। प्रकाश ही अर्चि (ज्वाला) है। यहां प्रकाशात्मक अहः ही अर्चि है।

जबतक ज्वाला (अर्चि) बनी रहती है, तबतक समित् अङ्गाररूप में परिणत नहीं होता। ज्वालाके शान्त हो जाने पर ही अङ्गार की अभिव्यक्ति होती है। तापलक्षणा वह ज्वाला यहां अहर्लक्षणा अर्चि (प्रकाश) है। जबतक यह रहती है, तबतक चन्द्रमा प्रकाशित नहीं होता (अभिव्यक्ति नहीं होती, अपितु अभिभूत रहता है)। अहः के अन्तर्लीन होजाने पर चन्द्रमा उसी प्रकार अभिव्यक्त होजाता है, जैसे कि, ज्वालोपशम पर अङ्गार अभिव्यक्त होजाता है। इसी सादृश्य से चन्द्रमा अङ्गार माना जासकता है। चन्द्रमा सोममय है। सोममय चन्द्रमा की उत्पत्ति इसी दिव्य आदित्ययज्ञ से हुई है। इसलिए भी चन्द्रमा को आदित्य यज्ञ का अवयव माना जासकता है। चन्द्रमा का प्रकाशधर्म्म भी सौरप्रकाश का ही प्रवर्ग्यरूप है। प्रतिफलित सौर प्रकाश ही चान्द्रज्योति का जनक बनता है, जैसा कि—'इत्था चन्द्रमसो गृहे'—'तरणिकिरणसङ्गादेष पानीयपिण्डो—दिनकर-दिशिचञ्चच्चन्द्रिकाभिश्चकास्ते' इत्यादि वचनों से स्पष्ट है। इस लिए भी चन्द्रमा को अवश्यमेव आदित्ययज्ञावयव माना जासकता है।

'चन्द्रमा अप्स्वन्तरा सुपर्णो धावते दिवि' इत्यादिमन्त्रवर्णनानुसार चन्द्रमा अप्पिण्ड है। नक्षत्र अपृतत्त्व के ही प्रवर्ग्यरूप हैं, अतएव इन्हें—'उडु' (पानी-यपिण्ड) नाम से व्यवहृत किया जाता है। नाक्षत्रिक आप्यप्राण जहां गणात्मक है, वहां चान्द्रमस आप्यप्राण अतिष्ठावा है। अवयव, अवयवी का जो सम्बन्ध है, वही चन्द्रमा, और नक्षत्रों का सम्बन्ध है। अतएव अग्नि, वायु, आदित्य, चन्द्रमा, इन चारों अतिष्ठावा देवताओं के क्रमशः वसु--रुद्र--आदित्य—नक्षत्र, ये चार गणदेवता कहलाए हैं जिसप्रकार अङ्गी अङ्गार से अङ्गात्मक विस्फुलिङ्ग विनिर्गत हैं, एवमेव अङ्गी आप्य चन्द्रमा से अङ्गात्मक आप्य नाक्षत्रिक तेज का विकास हुआ है। अतएव नक्षत्रों को अवश्य ही अङ्गार-चन्द्रमापेक्षया विस्फु-लिङ्ग कहा जासकताहै।

पार्थिव, आन्तरिक्ष्य, दिव्य, तीनों में क्रमशः अग्नि, वायु, इन्द्र, इन तीन अतिष्ठावा देवताओं का प्रभुत्त्व है। अतएव पार्थिव देवताओं को आग्नेय, आन्तरिक्ष्य देवताओं को वायव्य, एवं दिव्य देवदेवताओं को ऐन्द्र कहा जा सकता है। उक्त दिव्ययज्ञसंस्था में ये ऐन्द्रदेवता ही ऋत्विक् हैं, सूर्य्यकेन्द्रस्थ हिरण्यगर्भ-प्रजापति ही इस यज्ञ के यजमान हैं। दिव्य-ऐन्द्रदेवताओं के द्वारा श्रद्धातत्त्व की सावित्राग्नि में आहुति हो रही है। इस प्रकार 'तस्मिन्नेतस्मिन्नग्नौ देवाः' से यहां ऐन्द्र दिव्य देवता ही गृहीत हैं।

अब शेष रह जाता है केवल 'श्रद्धा' तत्त्व। पूर्वब्राह्मण-भाष्यों में अनेकधा श्रद्धा के तात्त्विक स्वरूप का विश्लेषण किया जाचुका है। अतएव पिष्टपेषण अनावश्यक है। प्रकरणसङ्गति के लिए यह जान लेना मात्र पर्य्याप्त होगा कि, पारमेष्ठ्य अप्तत्त्वानुगत चान्द्रसोम से सम्बन्ध रखने वाला, श्रत (सत्य) को धारण करने वाला, मनोगत स्नेहतत्त्व ही 'श्रद्धा' है। 'श्रद्धा, रेतो, यशः' इन तीन चान्द्र-मनोताओं का क्रमशः वाङ्मय शरीर*, शुक्र, मन, इन तीन आध्यात्मिक पर्वों से सम्बन्ध है। तीनों हीं प्राकृतिक अनुग्रह हैं। जिन के मन, शुक्र, शरीर में चान्द्र श्रद्धा-रेत-यश का प्रकृत्या समावेश रहता है, वे ही श्रद्धालु, रेतोधा, एवं यशस्वी होते हैं। मनोमयी श्रद्धा पितृप्राण की, शुक्रमय रेत मानवप्राण की, एवं वाङ्मय यश वषट्कार सम्बन्ध से देवप्राण की प्रतिष्ठा बनता है। श्रद्धातत्त्वानुगत पितृकर्म्म इस श्रद्धातत्त्व के सम्बन्ध से ही 'श्राद्ध' कहलाया है। 'श्रद्धा वा आपः' (तै० ब्रा० ३।२।४।१।)—के अनुसार श्रद्धा वास्तव में आपोमय तत्त्वविशेष ही है, जिस का उपलब्ध भाष्यों में तत्त्वदृष्ट्या समन्वय नहीं हुआ है। अप्तत्त्व श्रद्धा का प्रथम रूप है, सोमतत्त्व श्रद्धा का उत्तररूप है। 'तस्मिन्नपो मातरिश्वा दधाति' (ईशोपनिषत्)—'आपो भृग्वङ्गिरोरूपमापो भृग्वङ्गिरोमयम्' (गोपथ-ब्राह्मण) इत्यादि श्रुतियों के अनुसार भृगुलक्षण स्नेहतत्त्व, अङ्गिरालक्षण तेज, दोनों ही 'आपः' हैं। अतएव आपोमयी श्रद्धा के लिए—'तेज एव श्रद्धा' (शत० ११।३।१।१।) यह भी कह दिया जाता है। जबतक आपोमयी श्रद्धा परमेष्ठी में भुक्त है, तबतक यह श्रद्धा है। आदित्याग्नि में हुत होते ही आदित्याग्नि, तथा श्रद्धारस, दोनों के सम-

* 'यशः, शरीरे भव मे दयालुः'—कविकुलगुरुः।

न्वय से पूर्वस्वरूपोपमर्दद्वारा वह 'सोम' रूप में परिणत हो जाती है। आपोमयी श्रद्धा में आप्यप्राण की प्रधानता रहती है। परन्तु तद्रूपान्तरभूत सोम आप्य-प्राण से सर्वथा बहिष्कृत है। यह विशुद्ध देवान्न बन जाता है। यही द्युलोकोपलक्षित-आधिदैविक यज्ञसंस्था के द्यु-पर्वात्मक प्रथमपर्व का संक्षिप्त निदर्शन है, जिस का निम्न लिखित श्रुति से स्पष्टीकरण हो रहा है—

द्यौः (१) "असौ वाव लोको गौतम ! अग्निः। तस्य आदित्य एव समित्, रश्मयो धूमः, अहरर्चिः, चन्द्रमा अङ्गाराः, नक्षत्राणि विस्फुलिङ्गाः। तस्मिन्नेतस्मिन्नग्नौ देवाः श्रद्धां जुह्वति। तस्या आहुतेः सोमो राजा सम्भवति"। (दिव्ययज्ञः)

* * * *

(२)—दूसरा आधिदैविक यज्ञपर्व अन्तरिक्ष से सम्बन्ध रखता है। जिस प्रकार पृथिवी का अतिष्ठावा 'यथाग्निगर्भा पृथिवी' के अनुसार अग्नि है, द्युलोकातिष्ठावा आदित्य (इन्द्र) है, एवमेव अन्तरिक्ष के अतिष्ठावा वायुदेवता माने गए हैं। इस वायुतत्त्व के अनेक विवर्त्त हैं। उनमें से सोमतत्त्व का अनुयोगी, वृत्रतत्त्वका प्रतियोगी, आप्यप्राणानुगत वायुविशेष ही प्रकृत की अपसृष्टि में अभिप्रेत है। वही आन्तरिक्ष्य वायुविशेष 'पर्जन्य' कहलाया है। यही उस द्युलोकानुगत सोम को अपने गर्भ में रखने के कारण 'अग्नि' (आप्याग्नि) कहलाया है। आप्य अग्नि-सम्बन्ध से ही इसे—'पर्जन्यो वा अग्निः' (शत० १४।६।१।१३) इत्यादि रूप से अग्नि कहा गया है। वर्षा से पहिले जो सनसनाता पूर्ववायु (पुरवाई हवा) प्रवाहित होता है, वही 'पर्जन्य' कहलाया है। इसी अभिप्राय से पर्जन्य का 'क्रन्दतीव हि पर्जन्यः' (शत० ६।७।३।२) यह लक्षण किया गया है। अष्टमूर्त्ति शिवतत्त्व परिभाषा में यही पर्जन्य 'भव' नाम से व्यवहृत हुआ है। पर्जन्य ही वृष्टिद्वारा सर्वप्रपञ्च का प्रभव बनता है। अतएव 'पर्जन्याद्धीदं सर्वं भवति' के अनुसार अवश्य ही इसे 'भवः' कहा जासकता है (देखिए शत० ६।१।३।१५)। आप्य-अग्निलक्षण वायव्य तत्त्वात्मक पर्जन्य के उक्त वस्तुस्वरूपात्मक श्रौत निरूपण के विद्यमान रहते भी यदि इस का—'पर्जन्यो नाम वृष्ट्युपकरणाभिमानी

देवताविशेषः' ( शाङ्करभाष्य ) यह अर्थ किया जाता है, तो आश्चर्य्य इस लिए नहीं होता कि, देश का तत्त्वविज्ञान गत सहस्राब्दियों से सर्वथा स्मृतिगर्भ में विलीन रहा है। आप्यप्राणात्मक वायु ( पर्जन्य ) वृष्टि का उपकरण भी है, प्राणधर्म्मत्वेन इसे देवता भी कहा जासकता है। परन्तु यह—'अभिमानिव्यपदेशस्तु विशेषानुगतिभ्याम् ' वाला अभिमानी देवता नहीं है, जैसा कि—शतपथभाष्य प्रथम वर्ष के—'अष्टविधदेवताविज्ञान' प्रकरण में स्पष्ट किया जाचुका है। अभिमानी देवता का सम्बन्ध एकमात्र उपासनाकाण्ड से ही माना गया है। कर्म्मकाण्डानुगत देवता का तो विशुद्ध तत्त्ववाद से ही सम्बन्ध है।

जिस प्रकार द्युलोकोपलक्षित आदित्याग्नि प्राणविध था, एवमेव यह आन्तरिक्ष्य आप्यप्राणाग्नि ( पर्जन्य ) भी प्राणविध होने से देवाग्नि ही माना जायगा। क्रन्दनधर्म्मा प्रत्यक्षानुभूत पुरोवात इसी पर्जन्य का भौतिकरूप माना जायगा। यही भूतवायु प्राणात्मक पर्जन्यवायु का उत्तेजक बनता है; अतएव इसे पर्जन्याग्नि की समित् माना जासकता है।

पर्जन्याग्नि, भूतवायु, आन्तरिक्ष्य अप्तत्त्व, अग्निसम्बन्धेन उत्पन्न बाष्प (धूम), इन के समन्वय से अभ्र का स्वरूप सम्पन्न होता है। इन उपकरणों में बाष्प ही प्रधान है। अतएव तद्वादन्याय से अभ्र को 'धूमात्मक' कह देना अन्वर्थ बन जाता है। यह बाष्प ऋतरूप से अन्तरिक्ष में सर्वत्र व्याप्त है। पर्जन्यानुगत समित्स्थानीय भौतिक वायु ( मान्सून ) के व्यापार से ही इतस्ततः ऋतरूप से बिखरे हुए बाष्प एकत्र पुञ्जीभूत होते हैं। वही बाष्पपुञ्ज 'अभ्र' कहलाया है, जिस की उत्तरावस्था मेघ कहलाई है। चूंकि समित् से धूम का निर्गम होता है, इधर समिल्लक्षण भूतवायु ही बाष्पपुञ्ज का जनक ( संग्राहक ) है। इसलिए भी अभ्र को धूम कहा जासकता है।

आन्तरिक्ष्य ज्योति विद्युत् है। यही पर्जन्याग्नि की अर्चि ( प्रकाश ) है। अतएव अवश्य ही विद्युत् को आन्तरिक्ष्याग्नि-ज्वालारूप अर्चि कहा जासकता है। वज्र अङ्गार है, गर्ज्जन तर्ज्जन विस्फुलिङ्ग हैं, जैसाकि आगे विस्तार से बतलाया जाने वाला है।

एवंविध पर्जन्याग्नि में आन्तरिक्ष्य वायव्यदेवताओं के द्वारा सोम की आहुति होती है। पर्जन्याग्नि, सोम, दोनों के रासायनिक सम्मिश्रण से वृष्टि का प्रादुर्भाव

हुआ है। यही आधिदैविक यज्ञ की दूसरी विधा है, जिस का निम्न लिखित शब्दों में स्पष्टीकरण हुआ है।

अन्तरिक्षम् (२) "पर्जन्यो वाव गौतम ! अग्निः। तस्य वायुरेव समित्, अभ्रं धूमः, विद्युदर्चिः, अशनिरङ्गाराः, ह्रादनयो विस्फुलिङ्गाः। तस्मिन्नेतस्मिन्नग्नौ देवाः सोमं राजानं जुह्वति। तस्या आहुतेर्वर्षं सम्भवति" (आन्तरिक्ष्ययज्ञः)।

* * * *

(३)—पिण्डात्मिका (भूतात्मिका) पृथिवी 'भूमि' कहलाई है, एवं महिमात्मिका (प्राणात्मिका) पृथिवी 'पृथिवी' कहलाई है। भूपिण्ड के आधार पर वितत प्राणाग्नि ही प्रकृत में 'पृथिवी' शब्द से गृहीत है। यही प्राणाग्नि पार्थिव भौतिक यज्ञ की मूलप्रतिष्ठा बनता है। यही भौतिक यज्ञ की योनि है, जिस के लिए—'अग्निर्वै योनिर्यज्ञस्य' यह कहा जाता है।

भूपिण्डानुगत प्राणाग्नि भूकेन्द्र से निकल कर १७ वें अहर्गण पर्य्यन्त व्याप्त रहता है, जैसा कि, पूर्व के—'सप्तदशो वै प्रजापतिः' इत्यादि निगदव्याख्यान में स्पष्ट कर दिया गया है। सप्तदश अहर्गणात्मक आग्नेय मण्डल ही वह पार्थिव सम्वत्सर है, जिस का सौर सावित्रप्राणाग्निमण्डलरूप दिव्य सम्वत्सर के साथ १७ वें अहर्गण में अतिमान हो रहा है। सप्तदश बिन्दु ही उभयसम्वत्सर की मूलप्रतिष्ठा मानी गई है। यह सम्वत्सर मण्डल वाङ्मय है। वाक्तत्त्व ही भूतविवर्त्त का जनक क्षरतत्त्व है। अतएव प्राणाग्नि जहां देवाग्नि कहा जा सकता है, वहां वागग्निरूप सम्वत्सर को भूताग्नि कहा जा सकता है। इसी पूर्वसमतुलन से सम्वत्सरमण्डल इस पार्थिव प्राणाग्नि-यज्ञ की समित् माना जासकता है।

परमाकाश, पुराणाकाश, शरीराकाश, दहराकाश (दभ्राकाश), इत्यादि भेद से आकाश के अनेक विवर्त्त माने गए हैं। स्वायम्भुव परमेव्योमन् ही परमाकाश है। सौरमण्डल (सौररोदसीत्रैलोक्य) से सम्बन्ध रखने वाला अर्णवसमुद्रावच्छिन्न आकाश पुराणाकाश है। शरीर -दहराकाश आध्यात्मिक आकाश हैं। पुराणाकाशलक्षणा सौर त्रिलोकी में पार्थिवाकाशलक्षण सम्वत्सर मण्डल प्रतिष्ठित है।

सम्वत्सर के अग्न्यात्मक, कालात्मक, वयोनाधात्मक, भेद से तीन विवर्त्त हैं। अग्न्यात्मक सम्वत्सर तो समित् है। कालात्मक सम्वत्सर भातिसिद्ध बनता हुआ व्यवहार की प्रतिष्ठा बन रहा है। वयोनाधात्मक सम्वत्सर ही पार्थिव आकाश है। वाक्परिमाणात्मिका सम्वत्सरमण्डलसीमा ही वयोनाधात्मक सम्वत्सर है। यही व्योमात्मक सम्वत्सर कहलाया है, जैसा कि—'व्योमा हि सम्वत्सरः (शत० ८।४।१।११) इत्यादि वचन से प्रमाणित है। भूपृष्ठपर प्रतिष्ठित अस्मदादि पार्थिव प्रजावर्ग जिस आकाश का साक्षात्कार किया करते हैं, वह यही पार्थिवाकाश है, जिस का बाह्य स्वरूप पार्थिवाग्नि से उत्थित बाष्प से निष्पन्न हुआ है। इसी बाष्प सम्बन्ध से आकाश को प्रकृत भूतयज्ञ का 'धूम' माना जासकता है।

सौर दिव्याग्नि ज्योतिर्म्मय है। वही 'यज्ञो ह देवेभ्यो अपचक्राम। स कृष्णो भूत्वा चचार' इत्यादि सिद्धान्तानुसार प्रवर्ग्यसम्बन्ध से पार्थिवजगत् में भुक्त होता हुआ कृष्णरूप में परिणत होरहा है। अहःकाल में पार्थिवसंस्था जहाँ सौर ज्योतिष्मान् सावित्राग्नि से अनुगृहीत रहता है, वहां रात्रि में पार्थिव कृष्णाग्नि का स्वाभाविक विकास रहता है। अतएव कृष्णभावात्मिका तमोमयी रात्रि ही इस पार्थिव यज्ञाग्नि की 'अर्चि' मानी गई है। अग्नि के अनुरूप ही तो अर्चि होती है। पार्थिव अग्नि यदि कृष्ण है, तो तद्विकासात्मिका कृष्णा रात्रि भी अवश्य ही कृष्णाग्नि की कृष्णार्चि है।

रात्रिरूप अर्चि जबतक रहती है, तबतक दिशाओं का बोध नहीं होता। रात्रि के अवसान पर दिशाएँ परिज्ञात होती हैं। अर्चि के अवशान्त होने से ही तो अङ्गार का जन्म होता है। इसी समतुलन से दिशाओं को अङ्गार माना जा सकता है। अङ्गार अवयवी है, तो विस्फुलिङ्ग अवयव हैं, अनेक हैं, सर्वतो व्याप्त हैं। "सर्वत इव हीमा अवान्तरदिशः' (शत० २।६।१।११) के अनुसार सभी प्रान्त अवान्तर दिशाएँ हैं। इसी समतुलन से अवयवात्मिका अवान्तर दिशाओं को विस्फुलिङ्ग माना जा सकता है।

उक्त परिग्रह युक्त पार्थिव अग्नि में पार्थिव आग्नेय देवताओं के द्वारा वृष्टि की आहुति होती है। पार्थिव मृण्मय भूताग्नियुक्त प्राणाग्नि, तथा आन्तरिक्ष्य वृष्टि (जल), दोनों के रासायनिक सम्मिश्रण से व्रीहि-यवादि लक्षण 'अन्न' उत्पन्न होता

है। यही मध्यस्थ आधिभौतिक पार्थिव यज्ञ की मात्र एक विधा है, जिसका यों विश्लेषण हुआ है—

पृथिवी–(३)–"पृथिवी वाव गौतम ! अग्निः। तस्याः सम्वत्सर एव समित्, आकाशो धूमः, रात्रिरर्चिः, दिशोऽङ्गाराः, अवान्तरदिशो विस्फुलिङ्गाः। तस्मिन्नतस्मिन्नग्नौ देवा वर्षं जुह्वति। तस्या आहुतेरन्नं सम्भवति"। (पार्थिवयज्ञः)।

*   *   *   *

(४)—द्विविध आधिदैविक यज्ञ, तथा एकल आधिभौतिक पार्थिव यज्ञ के उक्त स्वरूप विश्लेषण के अनन्तर आधिदैविक आधिभौतिक यज्ञ से कृतरूप आध्यात्मिक यज्ञ के वृषालक्षण पुरुषयज्ञ विवर्त्त का निरूपण करती हुई श्रुति कहती है कि, हे गौतम ! पुरुष निश्चयेन (इस आध्यात्मिक यज्ञ का) अग्नि है। यहां पुरुष शब्द से वह आध्यात्मिक षडङ्ग वैश्वानर अग्नि अभिप्रेत है, जो सम्पूर्ण प्राणिवर्ग की प्रतिष्ठा बना हुआ है। एवं जिसका "अहं वैश्वानरो भूत्वा प्राणिनां देहमाश्रितः। प्राणापानसमायुक्तः" (गीता १५।१४।) इत्यादि रूप से विश्लेपण हुआ है। पञ्चाग्नि-विद्योपक्रम में यह स्पष्ट किया गया है कि, यह यज्ञ प्राणयज्ञ, प्राणियज्ञ, भेद से दो भागों में विभक्त है। पार्थिव प्राण अपान है, आन्तरिक्ष्य प्राण व्यान है, दिव्य-प्राण प्राण है। दिव्यप्राणलक्षण प्राण, पार्थिव अपानलक्षण प्राण, इन दोनों प्राणा-पानों से मध्यस्थ व्यानलक्षण आन्तरिक्ष्य प्राण का उसी प्रकार ग्रहण हो जाता है, जैसे कि 'द्यावापृथिवी' शब्द से द्यु-पृथिवी के मध्यस्थ अन्तिरिक्ष का 'तन्मध्य पतितस्तद्ग्रहणेन गृह्यते' न्याय से ग्रहण हो जाता है। पार्थिव अपानाग्नि पार्थिव नर (नायक-अध्यक्ष) है, आन्तरिक्ष्य वायव्याग्नि आन्तरिक्ष्य नर है, दिव्य प्राणाग्नि दिव्य नर है। पृथिवी, अन्तरिक्ष, द्यौः, तीनों लोकों के अपानात्मक अग्नि, व्यानात्मक वायु, प्राणात्मक आदित्य, तीनों नरों के पारस्परिक अन्तर्य्याम सम्बन्ध से उत्पन्न होने वाला, केश-लोम-नखाग्र-भागों को छोड़ कर (आ लोमभ्यः, आ नखाग्रेभ्यः) सर्वाङ्ग शरीर में व्याप्त रहने वाला तापधर्म्मा आध्यात्मिक अग्नि ही 'वैश्वानर' कहलाया है। इस की आध्यात्मिक षडङ्गता को लक्ष्य में रखकर

ही श्रुति ने कहा है—'षड्विधो वै पुरुषः (वैश्वानरः) षडङ्गः' (ऐत० ब्रा० २।२६।)। वैश्वानरलक्षण आध्यात्मिक षडङ्ग अग्नि में चूंकि त्रैलोक्याग्नि का समावेश है, अतएव इसके लिये—"वैश्वानरो वै सर्वे अग्नयः" (शत० ६।२।१।३५) यह कहा जाता है। शरीर में मस्तक भाग द्युलोक है, नाभि पर्य्यन्त भाग अन्तरिक्ष है, गुद—नाभ्यन्तर भाग पृथवी-लोक है, यही आध्यात्मिक—त्रैलोक्य है। इन तीन लोकात्मक तीन पुरों की समष्टरूप शरीरपुर में सीमित रहने से ही—'स एषोऽग्निर्वैश्वानरो-यत् पुरुषः' (शत० १०।६।१।११) यह लक्षण किया जाता है। महद्योनि के भेद से प्रत्येक अध्यात्मसंस्था (प्राणिशरीर) का वैश्वानर पृथक्-पृथक् शरीराकारों में विभक्त होता हुआ पृथग्वर्त्मा बना हुआ है, जैसा कि—'एष वै पृथग्वर्त्मा वैश्वानरः' (शत० ब्रा० १०।६।१।७) इत्यादि वचन से प्रमाणित है। एवंविध सर्वाग्नि (लोकत्रयाग्नि) लक्षण इस आध्यात्मिक अग्नि के उक्त 'वैश्वानर'—'पुरुष'- भावों का ही निम्न लिखित वचनों से स्पष्टीकरण हो रहा है—

(१)—"स यः स वैश्वानरः—इमे स लोकाः। इयमेव पृथिवी विश्वं, अग्निर्नरः। अन्तरिक्षमेव विश्वं, वायुर्नरः। द्यौरेव विश्वं, आदित्यो नरः। (विश्वेभ्यो नरेभ्यो जातोऽग्निर्वैश्वानरः)" (शत० ६।३।१।३)।

(२)—"इमे वै लोका पूः। अयमेव पुरुषः, योऽयं पवते। सोऽस्यां पुरि शेते, तस्मात् पुरुषः" (शत० १३।६।२।१)।

(३)—"प्राण एष स पुरि शेते। तं पुरि शेत–इति पुरिशयं सन्तं प्राणं 'पुरुष' इत्याचक्षते (परोक्षम्। परोक्षप्रिया इव हि देवाः, प्रत्यक्षद्विषः" )—गो० ब्रा० पू० १।३९।

पाञ्चभौतिक शरीर चित्याग्निमय है, भूताग्निमय है। यही वाङ्मय अग्नि है। यही शरीरपरिच्छिन्न वैश्वानर नामक पुरुषाग्नि की समित् है। इसी शरीर-पुररूप वागग्नि (शरीर) से यह समिद्ध रहता है। श्वासप्रश्वासात्मक प्राण ही इस समिद्ध शारीराग्नि से अजस्ररूप से निकलने वाला धूम है। जिह्वोपलक्षित

ध्वन्यात्मक शब्द ही ( वैखरीवाक् ही ) इस की अर्चि है। आदित्यप्राणात्मक चक्षु ही अन्धकार में अङ्गारवत् प्रतीयमान ( जिस स्थिति का पशुओं की आखों में रात्रि में प्रत्यक्ष किया जासकता है ) चक्षु ही अङ्गार है। वागग्निविकारभूत शब्द-श्रुति का अधिष्ठाता श्रोत्र ही विस्फुलिङ्ग है। ऐसे इस आध्यात्मिक पुरुषाग्नि में आध्यात्मिक इन्द्रियदेवताओं के द्वारा वर्षाविकारभूत अन्नलक्षण हविर्द्रव्य की आहुति होती है। भुक्तान्न रस-मल के क्रमिक विशकलन से क्रमशः रस, असृक्, मांस, मेद, अस्थि, मज्जा, इन धातुरूपों में परिणत होता हुआ अन्ततोगत्वा रेतोरूप में परिणत हो जाता है। यही आध्यात्मिक यज्ञ की प्रथमविधा है, जिस का निम्न लिखित शब्दों में स्पष्टीकरण हुआ है—

पुरुषः ( वृषा )-४—"पुरुषो वाव गौतम ! अग्निः। तस्य वागेव समित्, प्राणो धूमः, जिह्वा अर्चिः, चक्षुरङ्गाराः, श्रोत्रं विस्फुलिङ्गाः। तस्मिन्नेतस्मिन्नग्नौ देवा अन्नं जुह्वति। तस्या आहुते रेतः सम्भवति" (वृषायज्ञः)।

* * * *

(५)-आध्यात्मिकयज्ञ का दूसरा पर्व है—योषा-यज्ञ। वृषाप्राण जहां पुरुषसर्ग की प्रतिष्ठा है, वहां योषाप्राण स्त्रीसर्ग की प्रतिष्ठा बनता है। वृषाप्राण आग्नेय है, योषाप्राण सौम्य है। आग्नेय वृषा का दृश्य सौर अर्द्धाकाश से सम्बन्ध है, सौम्या योषा का अदृश्य चान्द्र अर्द्धाकाश से सम्बन्ध है। योषाप्राणात्मिका स्त्री के शोणित में प्रतिष्ठित अग्नितत्त्व ही योषा-यज्ञ की मूलप्रतिष्ठा है। गर्भाशयगत शोणित में प्रतिष्ठित माङ्गलिक ( मङ्गलग्रहप्राणात्मक ) आग्नेयप्राण ही इस यज्ञ का आहुतिग्राहक अग्नि है। इस योषाग्नि का उत्तेजक उपस्थ ही समित् है, उपस्थसमित संयोग से उत्पन्न योषाग्नि-क्षोभ ही धूम है। अन्तस्थ रक्तवर्ण कन्दल योनि है, यही अर्चि है। इत्यादि लक्षण इस योषाग्नि में पुरुषशरीरस्थ प्राणदेवताओं के द्वारा रेत की आहुति होती है। यही हुत रेत कालान्तर में गर्भरूप में परिणत हो जाता है। पञ्चपर्वात्मक यज्ञ के इसी अन्तिम आध्यात्मिक यज्ञपर्व का दिग्दर्शन कराती हुई श्रुति कहती है—

स्त्री-( योषा )-५—"योषा वाव गौतम! अग्निः। तस्या उपस्थ एव समित्। यदुपमन्त्रयते, स धूमः। योनिरर्चिः। यदन्तः करोति, तेऽङ्गाराः। अभिनन्दा विस्फुलिङ्गाः। तस्मिन्नेतस्मिन्नग्नौ देवा रेतो जुह्वति। तस्या आहुतेर्गर्भः सम्भवति"

छान्दोग्योपनिषत्-५ प्र०।४,५,६,७,८ खण्डाः।

*    *    *    *

उक्त 'पञ्चाग्निविद्या' त्मक पञ्चपर्वात्मक यज्ञ का निष्कर्ष यही हुआ कि, द्युलोकोपलक्षित आदित्याग्नि, अन्तरिक्षलोकोपलक्षित वायव्य पर्जन्याग्नि, भूलोकोपलक्षित पार्थिव अग्नि, पुरुषात्मक वृषालक्षण वैश्वानराग्नि ( शरीराग्नि ), योषाप्राणात्मक रक्ताग्नि, इन पांच अग्नियों में क्रमशः श्रद्धा, सोम, वृष्टि, अन्न, रेत, इन पांच हविर्द्रव्यों की आहुति होती है। वही श्रद्धालक्षण आपः ( अप्तत्त्व ) उत्तरोत्तर प्रतिष्ठित अग्निसम्बन्ध से सोम-वृष्टि-अन्न-रेतोरूप में परिणत होता हुआ अन्तिम पाँचवी रेतो आहुति से पुरुषस्वरूप ( गर्भस्वरूप ) का आरम्भक ( उपादान ) बन रहा है। इसी लिए यह निश्चयेन कहा जासकता है कि—

"इति तु पञ्चम्यामाहुतावापः पुरुषवचसो भवन्ति"।

१-१-(१) द्यौः——→आदित्यः (असौलोकः)→श्रद्धा }
२-२-(२) अन्तरिक्षम्→वायुः (पर्जन्यः)——→सोमः } →आधिदैविकयज्ञः } →प्राणयज्ञः
३-३-(१) पृथिवी——→अग्निः (पृथिवी)——→वृष्टिः ]→आधिभौतिकयज्ञः }

४-१-(१) वृषा——→वैश्वानरः (पुरुषः)——→अन्नम् }
५-२ (२) योषा——→माङ्गलिकः (योषा)——→रेतः } —आध्यात्मिकयज्ञः ]→प्राणियज्ञः

पञ्चाग्नियज्ञः

पञ्चाग्निविद्यात्मक पञ्चयज्ञ के द्वितीय यज्ञपर्व को ( पर्जन्ययज्ञ को ) सोमाहुति द्वारा वृष्टि का प्रवर्त्तक बतलाया गया है, जो कि—'अग्निर्वा इतो वृष्टिमुदीरयति' इत्यादि पूर्वोक्त तृतीयदृष्टिकोण से सर्वथा विरुद्ध पड़ता है। पार्थिव अग्नि पार्थिव पानी को बाष्परूप में परिणत कर आन्तरिक्ष्य वायुधरातल में सञ्चित कर देता

है। अग्निद्वारा वायुगर्भ में सञ्चित वही पार्थिव पानी कालान्तर में बरस पड़ता है, यह कथन अवश्यमेव उक्त पर्जन्ययज्ञमीमांसा का प्रतिद्वन्द्वी प्रतीत हो रहा है। 'श्रद्धा सोमरूप में, सोम पर्जन्याग्नि में आहुत होकर वृष्टिरूप में परिणत होता है' अवश्यमेव, यह सिद्धान्त तृतीयदृष्टिकोण में व्याघात उत्पन्न कर रहा है। कौनसा सिद्धान्त प्रामाणिक माना जाय ?, जब कि दोनों हीं श्रुति--सम्मत सिद्धान्त हैं ? आर्षसम्प्रदाय उत्तर देती है—जहां परस्पर श्रौतसिद्धान्तों में हीं विरोध प्रतीत होता हो, वहां दोनों हीं प्रमाण हैं। इसलिए कि, यह विरोध केवल स्थूलदृष्टि से सम्बन्ध रखता है। तत्त्वदृष्टि के आधार पर जब समन्वय किया जाता हैं, तो विरोध का सर्वथा उन्मूलन हो जाता है। केवल निरूपणीया शैली-भेद से विरोध की प्रतीति होती है। वस्तुतः विरोध है नहीं। सृष्टिक्रमारम्भविज्ञानदृष्टि से जहां पर्जन्ययज्ञानुगत वृष्टिसिद्धान्त प्रामाणिक है, वहां स्थितिक्रमानुगतविज्ञानदृष्टि से 'अग्निर्वा०' इत्यादि तृतीयदृष्टिकोण सुसमन्वित है।

सृष्टिक्रमसे सम्बन्ध रखने वाली पञ्चाग्निविद्या में अधिदैवत--अधिभूत-अध्यात्मरूप से जिस पञ्चपर्वात्मक यज्ञ का विश्लेषण हुआ है, उसी का ऐतरेय आरण्यक में 'उक्थविद्या' रूप से उपबृंहण हुआ है। वहां योषात्मक पांचवें पर्व को छोड़ दिया गया है। केवल आरम्भ के प्राणयज्ञात्मक पृथिवी--अन्तरिक्ष--द्यौः--इन तीन पर्वों का, चोथे पुरुष पर्व का संग्रह करते हुए पुरुषयज्ञ ( प्राणियज्ञ ) में तीनों प्राण-यज्ञों का समन्वय बतलाया गया है -( देखिए-ऐत० आ० २ आ०। १ आ०। २ खं० )। इसी उक्थविद्या का आगे जाकर तृतीयखण्ड में 'रेतसः सृष्टि' रूप से जो विश्लेषण हुआ है, वह अपना एक स्वतन्त्र ही दृष्टिकोण रख रहा है। वहां दूसरे ही क्रम से सृष्टियज्ञ का विश्लेषण हुआ है। देखिए !

"अथातो रेतसः सृष्टिः—प्रजापते रेतो देवाः, देवानां रेतो वर्षं, वर्षस्य रेत ओषधयः, ओषधीनां रेतोऽन्नं, अन्नस्य रेतो रेतः, रेतसो रेतः प्रजाः, प्रजानां रेतो हृदयं, हृदयस्य रेतो मनः, मनसो रेतो वाक्, वाचो रेतः कर्म्म। तदिदं कर्म्म कृतमयं पुरुषो ब्रह्मणो लोकः"—(ऐत० आ० २ आ०। १ अ०। ३ खं०)।

उक्त सब दृष्टिकोणों के वैज्ञानिक समन्वय के आधार पर हमें इस निष्कर्ष पर पहुँचना पड़ता है कि,—पार्थिव सत्याग्नि, आन्तरिक्ष्य सत्य वायु, दिव्य सत्येन्द्र, पर्जन्य ऋत वायु, सोम, सूर्य्यरश्मियाँ, पुरोवात, अभ्र, विद्युत्, स्तनयित्नु, आदि आदि उपादान--निमित्त कारणों के समन्वय से ही वृष्टि होती है। निम्न लिखित श्रौत स्मार्त्त वचन हीं वृष्टि के उक्त कारणों का समर्थन कर रहे हैं—

१—'अग्निर्वा इतो वृष्टिमुदीरयति'—अग्निः—सत्यम्— पार्थिवाग्निः
२—'वायुर्वै वृष्ट्या ईशे' —— —वायुः—सत्यम्——वायव्योग्निः
३—'आदित्याज्जायते वृष्टि.' ——आदित्यः—सत्यम्——सावित्राग्निः
४—'पार्जन्यंवर्षासु यजते' —— -पर्जन्यः—ऋतम्——आप्याग्निः
५—'सोमाहुतेर्वर्षं सम्भवति' — --सोमः—-ऋतम्——चान्द्रसोमः
६—रश्मिभिर्वर्षं समदधात्'————रश्मयः—सत्यम्— प्राणाग्निः
७ 'पुरोवातं ससृजिरे' —— --पुरोवातः--ऋतम्——वातवायुः
८—'अभ्राद् वृष्टिः'———— -अभ्रम्—ऋतसत्यम् अग्नि-वाय्वादित्यपर्जन्यादिसंघात
९—'वृष्टिर्वै याज्या विद्युदेव'——-विद्युत—ऋतसत्यम्→ज्योतिरग्निः
१०—'स्तनयित्नुर्घोषोन्वसृज्यत'—स्तनयित्नुः -सत्यम्- शब्दाग्निः

ऋक्संहितान्तर्गत 'अस्य वामीयसूक्त' के तीन मन्त्रों का वृष्टिविद्या के साथ विशेष सम्बन्ध है। इस के अतिरिक्त कृष्णयजु.संहिता का 'कारीरीष्टि' प्रकरण भी अंशतः वृष्टिविद्या पर प्रकाश डाल रहा है। एवमेव शतपथ—गोपथ—ताण्ड्यादि ब्राह्मणों के, छान्दोग्य-बृहदारण्यकादि उपनिषदों के तत्तद्विशेष स्थलों में भी प्रकीर्णकरूप से इस विद्या का स्पष्टीकरण हुआ है। वेदशास्त्रप्रतिपादित सभी विद्याओंके, तत्त्वविज्ञानों के सम्बन्ध में यही एक ऐसी अड़चन है, जिस के कारण उन विद्याओं का हम भलीभांति तबतक समन्वय नहीं कर पाते, जबतक कि उन प्रकीर्णक प्रकरणों का एकत्र समन्वय नहीं कर लिया जाता। यह समन्वय निश्चयेन महासमारम्भ-सापेक्ष है। अनन्यनिष्ठा से सम्पूर्ण वेदशास्त्र को जबतक लक्ष्य नहीं बना लिया जाता, तबतक उन प्रकीर्णक विषयों का संग्रह असम्भव है। एवं जबतक उन का संग्रह नहीं हो जाता, तबतक तद्विद्याओं का आनुपूर्वी से परिज्ञान असम्भव है। अवश्य ही इस जटिलता के निराकरण के सम्बन्ध में भी पुरायुग में 'रहस्य,

निगद, गाथा, कुम्ब्या' आदि वैसे स्वतन्त्र ग्रन्थ रहे होंगे, जिन में उन प्रकीर्णक भावों का, विद्याओं का एकत्र संग्रह रहा होगा। परन्तु दुर्भाग्य से आज तो वे रहस्यात्मक परिभाषाग्रन्थ हमारे दृष्टिपथ से सर्वथा विस्मृत ही होचुके हैं। यही वेदार्थ की एक महान् जटिलता है, जिस का निराकरण दो चार व्यक्तियों के स्वल्प-ज्ञान से कथमपि सम्भव नहीं। होना यह चाहिए कि, बहुसंख्या में योग्य विद्वान् उपलब्ध मन्त्रब्राह्मणात्मक वेदशास्त्र-ग्रन्थों के तत्तत्-विद्याप्रतिपादक तत्तन्निगदों का पृथक् पृथक् रूप से संग्रह करें। सब का एकत्र संग्रह करते हुए उन का समन्वय करें। अवश्य ही इस दिशा में उक्त जटिलता दूर की जासकती है। उदाहरण के लिए वृष्टिविद्या को ही लीजिए। अस्यवामीयसूक्त के ५२ मन्त्रों में से केवल ३ मन्त्र ऐसे हैं, जिन से वृष्टि विद्या के कुछ एक सिद्धान्तों का विश्लेषण हुआ है। वे तीनों मन्त्र भी एक साथ पठित नहीं है। अपितु तीनों का क्रमशः ३६ ४७-५१, यह संख्या क्रम है। यही स्थिति अन्य स्थलों की है। यही वह जटिलता है, जिस के अनुग्रह से प्रकृत ब्राह्मण के प्रत्येक प्रकरण में हमें अनावश्यक विस्तारदोष, पुनरुक्तिदोष का विवश हो कर अनुगमन करना पड़ रहा है। परिणाम स्वरूप पाठकों के लिए हमारा यह अव्यवस्थित प्रयास सुविधा के स्थान में जटिलता का जनक बनता जा रहा है। इस सम्बन्ध में हम अपनी ओर से इस से अधिक क्या निवेदन कर सकते हैं कि, जबतक देशके विद्वान् सम्मिलित रूप से उक्त पद्धति के अनुसार वेदार्थ का समन्वय नहीं कर लगे, तबतक एक दो व्यक्तियों की स्वल्पशक्ति मात्र के आधार पर इस दिशा में सफलता प्राप्त कर लेना असम्भव ही होगा। हमारे ये अव्यस्थित प्रकरण तो केवल यह पुरुषार्थ कर सकते हैं कि, जिन की दृष्टि में भारतीय शास्त्र केवल शब्दजाल है, वे यह अनुभव करने लगेंगे कि, वेदशास्त्र एक विज्ञानशास्त्र है, उस में प्रतिपादित विद्याएं प्राकृतिक नित्यविज्ञानों का विश्लेषण कर रही हैं। जिन कतिपय प्रतीच्य विद्वानों की बाह्यदृष्टि में भारतीय शास्त्र अधिक से अधिक आत्मवाद का समर्थक है, तदनुयायी उच्छिष्टभोगी अर्वाचीन जो प्राच्य विद्वान् अपनी निधि के वास्तविक स्वरूपज्ञान से वञ्चित रहते हुए इस के प्रति न केवल उदासीन ही हैं, अपितु इस का उपहास करना भी जिन के जीवन का एक प्रधान पुरुषार्थ बना हुआ है, अवश्य ही उन की भ्रान्ति का ये अव्यव-स्थित प्रकरण भी सर्वात्मना नहीं, तो अंशतः निराकरण कर सकेंगे। एकमात्र इसी

लक्ष्य से जान बूझ कर इस पद्धति का अनुगमन करना श्रेयःपन्था समझा है। जिन्हें वस्तुगत्या वेदविद्या का रहस्यज्ञान प्राप्त करना है, उन से तो हम यही निवेदन करेंगे कि, वे क्षणिक कण्डू मिटाने वाले प्रस्तुत प्रयासों को एक ओर रखते हुए आनुपूर्वी से स्वयं मूलग्रन्थों को ही अपने स्वाध्याय का विषय बनावें। इस प्रासङ्गिक निवेदन के साथ ही वृष्टिविद्या के प्रकीर्णक अंशों का दिग्दर्शन कराने वाले निम्न लिखित ऋङ्मन्त्र पाठकों के सम्मुख उपस्थित हो रहे हैं—

१—सप्तार्द्धगर्भा भुवनस्य रेतो विष्णोतिष्ठन्ति प्रदिशा विधर्म्मणि।
ते धीतिभिर्मनसा ते विपश्चितः परिभुवः परिभवन्ति विश्वतः॥

ऋक्सं० १।१६४।३६।

१—कृष्णं नियानं हरयः सुपर्णा अपो वसाना दिवमुत्पतन्ति।
त आववृत्रन्त्सदनादृतस्यादिद् घृतेन पृथिवी व्युद्यते॥

ऋक्सं० १।१६४।४७।

३—समानमेतदुदकमुच्चैत्यव चाहभिः।
भूमिं पर्जन्या जिन्वन्ति दिवं जिन्वन्त्यग्नयः॥

ऋक्सं० १।१६४।५१।

थोड़ी देर के लिए यह मान लीजिए कि, आकाशस्थ मेघों से भूपिण्ड पर जो पानी बरसता है, वह वस्तुतः पृथिवी की ही देन है। अग्निगर्भ-भूपिण्ड के केन्द्र से अङ्गिरोऽग्नि ( प्राणाग्नि ) द्युलोक ( आकाश ) की ओर निरन्तर जाया करता है, यह प्रकरण प्रारम्भ में स्पष्ट किया जा चुका है। 'अग्निर्वा इतो वृष्टिमुदीरयति' सिद्धान्त इसी सिद्धान्त का स्पष्टीकरण कर रहा है। इस प्रकार पार्थिव जलमात्रा ( समुद्र, नद, नदियाँ, कूप, वापी, तड़ाग, ओषधि–वनस्पति, पार्थिव प्राणिशरीर आदि आदि में रहने वाली जलमात्रा ) ऊपर की ओर जाते हुए अङ्गिरोऽग्नि के सम्बन्ध से वाष्परूप में परिणत होकर ऊपर की ओर जाया करती है। इस प्रकार पार्थिव अग्नि पार्थिव जलमात्रा को द्युलोक की ओर लेजाने में एक निमित्त बना हुआ है।

दूसरा निमित्त है—'वायु'। पार्थिव मृण्मय परमाणुओं का गुरुत्वाकर्षण भूपिण्ड के जिस नियमित ऊर्ध्वप्रदेश पर्य्यन्त व्याप्त रहता है, वहां तक तो पार्थिव अग्नि ही पार्थिव जलमात्रा को ऊपर खेंच लेजाता है। ज्यों ज्यों जलमात्रा ऊपर चढ़ने लगती है, त्यों त्यों वह पार्थिव गुरुत्वाकर्षण से मुक्त होती जाती है। पार्थिवाकर्षण विमुक्ता यही जलमात्रा 'बाष्प' है। उधर आन्तरिक्ष्य वायु भी एक प्रकार का बाष्प ही है। आगे जाकर जलमात्रा के ऊर्ध्वगमन का प्रेरक यही बाष्प वायु बनता है। पृथिवी से द्युलोक पर्य्यन्त सप्तविध सूर्य्यनाड़ियाँ वितत हैं। यही 'महापथ' कहलाया है। नाड़ीरूप इसी महापथ से सौर पदार्थों का प्रवर्ग्य-भाग पृथिवी में, पार्थिव पदार्थों का प्रवर्ग्यभाग सूर्य्य में भुक्त होता रहता है। यही नाड़ीमार्ग उभय प्रजापतियों के विस्रस्त भाग की पारस्परिक आदान प्रदान द्वारा पूर्त्ति किया करता है। सौरपदार्थ, पार्थिवपदार्थ, दोनों हीं गतिशून्य हैं। इन का गमनागमन होता है नाड़ी मार्ग से ही, परन्तु निमित्त बनता है—'वायु'। सदागति मातरिश्वा नामक वायु ही अपने गति धर्म्म से दोनों का संवाहक बनता है। दूसरे शब्दों में वायु-धरातल पर प्रतिष्ठित होकर ही जललात्रा नाड़ीमार्ग से द्युलोक की ओर जाती है।

तीसरा निमित्त है—'सूर्य्यरश्मियाँ। सूर्य्यरश्मियाँ पार्थिव तत्त्वों का निरन्तर आदान किया करतीं हैं। इस आदान धर्म्म से ही सूर्य्यसंस्था में भुक्त इन्द्र—धाता—भग—पूषा—आदि १२ सौर प्राण 'आदत्त-आददानाः' इत्यादि निर्वचनों से 'आदित्य' कहलाए हैं। सर्वरसादानत्व ही आदित्य का आदित्यत्त्व* है। आदित्यरश्मियाँ ही नाड़ी हैं। नाड़ी-रूप रश्मियाँ भूपृष्ठ पर संलग्न होती हैं। अपने स्वाभाविक सत्यधर्म्म के कारण ऋतधर्म्मात्मक जलादि की भाँति इतस्ततः न जाकर ये रश्मियाँ उसी नियत मार्ग से वापस द्युलोक की ओर लौट जातीं हैं। आता हुआ रश्म्यवच्छिन्न सौर तेज जहां 'सावित्री' कहलाया है, वहां प्रतिफलित; साथ ही पार्थिव अङ्गिरोऽग्नि से समवेत वही सौरतेज 'गायत्री'

* "स प्राणमेवाग्नेरादत्त, रूपमेव वायोरादत्त, वित्तमेव पुरुषस्यादत्त, चक्षुरेव पशूनामादत्त, भामेव चन्द्रमस आदत्त। तद्यदादत्त-तस्मादादित्यः"—शत० ब्रा० ११।८।४।७,८,९,१०,११।



# शतपथ

## [ वैदिक-विज्ञानसम्बन्धी त्रैमासिक-पत्र ]

[ वर्ष ५, अङ्क ३ ]


सम्पादकः—

वेदवीथीपथिक-मोतीलालशर्म्मा, भारद्वाजः (गौड़ः)



'न्यू एशियाटिक वैदिक रिसर्चसोसायटी' के तत्त्वावधान में

मोतीलालशर्म्मा-द्वारा 'श्रीविज्ञानमन्दिर प्रकाशनविभाग'

भूराटीबा जयपुर से प्रकाशित

एवं

मोतीलालशर्म्मा—श्रीबालचन्द्र इलेक्ट्रिक प्रेस,

कृष्णपोलबाजार जयपुर में मुद्रित

वार्षिकशुल्क ७)

डाकव्यय पृथक

एकप्रति का मूल्य २)

डाकव्यय पृथक

❁ श्रीः ❁

# विषयसूची—



—— :❁: ——

# प्रारम्भिक निवेदन

माननीय महोदय !

लगभग ३ वर्ष के अनन्तर **'शतपथ–विज्ञानभाष्य'** ( त्रैमासिक ) सेवा में उपस्थित हो रहा है। जैसाकि, 'शतपथसूचनापत्र' में निवेदन कर दिया गया था—'शतपथ के पञ्चमवर्ष का आरम्भ श्रावण पूर्णिमा, वि० सं० १९९९ से हुआ था। पञ्चमवर्षीय उस प्रथम त्रैमासिक अङ्क के अनन्तर कार्त्तिक पूर्णिमा १९९ को क्रमः प्राप्त पञ्चमवर्षीय २ अङ्क प्रकाशित हुआ। अनन्तर कई एक समस्याओं के कारण यह प्रकाशन अवरुद्ध होगया'। अब परिगणित नवीन सहयोगियों की प्रेरणा से आश्विनशुक्ल-पूर्णिमा वि० सं० २००३ से शतपथ का पुनः प्रकाशन आरम्भ हुआ है। वार्षिक–व्यवस्था की अनुरूपता के लिए प्रस्तुत अङ्क ५ वर्ष का ३ अङ्क मान-लिया गया है। जो महानुभाव पूर्वप्रकाशित पञ्चमवर्षीय दोनों ( १, २ ) अङ्कों के साथ ग्राहक बनना चाहेंगे, उन्हें प्रस्तुत उन दोनों अङ्कों के साथ प्रस्तुत ५ वें वर्ष के २ अङ्क और प्राप्त हो सकेंगे। एवं जो प्रस्तुत अङ्क से ही ग्राहक बनेंगे, उन्हें इस अङ्क के साथ अगले तीन अङ्क प्राप्त होसकेंगे। जैसा आदेश प्राप्त होगा, व्यवस्था हो जायगी। हमारी अपनी धारणा से ग्राहक बनने वालों को पञ्चमवर्षीय दोनों पूर्व-अङ्क–भी मंगाने चाहिए, जिन का मूल्य ४) रु० है। गत २ अङ्क, एवं पञ्चमवर्षीय दोनों अङ्कों का वार्षिकशुल्क ७) है, डाकव्यय पृथक् है।

हमें विश्वास है, अनुग्राहक महोदय अपना सहयोग प्रदान कर आर्षसंस्कृति के संरक्षण में प्रयत्नशील बनने का अनुग्रह करेंगे—

विनम्रः—

सम्पादकः

❀ ओं तत सद् ब्रह्मणे नमः ❀

# शतपथ

खण्ड ५ ] जयपुर, आश्विनशुक्ल–पूर्णिमा २००३ [ भाग ३

## वेदसूक्तिसंस्मरणम्

"अचिकित्वाश्चिकितुषश्चिदत्र कवीन् पृच्छामि विद्मने न विद्वान्।
वि यस्तस्तम्भ षडिमा रजांस्यजस्य रूपे किमपि स्विदेकम्॥"

—ऋक्संहिता १ मं०। १६४ सू०। ६ मन्त्र।

"अचिकित्वान् ( अहं ), अत्र, चित्, चिकितुषः, कवीन्, विद्मने, पृच्छामि, न, विद्वान्। यः प्रषट् इमा ( नि ), रजांसि, वि, तस्तम्भ, अजस्य, रूपे, किम्, अपि, स्वित् एकम्" ( इत्यन्वयः )

स्वयं इस विषय में कोई जानकारी न रखता हुआ ( मैं ) इस विषय में जानकारी रखने वाले ( जानकारों ) कवियों से ( इसविषय में ) जानकारी प्राप्त करने के लिए ( प्रस्तुत स्थिति में ) पूंछ रहा हूँ। ( क्यों कि मैं स्वयं इस स्थिति का ) ज्ञाता नहीं हूँ। ( प्रश्न मेरा यह है कि ) जिस ने इन ६ रजों ( लोकों ) को ( अपने नियन्त्रणपाश से आबद्ध कर यथास्थान ) स्तब्ध कर रक्खा है, (उस) अज ( अविनाशी तत्त्व ) के स्वरूप के सम्बन्ध में ( उसके उस ) किसी ( दुर्विज्ञेय ) एक ( भाव ) को ( ही मैं जानना चाहता हूँ )"। ( इति मूलानुवादः )

ऊर्ध्वमूल, अवाक्शाख, सनातन, अश्वत्थवृक्षमूर्त्ति, महामायावच्छिन्न, मायी महेश्वर के इस स्वशरीररूप अश्वत्थवृक्ष की एक सहस्र ( १००० ) वल्शा ( टहनियाँ ) मानी गई हैं। प्रत्येक वल्शा एक एक स्वतन्त्र विश्व है, जिसका संचालक महेश्वर से सम्बद्ध रहता हुआ 'उपेश्वर' कहलाया है। उपेश्वर के शासन से अनुशासित प्रत्येक वल्शा में **स्वयम्भू परमेष्ठी, सूर्य्य, चन्द्रमा, पृथिवी,** ये

पाँच पाँच पुण्डीर ( पर्व–पोर ) हैं। अतएव विश्वात्मिका यह एक वल्शा ( एक टहनी ) विज्ञानभाषा में —'पञ्चपुण्डीराप्रजापत्यवल्शा' नाम से व्यवहृत हुई है। पाँच पुण्डीरवाली इस वल्शा में 'भूः, भुवः, स्वः, महः, महः, जनत्, तपः, सत्यम्' ये सात लोक हैं। सुप्रसिद्ध पृथिवी 'भूलोक' है। सूर्य्यात्मक खगोल 'स्वर्लोक' है, एवं पृथिवी और सूर्य्य के मध्य का चान्द्र अन्तरिक्ष 'भुवर्लोक' है। परमेष्ठीयुक्त आपोमयलोक 'जनल्लोक' है, एवं सूर्य्य और परमेष्ठी के मध्य का लोक 'महर्लोक' है। स्वयम्भू युक्त प्राणमय लोक 'सत्यलोक' है, एवं परमेष्ठी और स्वयम्भू के मध्य का लोक 'तपोलोक' है। जैसा कि परिलेख से स्पष्ट है—

| | | | |
|---|---|---|---|
| १—स्वयम्भूः | ( ७ )—सत्यम् | } —स्वयम्भूः ( १ ) | |
| २—नभस्वान्समुद्रः | ( ६ )—तपः | | |
| ३—परमेष्ठी | ( ५ )—जनत् | } —परमेष्ठी ( २ ) | |
| ४—सरस्वान्समुद्रः | ( ४ )—महः | | |
| ५—सूर्य्यः | ( ३ )—स्वः | } —सूर्य्याचन्द्रमसौ ( ३, ४ ) | |
| ६—अर्णवसमुद्रः | ( २ )—भुवः | | |
| ७—पृथवी | ( १ )—भूः | ]—पृथिवी ( ५ ) | |

उक्त सातों में भूः–भुवः–स्वः–महः–जनत्–तपः, ये ६ लोक गतिशील होने से रजोभावात्मक हैं। अतएव इन्हें 'रजांसि' कहा जाता है। सातवाँ सत्य स्वयम्भू स्थितिभाव के कारण रजोधर्म्म से असंसृष्ट रहता हुआ 'परोरजा' नाम से प्रसिद्ध है। इसी सातवें सत्यस्वयम्भूरूप परोरजा प्रजापति के सूत्र–नियतिरूप पाश से ६ ओं रज स्तब्ध हैं। ऋङ्मन्त्र ने इसी परोरजातत्त्व की ओर हमारा ध्यान आकर्षित किया है, जिस की विशद वैज्ञानिक व्याख्या यथावसर की जायगी।

———:❀:———

कहलाया है। प्रतिफलित इस गायत्र तेज में पार्थिव अग्नि, आन्तरिक्ष्य वायु, पार्थिव-रसमात्रा, तीनों प्रतिष्ठित हो जाते हैं। अतएव कहा जासकता है कि, पार्थिवाग्नि-युक्त वायुसंयोग से रश्मिरूप नाड़ीमार्गद्वारा पार्थिव जलमात्रा द्युलोक की ओर जा रही है। इसी दृष्टि से रश्मि की अपेक्षया 'आदित्याज्जायते वृष्टिः' कहा जासकता है। पार्थिवाग्न्यपेक्षया 'अग्निर्वा इतो वृष्टिमुदीरयति' कहा जा सकता है। एवं आन्तरिक्ष्य वाय्वपेक्षया-'वायुर्वै वृष्ट्या ईशे' यह कहा जा सकता है। तीनों ही वचन तत्तदपेक्षया सुसमन्वित हैं। नाड़ी (रश्मि) अग्निप्राणयुक्त वायु से सम्बद्ध इसी-वृष्टिविज्ञान का स्पष्टीकरण करते हुए हमारा *भौतिक विज्ञानशास्त्र कहता है—"नाड्यो वायुसंयोगादारोहणम् (अपाम्)। नौदनापीड़नात्, संयुक्तसंयोगाच्च" (वैशेषिक दर्शन-५।२।५,६ सू०)।

'नाड्यो वायुसंयोगात्' आरोहित पार्थिव जल से सम्बन्ध रखने वाली वृष्टिविद्या के गमन, स्थिति, वर्षण, ये तीन अधिकरण माने जा सकते हैं। यहाँ से पानी जाकर वहाँ पहुँचा, यही पहिला गमन अधिकरण है, जिसे 'गर्भाधानकाल' कहा जासकता है। वहां पहुंच कर पानी नियत समय पर्य्यन्त द्युलोकस्थ वायुधरा-तल पर ठहर गया, यही दूसरा स्थित्यधिकरण है, जिसे 'दोहदकाल' कहा जासकता है। नियत समयानन्तर पानी पुनः बरस पड़ता है; यही तीसरा वर्षणाधिकरण है, जिसे 'प्रसवकाल' कहा जासकता है। इस प्रकार गर्भ, दोहद, प्रसव, भेद से यह वृष्टिकर्म्म त्रिपर्वा बन रहा है। पूर्वोद्धृता ऋङ्मन्त्रत्रयी से वृष्टिकर्म्म के इन्हीं तीनों पर्वों का स्पष्टीकरण हुआ है, जिसके तात्त्विक समन्वय के लिये खगोल से सम्बन्ध रखने वाली कुछ एक बाह्यपरिभाषाओं का स्पष्टीकरण अपेक्षित होगा।

सदा सर्वदा ही पार्थिवाग्नि-रश्मियाँ ऊपर की ओर जाती रहती हैं। वायु भी सदा ही प्रवाहित है। फलस्वरूप पार्थिवरस-मात्राओं का भी सदा ही ऊर्ध्वगमन सिद्ध है। और इसी दृष्टि से यह भी कहा जासकता है कि, जैसे जलमात्रा का गमन निरन्तर होता रहता है, एवमेव द्युलोक से उसका आगमन भी निरन्तर ही होता रहता है। इस नित्य गमनागमन लक्षण वृष्टियज्ञ से ही 'अहरहर्यज्ञ' नामक भैषज्ययज्ञ का स्वरूप निर्म्माण हुआ है। प्रकृत में हमें विचार उस वृष्टि कर्म्म का करना है, जिस का

---

* भारतीय विज्ञान अधिदैवत, अध्यात्म, अधिभूत, भेद से तीन भागों में विभक्त माना गया है। वेदान्तदर्शन, सांख्यदर्शन, वैशेषिकदर्शन, तीनों से क्रमशः तीनों विभागों का स्पष्टीकरण हुआ है, जैसाकि गीताविज्ञानभाष्यभूमिका द्वितीय खण्ड के 'आत्मपरीक्षा' नामक 'क' भाग में विस्तार से वैज्ञानिक विवेचन हुआ है।

षड्-ऋतुमूर्त्ति सम्वत्सर ( वर्ष ) के एक ऋतु विशेष (वर्षाऋतु) में भोग हुआ करता है। वर्षाऋतु में द्युलोकस्थ मेघों से जो जल बरसता है, उसी के सम्बन्ध में यह जानना है कि, कब तो यह पानी भूपिण्ड से ऊपर गया ?, कहां प्रतिष्ठित हुआ ?, कबतक प्रतिष्ठित रहा ?, एवं कब बरस पड़ा ?। तात्पर्य्य यह है कि, हमें सुप्रसिद्ध वर्षा ऋतु से सम्बन्ध रखने वाले वर्षाजल के ही गर्भ–दोहद–प्रसवभावों की मीमांसा अपेक्षित है।

चतुर्मासात्मक शीतकाल गर्भकाल, चतुर्मासात्मक ग्रीष्मकाल दोहदकाल, एवं चतुर्म्मासात्मक वर्षाकाल प्रसवकाल माना गया है। मार्गशीर्ष से आरम्भ कर फाल्गुन पर्य्यन्त पार्थिव जलमात्रा का द्युलोक में गर्भाधान होता है। चैत्र से आरम्भ कर आषाढ़ पर्य्यन्त गर्भ का पोषण होता है, एवं श्रावण से आरम्भ कर कार्त्तिक पर्य्यन्त वर्षा की प्रसूति होती है। खगोलीय अवरोहिणी, अलक्ष्मी, निर्ऋति, आदि नामों से प्रसिद्ध, वृश्चिकराशि में भुक्त 'ज्येष्ठा' नक्षत्र मार्गशीर्ष की अमावास्या से सम्बद्ध है। ज्येष्ठानक्षत्रानुगता मार्गशीर्ष–कृष्णामावास्या ही गर्भकाल का उपक्रम माना गया है। एवमेव ज्येष्ठमास की पूर्णिमा के साथ भी ज्येष्ठा–नक्षत्र का सम्बन्ध है। यही पूर्णिमा प्रसवकाल का उपक्रम माना गया है। इस सम्बन्ध में वृष्टिविद्याचार्य्यों के जो परीक्षण हुए हैं, नाक्षत्रिक स्थिति के तारतम्य से वे सभी प्रामाणिक हैं। मूल नक्षत्र के उत्तरार्द्ध में जब सूर्य्य का भोग होता है, तो गर्भकाल आरम्भ होता है। एवं आर्द्रानक्षत्रभुक्त सूर्य्य प्रसवकाल का उपक्रम बनता है। सूर्य्य की मूलनक्षत्रभुक्ति पौष मास में, एवं आर्द्रानक्षत्रभुक्ति आषाढ मास में होती है। इस दृष्टिकोण से पौष गर्भ का, आषाढ प्रसव का उपक्रम बन जाता है। एक अन्य दृष्टिकोण के अनुसार सूर्य्यदक्षिणायनानुगत पात गर्भ का, एवं सूर्य्योत्तरायणानुगत पात प्रसव का उपक्रम है। मूल, पूर्वाषाढ, उत्तराषाढ, अभिजित्, श्रवण, धनिष्ठा, शतभिषक्, पूर्वभाद्रपद, उत्तरभाद्रपद, रेवती, अश्विनी, भरणी, ये १२ नक्षत्र चान्द्र-सोम के सहयोगी बनते हुए गर्भ के उत्तेजक बनते हैं। आर्द्रा, पुनर्वसु, पुष्य, अश्लेषा, मघा, पूर्वफल्गुनी, उत्तरफल्गुनी, हस्त, चित्रा, स्वाती, विशाखा, ये ११ नक्षत्र सौर अग्नि के सहयोगी बनते हुए प्रसव के प्रवर्त्तक बनते हैं। चन्द्रचार जहां गर्भ की मूलप्रतिष्ठा है, वहां सूर्य्यचार प्रसव की मूलप्रतिष्ठा माना गया है। स्नेहगुणक संकोच-धर्म्मा चान्द्रसोम पार्थिव जलमात्रा का जहां संवरण कर उसे स्थितभाव प्रदान करता है, वहां तेजोगुणक विकासधर्म्मा सौर अग्नि जलमात्रा को द्रुत बनाता है। निम्न लिखित आप्तवचन इसी सिद्धान्त का स्पष्टीकरण कर रहा है—

पौषे मूलभरण्यन्तं चन्द्रचारेण गर्भति ।
आर्द्रादितो विशाखान्ते सूर्यचारेण वर्षति ॥

—श्रीगुरुप्रणीत कादम्बिनी (वृष्टिविद्या)

नियत नाक्षत्रिक काल में भूप्रदेश से जिस दिन जलमात्रा सूर्य्यरश्मि, वायु, अग्नि, के संयोग से उत्क्रान्त होती है, उस दिन से आरम्भ कर ठीक ६ महीना १५ दिन ( कुल १६५ दिन ) पर्य्यन्त वह जलमात्रा द्युलोक में प्रतिष्ठित रहती है। ठीक १९६ वें दिन उस का प्रसव होजाता है, पानी बरस पड़ता है। अतएव इस १९५ दिनात्मक गर्भस्थितिकाल के लिए '**सप्तार्द्धगर्भा**' कहा जासकता है। सातवें महीनें का आधा, अर्थात् १५ दिन, और पूरे ६ मास, कुल १९६ दिन, सप्तार्द्ध गर्भा का यही निष्कर्ष है। इस सम्बन्ध में कुछ विशेषधर्म्म और जान लेने चाहिए। जिस दिन गर्भाधान होता है, उस दिन यदि पूर्वदिशा में गर्भाधान है, तो १९६ वें दिन पश्चिम-दिशा से मेघ वृष्टि करते हैं। यदि पश्चिम में गर्भाधान होगा, तो पूर्व की ओर से वृष्टि होगी। एवमेव दक्षिणदिशामें गर्भ है, तो उत्तर से, उत्तरमें गर्भ में है, तो दक्षिणसे वृष्टि होगी। यदि दिन में गर्भाधान है, तो रात्रि में, यदि रात्रि में गर्भाधान है, तो दिन में वृष्टि होगी। इसप्रकार गर्भाधानानुगता दिक्-काल से सर्वथा विपरीत दिक्-कालमें गर्भ का प्रसव होगा। इस वैधर्म्य का कारण स्पष्ट है। ६॥ मास के अनन्तर दृश्य-स्थिति के अनुसार आकाशप्रदेश में विपर्य्यय होजाता है। निष्कर्ष यही है कि, जिस दिन, जिस पक्ष, जिस दिशा में गर्भाधानहोता है, ६॥ मास के अनन्तर भी आकाश के उसी प्रदेश-कालमें गर्भस्थिति रहती है। तथापि पार्थिवपरिभ्रमणानुगत उत्तर-दक्षिणायन भेद से विभिन्न बनी हुई हमारी दृष्टि विपर्य्यय का कारण बन जाती है। यों समझिए कि, शुक्लपक्ष में गर्भाधान हुआ। ठीक ६॥ मासानन्तर पानी तो उसी आकाशप्रदेश में रहेगा, जिस प्रदेश में ६॥ मास पूर्व पृथिवी से गया था। परन्तु अयन-भेद से आकाश का वही प्रदेश, जो ६॥ मास पूर्व शुक्लपक्ष का अनुगामी था, ६॥ मासानन्तर कृष्णपक्षानुगामी बन जायगा। यही व्यवस्था अहोरात्र, पूर्व-पश्चिमादि दिशाओं के सम्बन्ध में समझिए। प्रदेश विधर्म्मी ( विभिन्न ) नहीं है, परिभ्रमणानुगता दृष्टि का विभेद दिक्काल के भेद का कारण है।

जिस दिन गर्भाधान होता है, उस दिन द्युलोक में विशेष परिस्थिति उत्पन्न, होजाती है। वही निमित्त गर्भाधान का परिचायक बनता है। शीतवायु, श्वेत अभ्र विद्युत्, गर्जन, आदि ही गर्भाधान के परिचायक हैं। इन परिचय-चिह्नों का परिज्ञान

प्राप्त कीजिए, दिक्-देश-काल-आदि को ठीक ठीक लक्ष्य बना लीजिए। अमुक दिन से ठीक १९६ वें दिन अमुक पक्ष, अमुक दिन, अमुक रात्रि, अमुक दिशा में अमुक मात्रा से पानी बरसेगा। इस सम्बन्ध में यह ध्यान रखिए कि, यदि गर्भपातक, निरोधक, शनि-मंगल-याम्यादि-प्रतिबन्धक सूर्य्य और चन्द्रमाके मध्यमें आजायँगे, तो परिस्थिति के अनुसार कालान्तरमें (जोकि काल गणितानुसार सर्वथा व्यवस्थित है) या तो गर्भपात होजायगा, अथवा तो वह जल जम कर पाषाण बन जायगा। फलतः १९६ वें दिन वृष्टि न होगी। यदि गर्भपात होगया, तबतो कोई बात शेष रह ही नहीं जाती। यदि गर्भपात नहीं है, गर्भनिरोध है, तो कालान्तर में करकापात होगा। वही जमा हुआ पानी करका (ओले) पात है। इस प्रकार गर्भाधानभाव, गर्भपात, गर्भ-निरोध, आदि निमित्तों का सम्यक् परिज्ञान प्राप्त करके वृष्टि का जो समय बतलाया जायगा, वह प्रकृति का अटल विधान माना जायगा, जिस की उपेक्षा कर ब्राह्मणों नें अपना सर्वस्व खो दिया है। बाह्यचर्चा समाप्त हुई, अब मन्त्रार्थ की ओर पाठकों का ध्यान आकर्षित किया जाता है। 'सम्राड्ढ गर्भा०' इत्यादि मन्त्र का अक्षरार्थ है- "लोकसर्ग के रेतोभूत गर्भ सम्राड्ढ गर्भा रूप से विष्णु (आकाश) के विभिन्न दिक्-प्रदेश से प्रतिष्ठित होते हैं। वे अब्गर्भ धीभावों, तथा मानसभावों से विपश्चिद्भाव से सर्वत्र व्याप्त हो जाते हैं।"

वेद, लोक, देव, धर्म्म, इन चार प्राकृतिक सर्गों की प्रवृत्ति क्रमशः प्राणमुख, आपोमुख, वाङ्मुख अन्नगर्भित अन्नादमुख, इन चार मुखों से मानी गई है। प्राणादि प्रकृतियाँ ब्रह्म के चार मुख हैं। इन्हीं से सृष्टिचतुष्टयी का विकास हुआ है। 'लोकाह्यप्सु प्रतिष्ठिताः'-'सर्वमापोमयं जगत्'-इत्यादि के अनुसार अप्तत्त्व ही लोकसृष्टि का मूलप्रवर्त्तक माना गया है। यही लोकसर्ग का आरम्भक है। अतएव 'जीवनं भुवनं वनम्' रूपसे 'आपः' को भुवन (लोक) नाम से भी व्यवहृत किया जाता है। अप्तत्त्व भुवन का आरम्भक है, अतएव इसे अवश्य ही 'भुवनस्य रेतः' कहा जासकता है। पार्थिव भुवन की रेतोभूता जलमात्रा अग्निवायुसहयोगिनी सूर्य्यरश्मियों के द्वारा आरोहित होती है। आरोहिता उर्ध्वगता जलमात्रा सौररश्मियों में ६॥ महीना गर्भीभूता रहती हैं। गर्भीभूता जलमात्रा उत्तराकाशमें प्रतिष्ठित रहती है। आकाश परमेष्ठी है, परमेष्ठी विष्णु है। इस आकाश की अन्तिम सीमा 'व्योम' कहलाई है, यही 'विष्णुपद' नाम से व्यवहृत हुआ है। अन्तिम सीमा ध्रुवप्रदेश है, यही नाकस्थ विष्णुमण्डल है। उत्तरध्रुवानुगत नाकस्थ विष्णुपद ही आकाश का उच्चतम स्थान माना गया है। इसी विष्णुपद के लिए कहा जाता है—

तद्विष्णोः परमं पदं सदा पश्यन्ति सूरयः ।
दिवीव चक्षुराततम् ॥ ऋक्सं० १।२२।२० ।

जिस प्रकार चन्द्रमा अक्षवृत्त के आधार पर भूपिण्ड के चारों ओर घूमता है, भूपिण्ड क्रान्तिवृत्त के आधार पर सूर्य्य के चारों ओर, सूर्य्यपिण्ड सूत्रात्मवृत्त के आधार पर परमेष्ठी के चारों ओर, परमेष्ठी प्राणवृत्त के आधार पर स्वयम्भू के चारों ओर परिक्रमा लगाता रहता है, एवमेव उत्तरध्रुव नाकस्थ विष्णुपद के चारों ओर परिक्रमा लगाया करता है। ध्रुव की यह परिक्रमा २५००० वर्षों में समाप्त होती है। जिस प्रकार विष्वद्वृत्तीय पृष्ठीकेन्द्र ध्रुव है, एवमेव क्रान्तिवृत्तीय पृष्ठीकेन्द्र यही कदम्ब (विष्णुपद) है। ध्रुव विश्वद्वृत्त का केन्द्र है, तो कदम्ब क्रान्तिवृत्त का केन्द्र है। विश्वद्वृत्त, और क्रान्तिवृत्त में २४ अंश का अन्तर है। वही अन्तर ध्रुव, और कदम्बमूर्त्ति नाकस्थ विष्णु का है। २४ अंश के व्यासार्द्ध से ४८ अंश के परिसर का जो उत्तराकाशानुगत प्रदेश है, वही विष्णुपद है। इसके केन्द्र में प्रतिष्ठित पारमेष्ठ्य प्राण ही,-जो अपने प्राणधर्म्म से सर्वथा अमूर्त्त है -विष्णु है। इस विष्णु का प्रदेश ही उत्तराकाश प्रदेश है। यहीं उत्क्रान्त जलमात्रा गर्भीभूत रहती है। जैसा कि बतलाया गया है, भूपरिभ्रमण के कारण सप्तार्द्ध गर्भा रश्मियाँ, किंवा तद्रूपा आपः—गर्भाधान-स्थिति के ठीक विपर्य्यय से बरसती हैं। इसी विपर्य्ययभाव का-'प्रदिशा विधर्म्मणि' वाक्य से स्पष्टीकरण हुआ है।

गर्भाधान होता है चन्द्रमा के सहयोग से, प्रसव होता है सूर्य्य के सहयोग से, जैसा कि-'चन्द्रचारेण गर्भति, सूर्य्यचारेण वर्षति' रूप से पूर्व में स्पष्ट किया जाचुका है। साथ ही यह भी स्मरण रखना चाहिये कि, चन्द्रमा के द्वारा गर्भाधान होता है एक ही दिन में, परन्तु सूर्य्यानुगत प्रसवकाल १३ दिवसों में विभक्त है। मन्त्रोपात्त 'मनसा' शब्द चन्द्रचारानुगत गर्भाधान का सूचक है, एवं 'धीतिभिः' सूर्य्यचारानुगत प्रसवकर्म्म का सूचक है। कारण स्पष्ट है। चान्द्रसोम मनोमय है, सौर अग्नि धीलक्षण है। मन का चन्द्रमा से, बुद्धिका सूर्य्य से सम्बन्ध है। मनसा (चान्द्रसोमेन) धार्य्यमाण गर्भ धीतियों ( सौररश्मियों ) के चार से ही तो प्रसूत होता है। श्रुति का 'विपश्चितः' शब्द अतिशयरूपेण रहस्य पूर्ण है। विपरीत, किंवा विदिक् चिति ही इस शब्द से सूचित हो रही है। 'विपरीत'-विदिग्भागे चयनम्-चित्-येषां ते गर्भाः' ही विपश्चितः का रहस्यार्थ है। 'वि' पूर्वक पश् ही 'विपश्चितः' का मौलिक आधार है। संख्या-संकेत-विज्ञानानुसार 'प' कार १ संख्या का सूचक है, 'श' कार ५ संख्या

का सूचक है। पश् का अर्थ होता है-१५ संख्या। 'अङ्कानां वामतो गतिः' के अनुसार १-५ (१५) की वामस्थिति के क्रमसे ५-१ (५१) निष्कर्ष निकलता है। वह यहां अभिप्रेत है नहीं। अभिप्रेत है १५ ही। यही है भाव 'वि' से सूचित होरहा है। 'पश्-भावं-(५१ संख्यां) विरुद्धं (१५) कुर्य्यात्, ५१ स्थाने १५ विद्यात्' यही रहस्यार्थ 'विपश्' से सूचित हुआ है। तात्पर्य्य यह निकलता है कि, जिस नक्षत्र में आकाश-प्रदेश में गर्भाधान होता है, जलमात्रा की चिति (सञ्चय) होती है, उस नक्षत्र के १५ वें नक्षत्र में उस गर्भीभूत जल की वृष्टि होती है। इसप्रकार १५ नक्षत्रभाव से ही जल की चिति होती है। अतएव गर्भीभूता आपोमयी रश्मियों को अवश्य ही 'विपश्चितः' कहा जासकता है। यदि मूल नक्षत्र में मनसा (चन्द्रचारेण) गर्भाधान है, तो आर्द्रा-नक्षत्रमें (जो कि मूलसे १५ वाँ नक्षत्र है)-धीतिभिः (सूर्य्यचारेण) उस गर्भ की प्रसूति हो जायगी, जैसा कि 'पौषे मूलभरण्यन्तम्०' इत्यादिरूप से पूर्व में स्पष्ट किया जाचुका है। इस प्रकार 'सम्राद्धं गर्भा०' इत्यादि मन्त्र गर्भस्थिति का स्वरूप बतलाता हुआ चन्द्रचारानुगत गर्भाधान, सूर्य्यचारानुगत प्रसवकर्म्म, दोनों का भी स्पष्टीकरण कर रहा है। अब क्रमप्राप्त-'कृष्णं नियानं हरयः सुपर्णा०' इत्यादि मन्त्र की ओर पाठकों का ध्यान आकर्षित किया जाता है।

मन्त्रार्थ के सम्बन्ध में विशेष वक्तव्य नहीं है। पार्थिव जल किस के द्वारा किस मार्ग से कहां जाता है?, कहां से कब, किस के द्वारा बरसता है?, इत्यादि प्रश्नों के पूर्वोक्त समाधानों का ही-'कृष्णं नियानम्०' इत्यादि मन्त्र से स्पष्टीकरण हुआ है। शुक्लमार्ग उत्तरायण कहलाया है, कृष्णमार्ग दक्षिणायन कहलाया है। कृष्णमार्ग का पार्थिव कृष्णवर्ण मृग्याग्नि से सम्बन्ध है, शुक्लमार्ग का सौर शुक्ल-वर्ण सावित्राग्नि से सम्बन्ध है। 'ऊपर' का अर्थ है 'उत्तर' नीचे का अर्थ है-दक्षिण'। दक्षिणदिशा भूपिण्ड की आवासभूमि है, उत्तरदिशा सूर्य्य की आवासभूमि है। अत-एव सौर इन्द्र का उत्तर से सम्बन्ध माना गया है। दक्षिणभाग पृथिवी का अपना स्थान है, यह पार्थिव कृष्णाग्नि के सम्बन्ध से कृष्ण है। यही अधः प्रदेश है। यही-'कृष्ण-यानम्' है। इसके निम्न भाव का ही 'नि' से सङ्केत हुआ है। फलतः 'कृष्णं नि-यानम्' का अर्थ होता है—दक्षिणस्था-अधोऽवस्थिता पृथिवी को लक्ष्य बनाकर (कृष्णं नियानमभिलक्ष्य)। उत्तर मार्गस्थ, किंवा शुक्लपथानुगामिनी सूर्य्य की रश्मियाँ अपने स्वाभाविक हरण लक्षण आदान धर्म्म से जहां-'हरय' (हरन्ति, आहरन्ति) कहलाई हैं, वहां अग्निलक्षण सुपर्णचिति के सम्बन्ध से इन्हें 'सुपर्णाः' कहा गया है। भूपूर्व में बतलाया गया है कि, आगत साक्षात् सौरतेज सावित्री है, पिण्ड से टकरा

कर प्रतिफलित होने वाला सौर तेज गायत्री है। यह गायत्रतेज ही सुपर्ण है, जिसके गर्भ में—'नाड्यां वायुसंयोगादारोहणम्' सिद्धान्तानुसार पार्थिव जलमात्रा प्रतिष्ठित रहती है। 'एति च प्रेति चान्वाह' ही इस गायत्र सुपर्ण का तात्त्विक इतिवृत्त है, जिसका पूर्व के 'सामिधेनी-ब्राह्मण' में विशद वैज्ञानिक विवेचन किया जा चुका है। आगमनावस्था में सूर्य्यरश्मियाँ केवल रश्मियाँ है, गमनदशा (गायत्रीदशा) में ही ये आहरण करती हैं, तभी इनकी सुपर्णता अन्वर्थ बनती है। अतएव गमनावस्था-पन्ना, गायत्रतेजोमयी सूर्यरश्मियों को ही 'हरयः सुपर्णाः' कहा जायगा। ये रश्मियाँ निम्न-(दक्षिण) भागस्थ कृष्णयान (भूपिण्ड) को लक्ष्य बनाकर (भूपिण्ड से-संश्लिष्ट होकर) तत्रस्था जलमात्रा को अपने गर्भ में धारण करती हुई द्युलोक की ओर प्रतिफलित होजाती हैं। 'कृष्णं नियानं हरयः सुपर्णा अपो वसाना दिवमुत्पतन्ति' यह मन्त्रपूर्वार्द्ध पार्थिव जलमात्रा की इस गर्भाधानावस्था का ही विश्लषेण कर रहा है।

अप्, वायु, सोम, तीनों भार्गव तत्त्व 'ऋत' कहलाये हैं। 'ऋतमेव परमेष्ठी' इस आथर्वणसिद्धान्त के अनुसार आपोमय परमेष्ठी ही ऋत है, इसी को पूर्वमन्त्रप्रकरण में 'विष्णुपद' कहा गया है। यह पारमेष्ठ्य अप्तत्त्व घन-तरल-विरल-भेद से आपः वायुः-सोमः, इन तीन अवस्थाओं में परिणत रहता है। घनावस्थापन्न अप्तत्त्व का आसुर वारुणप्राण से, तरलावस्थापन्न वायुतत्त्व का सोमरक्षक गन्धर्वप्राण से, एवं विरलावस्थापन्न सोमतत्त्व का सौम्य पितृप्राण से सम्बन्ध माना गया है। यही सोमतत्त्व विष्णुका स्वरूप समर्पक माना गया है, अतएव इनका यत्र तत्र 'सोम-वंशी' रूप से उपवर्णन उपलब्ध होता है। सोमसम्बन्ध से उत्तर स्थान विष्णपद है, अप्सम्बन्ध से यही उत्तरस्थान वारुण भी है। ऋत अप्, ऋत सोमात्मकता ही उत्तर-स्थान की ऋतसदनता है, जिसका निम्न लिखित रूप से विश्लेषण हुआ है—

**वरुणस्योत्तम्भनमसि वरुणस्य स्कम्भसर्जनीस्थो वरुणस्य ऋतसदन्यसि।**
**वरुणस्य ऋतसदनमसि वरुणस्य ऋतसदनमासीद॥**

—यजुःसं० ४।३६।

दक्षिणस्थ भूपिण्ड से सूर्य्यरश्मियों के द्वारा द्युलोक में गर्भीभूत जलमात्रा कब वापस भूलोक में बरसती है?, इसी प्रश्न का समाधान करती हुई श्रुति कहती है कि, वे अब्गर्भमय सुपर्ण (रश्मियाँ) जब ऋतदन से (उत्तरदिशा से परावर्तित होती हैं (दक्षिणायन का अनुगमन करती हैं) आदित्-अव्यवहितोत्तरका[illegible]ही

घृत ( जल ) से पृथिवी काल्वालीकृत हो जाती है, जलमयी बन जाती है। यही गर्भ की प्रसूति है। क्रमप्राप्त–'समानमेतदुदकम्० इत्यादि तृतीय मन्त्र का विश्लेषण पूर्वमें किया ही जाचुका है। इस प्रकार यह ऋङ्मन्त्रत्रयी वृष्टिविद्या का अंशतः स्पष्टी-करण करने में सफल हो रही है।

यह तो हुई श्रुतिचर्चा। अब दो शब्दों में पुराणचर्चा का भी समन्वय इस-लिये कर लेना चाहिये कि, तथाकथित भ्रान्तों की दृष्टि में पुराण एक निरर्थक-शास्त्र बन रहा है। जिन तत्त्वविज्ञानों का वेदशास्त्र में प्रकीर्णक रूप से विश्लेषण हुआ है, पुराण ने बड़ी ही प्रसादभाषा में एकत्र उनका समन्वय कर डाला है। तभी तो–'इतिहासपुराणाभ्यां वेदं समुपबृंहयेत्' कथन चरितार्थ हो रहा है। अधिक विस्तार में न जाकर वृष्टिविद्या से सम्बन्ध रखने वाले कुछ एक वचन मात्र ही यहाँ उद्धृत कर दिये जाते हैं—

**१–अष्टमासधृतं गर्भं भास्करस्य गभस्तिभिः।**
**रसं सर्वसमुद्राणां द्यौः प्रसूते रसायनम् ॥–वा०रा० ।**
**२–विवस्वानष्टभिर्म्मासैरादायापो रसात्मिकाः।**
**वर्षत्यम्बु ततश्चान्न–मन्नादमखिलं जगत् ॥**
**३–आदत्ते रश्मिभिर्यत्तु क्षितिसंस्थं रसं रविः।**
**तमुत्सृजति भूतानां पुष्ट्यर्थं सस्यवृद्धये ॥**
**४–सरित्–समुद्र–स्तथापः प्राणिसम्भवाः।**
**चतुःप्रकारा भगवानादत्ते सवितांशुभिः ॥**
**५–विवस्वानंशुभिस्तीक्ष्णैरादाय जगतोजलम्।**
**सोमं पुष्णाति सोमस्तु वायुनाडीमयैर्दिवम् ॥**
**६–जलैर्विक्षिप्यतेऽभ्रेषु धूमाग्न्यनिलमूर्त्तिषु।**
**अभ्रस्थाः प्रपतन्त्यापो वायुना समुदीरिताः ॥ इत्यादि**

—ब्रह्मपुराणम्

बुद्धिगम्यभाषा से सम्बन्ध रखने वाले पूर्वप्रतिपादित वृष्टिविज्ञान का तैत्तिरीय संहिता में भी ( कारीरी–इष्टिप्रकरण में ) दिग्दर्शन कराया गया है, जिसका निष्कर्ष

यही है कि, अग्नि-सोम-सूर्य-मित्र-वरुण-अर्य्यमा-पर्जन्यादि प्राकृतिक देवताओं के समन्वय से वृष्टिकर्म्म सञ्चालित है। यदि राष्ट्र में अनावृष्टि-जनित दुष्काल की सम्भावना हो, तो वैज्ञानिक ब्राह्मणों को उस 'कारीरी' इष्टि का अनुष्ठान करना चाहिए, जिस में वृष्ट्यधिष्ठाता उक्त प्राणदेवताओं के आधिभौतिक द्रव्यों के माध्यम से अनुग्रहप्राप्ति का विश्लेषण हुआ है। प्रकरण आवश्यकता से अधिक विस्तृत होता जारहा है। अतएव तै० सं० का वह स्थल यहां उद्धृतमात्र कर दिया जाता है। अवश्य ही उद्धृत निम्नप्रकरण वैज्ञानिकों का ध्यान वृष्टिविद्या के महत्त्वपूर्ण विश्लेषण की ओर आकर्षित करेगा।

प्राच्यङ्गम्-(१)-"मारुतमसि मरुतामोजोऽपां धारां भिन्धि (१)॥ रमयत मरुतः श्येनमायिनं मनोजवसं वृषणं सुवृक्तिं। येन शर्ध उग्रमवसृष्टमेति तदश्विना परिधत्तं स्वस्ति (२)॥ पुरोवातो वर्षन् जिन्वरावृत् स्वाहा (३)॥ वातावद्वर्षन्नुग्ररावृत् स्वाहा (४)॥ स्तनयन् वर्षन् भीमरावृत् स्वाहा (५)॥ अनशन्यवस्फूर्जन् दिद्युद्वर्षन् त्वेषरावृत् स्वाहा (६)॥ अतिरात्रं वर्षन् पतिरावृत् स्वाहा (७)॥ बहु हायमवृषादिति श्रुतरावृत् स्वाहा (८)॥ आतपति वर्षन् विराडावृत् स्वाहा (९)॥ अवस्फूर्जन् दिद्युद्वर्षन् भूतरावृत् स्वाहा (१०)॥ मान्दा वाशाः शुन्ध्यूरजिरा ज्योतिष्मतीस्तमस्वरीरुन्दतीः सुफेनाः, मित्रभृतः क्षत्रभृतः सुराष्ट्रा इह मावत (११)॥ वृष्णो अश्वस्य सन्दानमसि, वृष्ट्यै त्वोपनह्यामि (१२)"॥ द्वादशमन्त्रात्मकश्चतुर्थः प्रपाठकः, सप्तमोऽनुवाकश्च। तै० सं० ३।४।७—

प्राच्यङ्गमन्त्रव्याख्यानम्-(१)-"मारुतमसि मरुतामोज-इति,-कृष्णं वासः कृष्णतूषं परिधत्ते। एतद्वै वृष्ट्यै रूपम्। सरूप एव भूत्वा पर्जन्यं वर्षयति (१)॥ रमयत मरुतः श्येनमायिनम्-इति, —पश्चाद्वातं प्रतिमीवति। पुरोवातमेव जनयति वर्षस्यावरुद्ध्यै (२)॥ वातनामानि जुहोति। "वायुर्वै वृष्ट्या ईशे"। वायुमेव स्वेन भागधेयेनोपधावति। स एवास्मै पर्जन्यं वर्षयति (३)॥ अष्टौ जुहोति। चतस्रो वै दिशः, चतस्रोऽवान्तरदिशः। दिग्भ्य एव वृष्टिं सम्प्रच्यावयति (४)॥ कृष्णाजिने संयौति हविरेवाकः। अन्तर्वेदि संयौति, अवरुद्ध्यै (५)॥ यतीनामद्यमानानां शीर्षाणि परापतन्। ते खर्जूरा अभवन्। तेषां रस ऊर्ध्वोऽपतत्, तानि

करीराण्यभवन् । सौम्यानि वै करीराणि । सौम्या खलु वा आहुतिर्दिवो वृष्टिं च्यावयति (६) ॥ यत् करीराणि भवन्ति—सौम्ययैवाहुत्या दिवो वृष्टिमवरुन्धे । मधुषा संयौति । अपां वा एष ओषधीनां रसः, यन्मधु । अद्भ्य एवौषधीभ्यो वर्षति । अथो अद्भ्य एवौषधीभ्यो वृष्टिं निनयति । मान्दा वाशाः—इति संयौति । नामधेयैरेवैना अच्छैति । अथो यथा ब्रूयात् —असावेहीति, एवमेवैना नामधेयैराच्यवयति (७) ॥ वृष्णो अश्वस्य सन्दानमसि । वृष्ट्यै त्वोपनह्यामि, इत्याह वृषा वा अश्वः, वृषा पर्जन्यः । कृष्ण इव खलु वै भूत्वा वर्षति । रूपेणैवैनं समर्धयति—वर्षस्याव-रुद्ध्यै (८) ॥—तै०सं० २।४।६ ।

उत्तराङ्गम्–(२)–"देवा वसव्या अग्ने सोम सूर्य (१) ॥ देवाः शर्म्मण्या मित्रावरुणार्यमन् (२) ॥ देवाः–सपीतयोऽपांनपादाशुहेमन् (३) ॥ उद्नो दत्तोदधिं भिन्त, दिवः पर्जन्यादन्तरिक्षात् पृथिव्यास्ततो नो वृष्ट्याव त (४) ॥ दिवा चित्तमः कृण्वन्ति पर्जन्येनोदवाहेन, पृथिवीं यद् व्युन्दन्ति (५) ॥ आ यं नरः सुदानवो ददाशुषे दिवः कोशमचुच्युवुः, वि पर्जन्याः सृजन्ति रोदसी अनु धन्वना यन्ति वृष्टयः (६) ॥ उदीरयथा मरुतः समुद्रतो यूयं वृष्टिं वर्षयथा पुरीषिणः, न वो दस्रा उपदस्यन्ति धेनवः, शुभं यातामनु रथा अवृत्सत (७) ॥ सृजा वृष्टिं दिव, आद्भिः समुद्रं पृण, अब्जा असि प्रथमजा, बलमसि समुद्रियम् (८) ॥ उन्नम्भय पृथिवीं, भिन्द्धीदं दिव्यं नभः, उद्नो दिव्यस्य नो, देहीशानो विसृजादृतिम् (९) ॥ ये देवा दिविभागा येऽन्तरिक्षभागा ये पृथिवीभागाः, त इमं यज्ञमवन्तु, त इदं क्षेत्रमाविशन्तु, त इदं क्षेत्रमनुविशन्तु (१०) ॥ दशमन्त्रात्मकश्चतुर्थः प्रपाठकः, अष्टमोऽनुवाकश्च ।—तै० सं० २।४।८ ।

उत्तराङ्गमन्त्रव्याख्यानम्–(३)–"देवा वसव्या, देवाः शर्म्मण्या, देवाः सपीतय, इत्याबध्नाति । देवताभिरेवान्वहं वृष्टिमिच्छति । यदि वर्षेत्–तावत्येव होतव्यम् । यदि न वर्षेत् श्वोभूते हविर्निर्वपेत् । अहोरात्रे वै मित्रावरुणौ । अहोरात्राभ्यां खलु वै पर्जन्यो वर्षति । नक्तं वा हि दिवा वा वर्षति । मित्रावरुणावेव स्वेन भागधेयेनोपधावति । तावेवास्मै अहोरात्राभ्यां पर्जन्यं वर्षयतः । अग्नये धामच्छदे पुरोडाशमष्टाकपालं निर्वपेत्,

मारुतं सप्तकपालं, सौर्यमेककपालम्। अग्निर्वा इतो वृष्टिमुदीरयति, मरुतः सृष्टां नयन्ति, यदा खलु वा असावादित्यो न्यङ् रश्मिभिः पर्य्यावर्त्तते, अथ वर्षति। धामच्छदिव खलु वै भूत्वा वर्षति। एता वै देवता वृष्ट्या ईशते। ता एव स्वेन भागधेयेनोपधावति ता एवास्मै पर्जन्यं वर्षयन्ति।

उता वर्षिष्यन् वर्षत्येव। सृजा वृष्टिं दिवः, आद्भिः समुद्रं पृण, इत्याह। इमाश्चैवामूश्चापः समर्द्धयति। अथो आभिरेवामूरच्छैति। अब्जा असि प्रथमजा, बलमसि समुद्रियं, इत्याह। यथा यजुरेवैतत्। उन्नम्भय पृथिवीं, इति वर्षाह्वां जुहोति। एषा वा ओषधीनां वृष्टिवनिः। तयैव वृष्टिमाच्यावयति। ये देवा दिवि भागा—इति कृष्णाजिनमवधूनोति। इम एवास्मै लोकाः प्रीता अभीष्टा भवन्ति" ।—तै० सं० २।४।१०।

तैत्तिरीय संहिता के चार अनुवाकों से सम्बन्ध रखने वाले मन्त्र भाग से सुप्रसिद्ध 'कारीरी-इष्टि' की इतिकर्तव्यता का स्पष्टीकरण हुआ है। कर्म्मेतिकर्तव्यता के साथ साथ उक्त इष्टि प्रकरण में वृष्टि से सम्बन्ध रखने वाले आधि दैविक विज्ञान का भी अंशतः विश्लेषण हुआ है। 'मारूतमसि०' यहां से इसका उपक्रम है, एवं-'अभीष्टा भवन्ति' पर अवसान है। उपक्रम वाक्य यह सूचित कर रहा है कि, आन्तरिक्ष्य मरुद्देवता ( वायुदेवता ) ही वृष्टिकर्म्म के प्रधान निमित्त हैं। यद्यपि अग्नि, सूर्य्य, विद्युत्, स्तनयित्नु, सोम, मेघ, आदि सभी निमित्त बनते हैं, परन्तु इन सब प्राणों का समन्वय एकमात्र गतिधर्म्मा वायु के सञ्चार पर ही निर्भर है। अतएव वायु को ही प्रधान निमित्त माना जा सकता है। अतएव प्राच्यङ्गमन्त्रव्याख्यान श्रुति में 'वायुर्वै वृष्ट्या ईशे' इत्यादिरूप से वायु को ही वृष्टि का प्रधान प्रवर्तक बतलाया गया है। इसी श्रौत सिद्धान्त के आधार पर निम्न लिखित वचन प्रतिष्ठित हुए हैं—

सूर्य्ये दक्षिणगोलस्थे तप्तादब्धेरबुत्थितिः ॥
तत्तोयं वायुना क्षिप्तं देशे देशे प्रवर्षति ॥ १ ॥
न सूर्य्यो न च नक्षत्रं न चन्द्रस्तत्रकारणम् ॥
वायुनैवोद्धृतं तोयं वायुरेव प्रवर्षति ॥ २ ॥

—श्रीगुरुप्रणीत कादम्बिनी

दृष्टि है भौतिक द्रव्यों पर, मनोयोग है—आधिदैविक प्राण-देवताओं के साथ, यही सम्पूर्णमन्त्रभाग का तात्त्विक निष्कर्ष है। कारीरी इष्टि में काला वस्त्र पहिना जाता है, जिसके चारों कोने गहरे काले होते हैं। यही वस्त्र—'कृष्णतूष-कृष्ण वास' कहलाया है। यह कृष्णवस्त्र धामच्छद मेघ, कृष्णजल, एवं कृष्णमरुत्, इत्यादि का प्रतिनिधि माना गया है। यही वृष्टि का स्वरूप है। मेघ इसी रूप में परिणित होकर बरसता है। इसी प्रकार कारीर सौम्यप्राण का संग्राहक है। वातहोम अष्टविध नाक्षत्रिक सर्प-वायु का संग्राहक है। पार्थिव अग्नि धामच्छद है। वसु सम्बन्धेन यह अस्पृष्टावयव हैं। आन्तरिक्ष्य मरुत् सप्तावयव है, सूर्य्य 'एकल एव स्थाता'। वृष्टिकर्म्म में तीनों का सहयोग अपेक्षित है। अतएव कारीरी इष्टि में धामच्छद अग्नि, मरुत्वान् वायु, सौर इन्द्र, तीनों के लिए क्रमशः अष्टाकपाल-सप्तकपाल-एककपाल-पुरोडाश का निर्वाप होता है। तीनों देवताओं का उपयोग स्पष्ट है। पार्थिव अग्नि जलमात्र ऊपर फैंकता है, आन्तरिक्ष्य मरुत्वान् उसे अपने गर्भ में रखता है, सूर्य्य रश्मियों से बरसा देते हैं। 'अग्निर्वा इतो वृष्टिमुदीरयति०' इत्यादि से इसी उपयोग का स्पष्टीकरण हुआ है। 'ये देवा दिवि भागाः (ऐन्द्राः), येऽन्तरिक्षभागा (वायव्याः), ये पृथिवीभागाः (आग्नेयाः)' के अनुसार तीनों ही इस वृष्टियज्ञ (कारीरीष्टि) के स्वरूप सम्पादक हैं। अवश्य ही तत्तत् प्राणदेवतानुरूप कृष्णवास, करीर, पुरोडाशादि तत्तत् भौतिक द्रव्यों के माध्यमसे तत्तत्प्राणदेवताओं के द्वारा अभीष्ट सिद्धि (वर्षा) हो जाती है। 'इम एवास्मै लोकाः प्रीता अभीष्टा भवन्ति' इस उपसंहार वाक्य से इसी कर्म्मसिद्धि का समर्थन हुआ है। यज्ञप्रक्रियाओं से क्या सम्भव नहीं? आवश्यकता है—रहस्य-ज्ञानपूर्वक उनके अनुगमन की। प्राकृतिक प्राण-देवताओं के प्रकृतिविरुद्ध हो जाने से ही अनावृष्टि, अतिवृष्टि-जनित दुष्काल, जनपद-विद्ध्वंसिनी, करकापात, उल्कापात आग्नेय-वारुण-ऐन्द्र-वायव्यादि भूकम्प, आदि विघ्न उपस्थित हुआ करते हैं। मानव समाज प्राकृतिक विश्व का अवयव है। इस के प्रकृतिविरुद्ध-गमन से अवयवीरूप प्राकृतिक विश्व के प्राकृतिक विधानों में अव्यवस्थता का समावेश स्वतः सिद्ध है। इस प्रकार प्रकृतिविरुद्ध आचरण करते हुए हम स्वयं ही उक्त विघ्नों के प्रवर्त्तक बनते हैं। वर्त्तमान युग के मानव समाज की इसी विकृति से आज पदे पदे हमें इन विघ्नों का आक्रमण सहना पड़ रहा है। ऋषि-प्रदिष्ट चिकित्सामार्ग (यज्ञ) आज के शिक्षित समाज के लिए जहां उपहास की वस्तु बन रहा है, वहां प्रकृति को अधिकाधिक प्रकुपित करने वाले अभक्ष्य भक्षण, अगम्यागमन, अस्पृश्य स्पर्शन, देव-द्विज-गुरु-शुश्रूषापरित्याग,

